केवल आधुनिक गुजराती ग्रन्थों के संस्कृत और गुजराती शब्दों पर से कोरी निजी कल्पना से ही[1] बनाये हुए प्राकृत शब्दों की इसमें खूब मिलावट की गई है, जिससे इस कोष की प्रामाणिकता ही एकदम नष्ट हो गई है। ये और अन्य अनेक अक्षम्य दोषों के कारण साधारण अभ्यासी के लिए इस कोष का उपयोग जितना भ्रामक और भयंकर है, विद्वानों के लिए भी उतना ही क्लेशकर है।

इस तरह प्राकृत के विविध भेदों और विषयों के जैन तथा जैनेतर साहित्य के यथेष्ट शब्दों से संकलित, आवश्यक अवतरणों से युक्त, शुद्ध एवं प्रामाणिक कोष का नितान्त अभाव बना ही रहा। इस अभाव की पूर्ति के लिये मैंने अपने उन विचार को कार्य-रूप में परिणत करने का दृढ संकल्प किया और तदनुसार शीघ्र ही प्रयत्न भी शुरू कर दिया गया, जिसका फल प्रस्तुत कोष के रूप में चौदह वर्षों के कठोर परिश्रम के पश्चात् आज पाठकों के सामने उपस्थित है।

प्रस्तुत कोष की तय्यारी में जो अनेक कठिनाइयाँ मुझे झेलनी पड़ी हैं उनमें सर्व-प्रथम प्राकृत के शुद्ध पुस्तकों के विषय में थी। प्राकृत का विशाल साहित्य-भण्डार विविध विषयक ग्रंथ-रत्नों से पूर्ण होने पर भी आजतक वह यथेष्ट रूप में प्रकाशित ही नहीं हुआ है। और हस्त-लिखित पुस्तकें तो बहुधा अज्ञान लेखकों के हाथ से लिखी जानेके कारण प्रायः अशुद्ध ही हुआ करती हैं, परन्तु आजतक जो प्राकृत की पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं वे भी, न्यूनाधिक परिमाण में, अशुद्धियों से खाली नहीं हैं। फलतः यूरोप की ओर इस देश की कुछ पुस्तकें ऐसी उत्तम पद्धति से छपी हुई हैं कि जिनमें अशुद्धियाँ बहुत ही कम हैं और जो कुछ रह भी गई हैं वे उनमें टिप्पणी में दिए हुए अन्य प्रतियों के पाठान्तरों से सुधारी जा सकती हैं। परन्तु दुर्भाग्य से ऐसे संस्करणों की संख्या बहुत ही अल्प—नगण्य हैं। सचमुच, यह बड़े खेद की बात है कि भारतीय और खास कर हमारे जैन विद्वान् प्राचीन पुस्तकों के संशोधन में अधिक हस्त-लिखित पुस्तकों का उपयोग करने की और उनके भिन्न-भिन्न पाठों को टिप्पणी के आकार में उद्धृत करने की तकलीफ ही नहीं उठाते। इसका नतीजा यह होता है कि संशोधक की बुद्धि में जो पाठ शुद्ध मालूम होता है वही एक, फिर चाहे वह वास्तव में अशुद्ध ही क्यों न हो, पाठकों को देखने को मिलता है। प्राकृत के इतर मुद्रित ग्रन्थों की तो यह दुर्दशा है ही, परन्तु जैनों के पवित्रतम और अति प्राचीन आगम-ग्रन्थों की भी यही अवस्था है। कई वर्षों के पहले मुर्शिदाबाद के प्रसिद्ध धन-कुबेर राय धनपतिसिंहजी बहादुर ने अनेक आगम-ग्रन्थ भिन्न-भिन्न स्थानों में भिन्न-भिन्न संशोधकों से संपादित करा कर छपवाये थे, जिनमें अधिकांश अज्ञानी संशोधकों से सम्पादित होनेके कारण खूब ही अशुद्ध छपे थे। किन्तु अभी कुछ ही वर्ष हुए हमारी आगमोदय समिति ने अच्छा फंड एकत्रित करके भी जो आगमों के ग्रन्थ छपवाये हैं वे कागज, छपाई सफाई आदि बाह्य शरीर की सजावट में सुन्दर होने पर भी शुद्धता के विषय में बहुधा पूर्वोक्त संस्करणों की पुनरावृत्ति ही है। क्योंकि, न किसी में आदर्श-पुस्तकों के पाठान्तर देने का परिश्रम किया गया है, न मूल और टीका के प्राकृत शब्दों की संगति की ओर ध्यान दिया गया है, और न तो प्रथम संस्करण की साधारण अशुद्धियाँ सुधारने की यथोचित कोशिश ही की गई है। क्या ही अच्छा हो, यदि श्रीआगमोदयसमिति के कार्य-कर्ताओं का ध्यान इस तथ्य की ओर आकृष्ट हो और वे प्राकृत के विशेषज्ञ और परिश्रमी विद्वानों से संपादित करा कर समस्त (प्रकाशित और अप्रकाशित) आगम-ग्रन्थों का एक शुद्ध (Critical) संस्करण प्रकाशित करें, जिसकी अनिवार्य आवश्यकता है।

इस तरह हस्त-लिखित और मुद्रित प्राकृत-ग्रन्थ प्रायः अशुद्ध होने के कारण आवश्यकतानुसार एकाधिक हस्त-लिखित पुस्तकों का अन्य-ग्रंथों में उद्धृत उन्हीं पाठों का और भिन्न-भिन्न संस्करणों का सावधानी से निरीक्षण करके उनमें से शुद्ध प्राकृत शब्दों का तथा एक ही शब्द के भिन्न-भिन्न परन्तु शुद्ध रूपों का ही यहाँ ग्रहण किया गया है और अशुद्ध शब्द या रूप छोड़ दिए गए हैं। और जिस ग्रन्थ की एक ही हस्त-लिखित प्रति अथवा एक मुद्रित संस्करण पाया गया है उसमें रही हुई अशुद्धियों का भी संशोधन यथामति किया गया है और संशोधित शब्दों को ही इस कोष में स्थान दिया गया है। साधारण स्थलों को छोड़ कर खास खास स्थानों में ऐसी अशुद्धियों का उल्लेख भी उन पाठों को उद्धृत करके किया गया है, जिससे विद्वान् पाठक को मेरी की हुई शुद्धि की योग्यता या अयोग्यता पर विचार करने की सुविधा हो। इस प्रकार जैसे मूल प्राकृत शब्दों की अशुद्धियों के संशोधन में पूरी सावधानी रक्खी गई है वैसे ही आधुनिक विद्वानों की की हुई छाया (संस्कृत प्रतिशब्द) और अर्थ की भूलों को सुधारने की भी पूरी कोशिश की गई है। सारांश यह कि इस कोष को सर्वाङ्ग-शुद्ध बनाने में संपूर्ण ध्यान दिया गया है। मुझे यह जानकर संतोष हुआ है कि मेरे इस प्रयत्न की कदर भी प्रोफेसर ल्योमेन जैसे प्राकृत के सुप्रसिद्ध जर्मन विद्वान् तक ने की है।[2]

---

१. देखो अअगर, अनंतणाणरज्ज, अगोरसव्वय, अचितगुणसमुदय, अज्झत्तबिंदु, अज्झत्तमयपरिक्खा, अज्झत्थबिंदु, अज्झप्पमयपरिक्खा, अज्झ(?)त्थप्पओगसाहणजुत्त, अणेगंतजयपडागा प्रभृति शब्दों के रेफरेंस।

२. देखो अन्यत्र उद्धृत किए हुए इस ग्रंथ-विषयक अभिप्रायों में रॉयल एशियाटिक सोसाईटी के जर्नल में प्रकाशित प्रो ल्युमेन का अभिप्राय।

दूसरी मुख्य कठिनाई अर्थ-व्यय के बारे में थी। मेरी आर्थिक अवस्था ऐसी नहीं थी कि इस महान् ग्रंथ की तय्यारी के लिए पुस्तकादि आवश्यक साधनों के और सहायक मनुष्यों के वेतन-खर्च के अतिरिक्त प्रकाशन का भार भी वहन कर सकूँ। और मुफ्त में किसी से आर्थिक सहायता लेना मैं पसन्द नहीं करता था। इससे इस कठिनाई को दूर करने के लिए अग्रिम ग्राहक बनाने की योजना की गई, जिसमें उन अग्रिम ग्राहको को हर पचीस रुपये में इस सपूर्ण ग्रन्थ की एक कापी देने की व्यवस्था थी। इससे मेरी उक्त कठिनाई सम्पूर्ण तो नही, किन्तु बहुत-कुछ कम हो गई। इस योजना को इतने दूर तक सफल बनाने का अधिक श्रेय कलकत्ता के जैन श्वेताम्बर-श्रीसघ के अग्रगण्य नेता श्रीमान् सेठ नरोत्तमभाई जेठाभाई को है, जिन्होंने शुरू से ही इसकी सरक्षकता का भार अपने पर लेते हुए मुझे हर तरह से इस कार्य में सहायता की है, जिसके लिए मैं उनका चिर-कृतज्ञ हूँ। इसी तरह अहमदावाद निवासी श्रद्धेय श्रीयुत् केशवलालभाई प्रेमचन्द मोदी बी. ए, एलएल् बी का भी मैं बहुत ही उपकृत हूँ कि जिन्होंने कई मुद्रित पुस्तको मे दी हुई प्राकृत शब्द सूचियो पर ने एकत्रित किया हुआ एक बडा शब्द-सग्रह मुझे दिया था, इतना ही नहीं, बल्कि समय समय पर प्राकृत की अनेक हस्त-लिखित तथा मुद्रित पुस्तकों का जोगाड कर दिया था और उक्त योजना मे ग्राहक-सख्या बढा देने का हार्दिक प्रयत्न किया था। प्रात स्मरणीय, पूज्यपाद, गुरुवर्य मुनिराज श्रीअमीविजयजी महाराज, पूज्य जैनाचार्य श्रीविजयमोहन सूरिजी, ज. यु भट्टारक श्रीजिनचारित्रसूरिजी तथा स्वतन्त्र-सम्पादक विद्वद्वर्य श्रीयुत् अम्बिकाप्रसादजी वाजपेयी का भी मैं हृदय से उपकार मानता हूँ कि जिनकी प्रेरणा ने अग्रिम ग्राहको की वृद्धि द्वारा मुझे इस कार्य में सहायता मिली है। उन महानुभावो को, जिनके शुभ नाम इसी ग्रन्थ मे अन्यत्र दी हुई अग्रिम-ग्राहक-सूची मे प्रकाशित किए गए हैं[१], अनेकानेक धन्यवाद हैं कि जिन्होंने यथाशक्ति अल्पाधिक सख्या में इस पुस्तक की कॉपियाँ खरीद कर मेरा यह कार्य सरल कर दिया है। यहाँ पर मेरे मित्र श्रीयुत् सेठ गिरधरलाल त्रिकमलाल और श्रीमान् बाबू डालचदजी सिंघी के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं। इन दोनो महाशयों ने अपनी अपनी शक्ति के अनुसार यथेष्ट सख्या मे इस कोष की कॉपियाँ खरीदने के अतिरिक्त मुझे इस कार्य के लिये समय समय पर बिना सूद ऋण देने की भी कृपा की थी। यह कहने में कोई अत्युक्ति नहीं है कि यदि उक्त सब महानुभावो की यह सहायता मुझे प्राप्त न हुई होती तो इस कोष का प्रकाशन मेरे लिए मुश्किल ही नहीं, असभव था।

यहाँ इस बात का भी उल्लेख करना उचित जान पडता है कि आज से करीब दस वर्ष पहले मेरे सहाध्यापक श्रद्धेय प्रोफेसर मुरलीधर बनर्जी एम्. ए महाशय ने और मैंने मिलकर एक प्रस्ताव विशिष्ट पद्धति का प्राकृत इंग्लिश कोष तैयार करने के लिए कलकत्ता-विश्वविद्यालय में उपस्थित किया था, परन्तु उस समय वह अनिश्चित काल के लिए स्थगित कर दिया गया था। इसके कई वर्ष बाद जब मेरे इस प्राकृत-हिन्दी कोष का प्रथम भाग प्रकाशित हुआ तब उसे देखकर कलकत्ता-विश्वविद्यालय के कर्णधार स्वर्गीय ऑनरेबल जस्टिस आशुतोष मुकर्जी इतने सतुष्ट हुए कि उन्होंने तुरत ही विश्वविद्यालय की तरफ से हम दोनो के तत्त्वावधान मे इसी तरह के प्रमाण-युक्त एक प्राकृत इङ्गलिश कोश तैय्यार और प्रकाशित करने का न केवल प्रस्ताव ही पास करवाया, बल्कि उसको कार्य-रूप में परिणत करने के लिए उपयुक्त व्यवस्था भी करायी है। इसके लिए उनको जितने धन्यवाद दिये जायँ, कम हैं। यहाँ पर मैं कलकत्ता-विश्वविद्यालय की भी प्रशंसा किए बिना नही रह सकता कि जिसके द्वारा मुझे इस कार्य मे समय, पुस्तक आदि की अनेक सुविधाएँ मिली हैं, जिससे यह कार्य अपेक्षा-कृत शीघ्रता से पूर्ण हो सका है। इस कोष के उपोद्घात से सम्बन्ध रखनेवाले अनेक ऐतिहासिक जटिल प्रश्नो को सुलझाने में श्रद्धेय प्रोफेसर मुरलीधर बनर्जी एम्. ए ने अपने कीमती समय का बिना संकोच भोग देकर मुझे जो सहायता की है उसके लिए मैं उनका अन्त -करण से आभार मानता हूँ।

इस कोष के मुद्रण-कार्य के आरम्भ से लेकर प्राय शेष होने तक, समय समय पर जैसे जैसे जो अतिरिक्त हस्त-लिखित और मुद्रित पुस्तकें या सस्करण मुझे प्राप्त होते जाते थे वैसे वैसे उनका भी यथेष्ट उपयोग इस कोष मे किया जाता था। यही कारण है कि तब तक के अमुद्रित भाग के शब्द उनके रेफरेंसों के साथ साथ प्रस्तुत कोष में ही यथास्थान शामिल कर दिए जाते थे और मुद्रित अश के शब्दो का एक अलग संग्रह तय्यार किया जाता था जो परिशिष्ट[२] के रूप में इसी ग्रथ मे अन्यत्र प्रकाशित किया जाता है। ऐसा करते हुए तृतीय भाग के छपने तक जिन अतिरिक्त पुस्तको का उपयोग किया गया था उनकी एक अलग सूची भी तृतीय भाग मे दी गई थी। उसके बाद के अतिरिक्त पुस्तकों की अलग सूची इसमें न देकर प्रथम की दोनो (द्वितीय और तृतीय भाग में प्रकाशित) सूचियो की जो एक साधारण सूची यहाँ दी जाती है उसीमें उन पुस्तको का भी वर्णानुक्रम से यथास्थान समावेश किया गया है जिससे पाठको को अलग अलग रेफरेंस-सूचियाँ देखने की तकलीफ न हो।

उक्त परिशिष्ट में केवल उन्ही शब्दों को स्थान दिया गया है जो पूर्व-सग्रह में न आने के कारण एकदम नये हैं या आने पर भी लिंग या अर्थ में पूर्वागत शब्द की अपेक्षा विशेषता रखते हैं। केवल रेफरेंस की विशेषता को लेकर किसी शब्द की परिशिष्ट में पुनरावृत्ति नहीं की गई है।

---

१. 'अग्रिम ग्राहक सूची' का अश द्वितीय सस्करण में नहीं छापा गया है—सपादक।

२ 'परिशिष्ट' का संपूर्ण अश इस द्वितीय संस्करण में यथास्थान समावेश कर दिया गया है—सपादक।

यद्यपि मेरी मातृभाषा हिन्दी नहीं है तथापि वही एकमात्र भारतवर्ष की सर्वाधिक व्यापक और इसलिए राष्ट्र-भाषा के योग्य होने के कारण यहाँ ग्रंथ के लिए विशेष उपयुक्त समझी गई है।

अन्त में, आर्ष से लेकर अपभ्रंश तक की प्राकृत भाषाओं के विविध-विषयक जैन एवं जैनेतर प्राचीन ग्रंथों के (जिनकी मुद्रित संख्या ढाई सौ से भी ज्यादा है) अतिविशाल शब्द-राशि से, संस्कृत प्रतिशब्दों से, हिन्दी अर्थों से, सभी आवश्यक अवतरणों से और संपूर्ण प्रमाणों से परिपूर्ण इस बृहत् प्राकृत-कोष में, यथेष्ट सावधानता रखने पर भी, जो कुछ मनुष्य-स्वभाव-सुलभ त्रुटियाँ या भूलें हुई हों उनको सुधारने के लिए विद्वानों से नम्र प्रार्थना करता हुआ यह आशा रखता हूँ कि वे ऐसी भूलों के विषय में मुझे सतर्क करेंगे ताकि द्वितीयावृत्ति में तदनुसार संशोधन का कार्य सरल हो सके। जो विद्वान् मेरे भ्रम प्रमादों की प्रामाणिक पद्धति से सूचना देंगे, मैं उनका चिर-कृतज्ञ रहूँगा।

यदि मेरी इस कृति से प्राकृत-साहित्य के अभ्यास में थोड़ी भी सहायता पहुँचेगी तो मैं अपने इस दीर्घ-काल-व्यापी परिश्रम को सफल समझूँगा।

कलकत्ता
ता० २०-३-२८

हरगोविन्द दास टि. सेठ

# प्रथम संस्करण का उपोद्घात

जो भाषा अतिप्राचीन काल मे इस देश के आर्य लोगों की कथ्य भाषा—बोलचाल की भाषा—थी, जिस भाषा मे भगवान् महावीर और बुद्धदेव ने अपने पवित्र सिद्धान्तों का उपदेश दिया था, जिस भाषा को जैन और बौद्ध विद्वानों ने विविध-विषयक विपुल साहित्य की रचना कर अपनाई है, जिस भाषा मे श्रेष्ठ काव्य-निर्माण द्वारा प्रवरसेन, हाल आदि महाकवियों ने अपनी अनुपम प्रतिभा का परिचय दिया है, जिस भाषा के मौलिक साहित्य के आधार पर संस्कृत के अनेक उत्तम ग्रन्थों की रचना हुई है, संस्कृत के नाटक ग्रन्थों मे संस्कृत-भिन्न जिस भाषा का प्रयोग दृष्टिगोचर होता है, जिस भाषा से भारतवर्ष की वर्तमान समस्त आर्य भाषाओं की उत्पत्ति हुई है और जो भाषाएँ भारत के अनेक प्रदेशों में आजकल भी बोली जाती हैं, इन सब भाषाओं का साधारण नाम है प्राकृत, क्योंकि ये सब भाषाएँ एकमात्र प्राकृत के ही विभिन्न रूपान्तर हैं जो समय और स्थान की भिन्नता के कारण उत्पन्न हुई हैं। इसीसे इन भाषाओं के व्यक्तिवाचक नामों के आगे 'प्राकृत' शब्द का प्रयोग आजतक किया जाता है, जैसे प्राथमिक प्राकृत, आर्ष या अर्धमागधी प्राकृत, पाली प्राकृत, पैशाची प्राकृत, शौरसेनी प्राकृत, महाराष्ट्री प्राकृत, अपभ्रंश प्राकृत, हिन्दी प्राकृत, बंगला प्राकृत आदि।

प्राकृत किसे कहते हैं?

## भारतवर्ष की अर्वाचीन और प्राचीन भाषाएँ और उनका परस्पर सम्बन्ध

भाषातत्त्व के अनुसार भारतवर्ष की आधुनिक कथ्य भाषाएँ इन पाँच भागों मे विभक्त की जा सकती हैं —(१) आर्य (Aryan), (२) द्राविड़ (Dravidian), (३) मुण्डा (Munda), (४) मन्-ख्मेर (Mon-khmer) और (५) तिब्वत-चीना (Tibeto-Chinese).

भारत की वर्तमान भाषाओं में मराठी, बँगला, ओडिया, बिहारी, हिन्दी, राजस्थानी, गुजराती, पंजाबी, सिन्धी और काश्मीरी भाषा आर्य भाषा से उत्पन्न हुई हैं। पारसी तथा अंग्रेजी, जर्मनी आदि अनेक आधुनिक युरोपीय भाषाओं की उत्पत्ति भी इसी आर्य भाषा से है। भाषा-गत सादृश्य को देखकर भाषा-तत्त्व ज्ञाताओं का यह अनुमान है कि इस समय विच्छिन्न और बहु-दूरवर्ती भारतीय आर्य-भाषा-भाषी समस्त जातियाँ और उक्त युरोपीय भाषा-भाषी सकल जातियाँ एक ही आर्य-वंश से उत्पन्न हुई हैं।

तेलगु, तामिल और मलयालम प्रभृति भाषाएँ द्राविड़ भाषा के अन्तर्गत हैं, कोल तथा साँथाली भाषा मुण्डा भाषा के अन्तर्भूत हैं, खासी भाषा मन्-ख्मेर भाषा का और भोटानी तथा नागा भाषा तिब्वत-चीना भाषा का निदर्शन है। इन समस्त भाषाओं की उत्पत्ति किसी आर्य भाषा से सम्बन्ध नहीं रखती, अतएव ये सभी अनार्य भाषाएँ हैं। यद्यपि ये अनार्य भाषाएँ भारत के ही दक्षिण, उत्तर और पूर्व भाग मे बोली जाती हैं तथापि अंग्रेजी आदि सुदूरवर्ती भाषाओं के साथ हिन्दी आदि आर्य भाषाओं का जो वंश-गत ऐक्य उपलब्ध होता है, इन अनार्य भाषाओं के साथ वह सम्बन्ध नहीं देखा जाता है।

ये सब कथ्य भाषाएँ आजकल जिस रूप मे प्रचलित हैं, पूर्वकाल में उसी रूप में न थीं, क्योंकि कोई भी कथ्य भाषा कभी एक रूप मे नहीं रहती। अन्य वस्तुओं की तरह इसका रूप भी सर्वदा बदलता ही रहता है—देश, काल और व्यक्ति-गत उच्चारण के भेद से भाषा का परिवर्तन अनिवार्य होता है। यद्यपि यह परिवर्तन जो लोग भाषा का व्यवहार करते हैं उनके द्वारा ही होता है तथापि उस समय वह लक्ष्य में नहीं आता। पूर्वकाल की भाषा के संरक्षित आदर्श के साथ तुलना करने पर बाद में ही वह जाना जाता है। प्राचीन काल की जिन भारतीय भाषाओं के आदर्श संरक्षित हैं—जिन भाषाओं ने साहित्य मे स्थान पाया है, उनके नाम ये हैं—वैदिक संस्कृत, लौकिक संस्कृत, पाली, अशोक लिपि तथा उसके बाद की लिपि की भाषा और प्राकृत भाषा-समूह। इनमे प्रथम की दो भाषाएँ कभी जन साधारण की कथ्य भाषा न थीं, केवल लेख्य—साहित्यिक भाषा—ही थीं। अवशिष्ट भाषाएँ कथ्य और लेख्य उभय रूप मे प्रचलित थीं। इस

समय ये समस्त भाषाएँ कथ्य रूप से व्यवहृत नहीं होतीं, इसी कारण ये मृत भाषा (dead languages) कहलाती हैं। उक्त वैदिक आदि सब भाषाएँ आर्य भाषा के अन्तर्गत हैं और इन्हीं प्राचीन आर्य भाषाओं में से कई एक क्रमश: रूपान्तरित होकर आधुनिक समस्त आर्य भाषाएँ उत्पन्न हुई हैं।

ये प्राचीन आर्य भाषाएँ कौन युग में किस रूप में परिवर्तित होकर क्रमश: आधुनिक कथ्य भाषाओं में परिणत हुईं, इसका संक्षिप्त विवरण नीचे दिया जाता है।

## प्राचीन भारतीय आर्य भाषाओं का परिणति क्रम

सर जॉर्ज ग्रियर्सन ने अपनी लिंग्विस्टिक सर्वे ऑफ इंडिया (Linguistic survey of India) नामक पुस्तक में भारतवर्षीय समस्त आर्य भाषाओं के परिणाम का जो क्रम दिखाया है उसके अनुसार वैदिक भाषा उक्त साहित्य भाषाओं में सर्व-प्राचीन है। इसका समय अनेक विद्वानों के मत में खिस्ताब्द-पूर्व दो हजार वर्ष (2000 B. C) और प्रो मेक्समूलर के मत में खिस्ताब्द-पूर्व बारह सौ वर्ष (1200 B C) है। यह वेद-भाषा क्रमश: परिमार्जित होती हुई ब्राह्मण, उपनिषद् और यास्क के निरुक्त की भाषा में और बाद में पाणिनि-प्रभृति के व्याकरण-द्वारा नियन्त्रित होकर लौकिक संस्कृत में परिणत हुई है। पाणिनि आदि के पद-प्रभृति के नियम-रूप संस्कारों को प्राप्त करने के कारण यह संस्कृत कहलाई। मुख्य रूप से 'संस्कृत' शब्द का प्रयोग इसी भाषा के अर्थ में किया जाता है। यह संस्कृत भाषा वैदिक भाषा से उत्पन्न होने से उसके साथ घनिष्ठ सम्बन्ध रखने से वेद-भाषा के अर्थ में भी 'संस्कृत' शब्द बाद के समय से प्रयुक्त होने लग गया है। पाणिनि के बाद संस्कृत भाषा का कोई परिवर्तन नहीं हुआ है। यह परिवर्तन होने में—वेद-भाषा को लौकिक संस्कृत के रूप में परिणत होने में—प्राय डेढ़ हजार वर्ष लगे हैं। पाणिनि का समय गोल्डस्टुकर के मत में खिस्ताब्द पूर्व सप्तम शताब्दी और बोथलिंक के मत में खिस्ताब्द-पूर्व चतुर्थ शताब्दी है।

वेद-भाषा और लौकिक संस्कृत

यहाँ पर इस बात का उल्लेख करना आवश्यक है कि डॉ हॉर्नलि और सर ग्रियर्सन के मन्तव्य के अनुसार आर्य लोगों के दो दल भिन्न-भिन्न समय में भारतवर्ष में आये थे[1]। पहले आर्यों के एक दल ने यहाँ आकर मध्यदेश में अपने उपनिवेश की स्थापना की थी। इसके कई सौ वर्षों के बाद आर्यों के दूसरे दल ने भारत में प्रवेश कर प्रथम दल के आर्यों को मध्यदेश की चारों ओर भगा कर उनके स्थान को अपने अधिकार में किया और मध्यदेश को ही अपना वास-स्थान कायम किया। उक्त विद्वानों को यह मन्तव्य इसलिए करना पड़ा है कि मध्यदेश के चारों पार्श्वों में स्थित पंजाब, सिन्ध, गुजरात, राजपूताना, महाराष्ट्र, अयोध्या, बिहार, बंगाल और उड़ीसा प्रदेशों की आधुनिक आर्य कथ्य भाषाओं में परस्पर जो निकटता देखी जाती है तथा मध्यदेश की आधुनिक हिन्दी भाषा [ पाश्चात्य हिन्दी ] के साथ इन सब प्रान्तों की भाषाओं में जो भेद पाया जाता है, इस निकटता और भेद का अन्य कोई कारण दिखाना असम्भव है। मध्यदेशवासी इस दूसरे दल के आर्यों का इस समय का जो साहित्य और जो सभ्यता थी उन्हीं के क्रमश नाम हैं वेद और वैदिक सभ्यता।

वेद और वैदिक सभ्यता

---

१. आर्य लोगो के आदिम वास-स्थान के विषय में आधुनिक विद्वानो में गहरा मत-भेद है। कोई स्कान्डीनेविया को, कोई जर्मनी को, कोई पोलण्ड को, कोई हंगरी को, कोई दक्षिण रशिया को, कोई मध्य एशिया को आर्यों की आदिम निवास-भूमि मानते हैं तो कोई-कोई पंजाब और काश्मीर को ही इनका प्रथम वसति-स्थान बतलाते हैं। किन्तु अधिकांश विद्वान् भाषा-तत्त्व के द्वारा इस सिद्धान्त पर उपनीत हुए हैं कि युरोपीय और पूर्वदेशीय आर्यों में प्रथम विच्छेद हुआ। पीछे पूर्वदेश के आर्य लोग मेसोपोटेमिया और ईरान में एक साथ रहे और एक ही देव-देवी की उपासना करते थे। उसके बाद वे भी विच्छिन्न होकर एक दल फारस में गया और अन्य दल ने अफगानिस्तान के बीच होकर भारतवर्ष में प्रवेश और निवास किया। परन्तु जैन और हिन्दू शास्त्रों के अनुसार भारतवर्ष ही चिरकाल से आर्यों का आदिम निवास-स्थान है। कोई-कोई आधुनिक विद्वान् ने पुरातत्त्व की नूतन खोज के आधार पर भारतवर्ष से ही कुछ आर्य लोगों का ईरान आदि देशों में गमन और विस्तार-लाभ सिद्ध किया है जिससे उक्त शास्त्रीय प्राचीन मत का समर्थन होता है।

उक्त वेद-भाषा प्राचीन होने पर भी वह वैदिक युग मे जन-साधारण की कथ्य भाषा न थी, ऋषि-लोगों की साहित्य-भाषा थी। उस समय जन-साधारण में वैदिक भाषा के अनुरूप अनेक प्रादेशिक भाषाएँ (dialects) कथ्य रूप से प्रचलित थीं। इन प्रादेशिक भाषाओं मे से एक ने परिमार्जित होकर वैदिक साहित्य में स्थान पाया है। ऊपर वैदिक युग से

प्राकृत-भाषाओं का प्रथम स्तर (ख्रिस्त-पूर्व २००० से ख्रिस्त-पूर्व ६००)

पूर्व काल में आए हुए प्रथम दल के जिन आर्यों के मध्यदेश के चारों तरफ के प्रदेशों मे उपनिवेशों का उल्लेख किया गया है उन्होंने वैदिक युग अथवा उसके पूर्व काल मे अपने-अपने प्रदेशों की कथ्य भाषाओं मे, दूसरे दल के आर्यों की वेद-रचना की तरह, किसी साहित्य की रचना नहीं की थी। इससे उन प्रादेशिक आर्य भाषाओं का तात्कालिक साहित्य मे कोई निदर्शन न रहने से उनके प्राचीन रूपों का सपूर्ण लोप हो गया है। वैदिक काल की और इसके पूर्व की उन समस्त कथ्य भाषाओं को सर ग्रियर्सन ने प्राथमिक प्राकृत (Primary Prākrits) नाम दिया है। यही प्राकृत भाषा-समूह का प्रथम स्तर (First stage) है। इसका समय ख्रिस्त-पूर्व २००० से ख्रिस्त-पूर्व ६०० तक का निर्दिष्ट किया गया है। प्रथम स्तर की ये समस्त प्राकृत भाषाएँ स्वर और व्यञ्जन आदि के उच्चारण मे तथा विभक्तियों के प्रयोग में वैदिक भाषा के अनुरूप थीं। इससे ये भाषाएँ विभक्ति-बहुल (synthetic) कही जाती हैं।

वैदिक युग मे जो प्रादेशिक प्राकृत भाषाएँ कथ्य रूप से प्रचलित थीं, उनमे परवर्ति-काल मे अनेक परिवर्तन हुए जिनमें ऋ ऌ आदि स्वरों का, शब्दो के अन्तिम व्यञ्जनों का, सयुक्त व्यञ्जनों का तथा विभक्ति और वचन-समूह का लोप या रूपान्तर मुख्य हैं। इन परिवर्तनों से ये कथ्य भाषाएँ प्रचुर परिमाण मे रूपान्तरित हुई। इस तरह द्वितीय स्तर

प्राकृत-भाषाओं का द्वितीय स्तर (ख्रिस्त-पूर्व ६०० से ख्रिस्ताब्द ६००)

(second stage) की प्राकृत भाषाओं की उत्पत्ति हुई। द्वितीय स्तर की ये भाषाएँ जैन और बौद्ध धर्म के प्रचार के समय से अर्थात् ख्रिस्त-पूर्व षष्ठ शताब्दी से लेकर ख्रिस्तीय नवम या दशम शताब्दी पर्यन्त प्रचलित रहीं। भगवान् महावीर और बुद्धदेव के समय ये समस्त प्रादेशिक प्राकृत भाषाएँ, अपने द्वितीय स्तर के आकार में, भिन्न-भिन्न प्रदेशों मे कथ्य भाषा के तौर पर व्यवहृत होती थीं। उन्होंने अपने सिद्धान्तों का उपदेश इन्हीं कथ्य प्राकृत भाषाओं में से एक मे दिया था। इतना ही नहीं, बल्कि बुद्धदेव ने अपना उपदेश संस्कृत भाषा मे न लिखकर कथ्य प्राकृत भाषा में लिखने के लिए अपने शिष्यों को आदेश दिया था। इस तरह प्राकृत भाषाओं का क्रमश साहित्य की भाषाओं मे परिणत होने का सूत्रपात हुआ, जिसके फलस्वरूप पश्चिम मगध और सूरसेन देश के मध्यवर्ती प्रदेश मे प्रचलित कथ्य भाषा से जैनों के धर्म-पुस्तकों की अर्ध-मागधी और पूर्व मगध में प्रचलित लोक-भाषा से बौद्ध धर्म-ग्रन्थों की पाली भाषा उत्पन्न हुई। पाली भाषा के उत्पत्ति-स्थान के सम्बन्ध मे पाश्चात्य विद्वानों का जो मतभेद है उसका विचार हम आगे जा कर करेंगे। ख्रिस्ताब्द से २५० वर्ष पहले सम्राट् अशोक ने बुद्धदेव के उपदेशों को भिन्न-भिन्न प्रदेशों मे वहाँ-वहाँ की विभिन्न प्रादेशिक प्राकृत भाषाओं मे खुदवाए। इन अशोक शिलालेखों में द्वितीय स्तर की प्राकृत भाषाओं के असंदिग्ध सर्व-प्राचीन निदर्शन संरक्षित हैं। द्वितीय स्तर के मध्य भाग में—प्राय ख्रिस्तीय पंचम शताब्दी के पूर्व मे भिन्न-भिन्न प्रदेशों की अपभ्रंश भाषाओं की उत्पत्ति हुई। इस स्तर की भाषाओं में चतुर्थी विभक्ति का, सब विभक्तियों के द्विवचनों का और आख्यात की अधिकांश विभक्तियों का लोप होने पर भी विभक्तियों का प्रयोग अधिक मात्रा में विद्यमान था। इससे इस स्तर की भाषाएँ भी विभक्ति-बहुल कही जाती हैं।

सर ग्रियर्सन ने यह सिद्धान्त किया है कि आधुनिक भारतीय आर्य भाषाओं की उत्पत्ति द्वितीय स्तर की प्राकृत भाषाओं से, खासकर उसके शेष भाग मे प्रचलित विविध अपभ्रंश भाषाओं से हुई है और आधुनिक भाषाओं को 'तृतीय

प्राकृत भाषाओं का तृतीय स्तर या आधुनिक भारतीय आर्य भाषाओं की उत्पत्ति (ख्रिस्ताब्द ६००)

स्तर की प्राकृत (Tertiary Prākrits)' कह कर निर्देश किया है। इन भाषाओं की उत्पत्ति का समय ख्रिस्तीय दशम शताब्दी है। इनका साधारण लक्षण यह है कि इनमें अधिकांश विभक्तियों का लोप हुआ है, एव भाषाओं की प्रकृति विभक्ति-बहुल न होकर विभक्तियों के बोधक स्वतन्त्र शब्दों का व्यवहार हुआ है। इससे ये विश्लेषणशील भाषाएँ (Analytical Languages) कही जाती हैं।

जिस प्रादेशिक अपभ्रंश से जिस आधुनिक भारतीय आर्य भाषा की उत्पत्ति हुई है उसका विवरण आगे 'अपभ्रंश' शीर्षक में दिया जायगा।

## द्वितीय स्तर की प्राकृत भाषाओं का इतिहास

प्रस्तुत कोष में द्वितीय स्तर की साहित्यिक प्राकृत भाषाओं के शब्दों को ही स्थान दिया गया है। इससे इन भाषाओं की उत्पत्ति और परिणति के सम्बन्ध में यहाँ पर कुछ विस्तार से विवेचन करना आवश्यक है।

साधारणत लोगों की यही धारणा है कि संस्कृत भाषा से ही द्वितीय स्तर की समस्त प्राकृत भाषाएँ और आधुनिक भारतीय भाषाएँ उत्पन्न हुई हैं। कई प्राकृत-वैयाकरणों ने भी अपने प्राकृत-व्याकरणों में इसी मत का समर्थन किया है। परन्तु यह मत कहाँ तक सत्य है इसका विचार करने के पहले इन भाषाओं के भेदों को जानने की जरूरत है।

**प्राकृत का संस्कृत-सापेक्ष विभाग**

प्राकृत वैयाकरणों ने प्राकृत भाषाओं के शब्द, संस्कृत शब्दों के सादृश्य और पार्थक्य के अनुसार इन तीन भागों में विभक्त किए हैं —(१) तत्सम, (२) तद्भव और (३) देश्य या देशी।

(१) जो शब्द संस्कृत और प्राकृत में बिलकुल एक रूप हैं उनको 'तत्सम' या 'संस्कृतसम' कहते हैं, जैसे—अञ्जलि, आगम, इच्छा, ईहा, उत्तम, ऊढा, एरंड, ओङ्कार, किङ्कर, खञ्ज, गण, घण्टा, चित्त, छल, जल, झङ्कार, टङ्कार, डिम्भ, ढक्का, तिमिर, दल, धवल, नीर, परिमल, फल, बहु, भार, मरण, रस, लव, वारि, सुन्दर, हरि, गच्छन्ति, हरन्ति प्रभृति।

(२) जो शब्द संस्कृत से वर्ण-लोप, वर्णागम अथवा वर्ण-परिवर्तन के द्वारा उत्पन्न हुए हैं वे 'तद्भव' अथवा 'संस्कृतभव' कहलाते हैं, जैसे —अग्र = अग्ग, आर्य = आरिअ, इष्ट = इट्ठ, ईर्ष्या = ईसा, उद्गम = उग्गम, कृष्ण = कसण, खर्जूर = खज्जूर, गज = गअ, घर्म = घम्म, चक्र = चक्क, क्षोभ = छोह, यक्ष = जक्ख, ध्यान = झाण, दंश = डंस, नाथ = णाह, त्रिदश = तिअस, दृष्ट = दिट्ठ, धार्मिक = धम्मिअ, पश्चात् = पच्छा, स्पर्श = फंस, बदर = बोर, भार्या = भारिआ, मेघ = मेह, अरण्य = रण्ण, लेश = लेस, शेष = सेस, हृदय = हिअअ, भवति = हवइ, पिबति = पिअइ, पृच्छति = पुच्छइ, अकार्षीत् = अकासी, भविष्यति = होहिइ इत्यादि।

(३) जिन शब्दों का संस्कृत के साथ कुछ भी सादृश्य नहीं है—कोई भी सम्बन्ध नहीं है; उनको 'देश्य' या 'देशी' बोला जाता है, यथा—अगय (दैत्य), आकासिय (पर्याप्त), इराव (हस्ती), ईस (कीलक), उअचित्त (अपगत), ऊसअ (उपधान), एलविल (धनाढ्य, वृषभ), ओंडल (धम्मिल्ल), कंदोट्ट (कुमुद), खुड्डिअ (सुरत), गयसाउल (विरक्त), घढ (स्तूप), चउक्कर (कार्तिकेय), छकुई (कपिकच्छू), जअ (पुरुष), झडप्प (शीघ्र), टका (जङ्घा), डाल (शाखा), ढड्ढर (पिशाच ईर्ष्या), णिच्छिरडिअ (त्रुटित), तोमरी (लता), थमिअ (विस्मृत), दाणि (शुल्क), धयण (गृह), निक्खुत्त (निश्चित), पणिआ (करोटिका), फुंटा (केश-बन्ध), बिट्ट (पुत्र), भुंड (सूकर), मड्डा (बलात्कार), रत्ति (आज्ञा), लंच (कुक्कुट), विच्छड्ड (समूह), सयराह (शीघ्र), हुत्त (अभिमुख), उअ (पश्य), खुप्पइ (निमज्जति), छिवइ (स्पृशति), देक्खइ, निअच्छइ (पश्यति), चुक्कइ (भ्रश्यति), चोप्पडइ (म्रक्षति), अहिपच्चुअइ (गृह्णाति) प्रभृति।

उपर्युक्त विभाग प्राकृत के साथ संस्कृत के सादृश्य और पार्थक्य के ऊपर निर्भर करता है। इसके सिवा संस्कृत और प्राकृत के प्राचीन ग्रन्थकारों ने प्राकृत भाषाओं का और एक विभाग किया है जो प्राकृत भाषाओं के उत्पत्ति-स्थानों से संबन्ध रखता है। यह भौगोलिक विभाग (Geographical Classification) कहा जा सकता है। भरत-

**प्राकृत भाषाओं का भौगोलिक विभाग**

प्रणीत कहे जाते नाट्य-शास्त्र में, [1]सात भाषाओं को जो मागधी, अवन्तिजा, प्राच्या, सूरसेनी, अर्धमागधी, वाह्लीका और दाक्षिणात्या ये नाम हैं, चण्ड के प्राकृत-व्याकरण में जो [2]पैशाचिकी और [3]मागधिका ये नाम मिलते हैं, दण्डी ने काव्यादर्श में जो [4]महाराष्ट्राश्रया, शौरसेनी, गौडी और लाटी ये नाम दिए हैं, आचार्य हेमचन्द्र आदि ने मागधी, शौरसेनी, पैशाची और चूलिकापैशाचिक कह कर जिन नामों का निर्देश

---

१ "मागध्यवन्तिजा प्राच्या सूरसेन्यर्धमागधी।
वाह्लीका दाक्षिणात्या च सप्त भाषा प्रकीर्तिताः॥" (नाट्यशास्त्र १७, ४८)।

२. "पैशाचिक्या रणयोर्लनौ" (प्राकृतलक्षण ३, ३८)।

३ "मागधिकाया रसयोर्लशौ" (प्राकृतलक्षण ३, ३९)।

४. "महाराष्ट्राश्रया भाषा प्रकृष्टं प्राकृतं विदुः।
सागरः सूक्तिरत्नानां सेतुबन्धादि यन्मयम्॥
शौरसेनी च गौडी च लाटी चान्या च तादृशी।
याति प्राकृतमित्येवं व्यवहारेषु संनिधिम्॥" (काव्यादर्श १, ३४ ३५)।

किया है और मार्कण्डेय ने अपने प्राकृतसर्वस्व में प्राकृतचन्द्रिका के कतिपय श्लोकों को उद्धृत कर महाराष्ट्री, आवन्ती, शौरसेनी, अर्धमागधी, वाह्लीकी, मागधी, प्राच्या और दाक्षिणात्या इन आठ भाषाओं के, छह विभाषाओं में द्राविड़ और ओढ्ज इन दो विभाषाओं के, ग्यारह पिशाच-भाषाओं मे काञ्चीदेशीय, पाण्ड्य, पाञ्चाल, गौड, मागध, व्राचड, दाक्षिणात्य, शौरसेन, कैकय और द्राविड़ इन दस पिशाच-भाषाओं के और सताईस अपभ्रंशों में व्राचड, लाट, वैदर्भ, वार्वर, आवन्त्य, पाञ्चाल, टाक्क, मालव, कैकय, गौड, उड्र, हैव, पाण्ड्य, कौन्तल, सिंहल, कालिङ्ग, प्राच्य, कार्णाट, काञ्च, द्राविड, गौर्जर, आभीर और मध्यदेशीय इन तेईस अपभ्रंशों के जिन नामों का उल्लेख किया है वे उस भिन्न-भिन्न देश से ही सबन्ध रखते हैं जहाँ-जहाँ वह-वह भाषा उत्पन्न हुई है।[1] षड्भाषाचन्द्रिका के कर्ता ने 'शूरसेन देश में उत्पन्न भाषा शौरसेनी कही जाती है, मगध देश मे उत्पन्न भाषा को मागधी कहते हैं और पिशाच-देशों की भाषा पैशाची और चूलिकापैशाची है' यह लिखते हुए यही बात अधिक स्पष्ट रूप मे कही है।[2]

प्राकृत वैयाकरणों के मत से तत्सम आदि शब्दों की प्रकृति

पूर्व में प्राकृत भाषाओं के शब्दों के जो तीन प्रकार दिखाए हैं उनमे प्रथम प्रकार के तत्सम शब्द संस्कृत से ही सब देशों के प्राकृतो मे लिये गए है, दूसरे प्रकार के तद्भव शब्द संस्कृत से उत्पन्न होने पर भी काल-क्रम से भिन्न-भिन्न देश मे भिन्न-भिन्न रूप को प्राप्त हुए हैं और तीसरे प्रकार के देश्य शब्द वैदिक अथवा लौकिक संस्कृत से उत्पन्न नहीं हुए हैं, किन्तु भिन्न-भिन्न देश में प्रचलित भाषाओं से गृहीत हुए हैं। प्राकृत वैयाकरणों का यही मत है।

## देश्य शब्द

मूल

पहले प्राकृत भाषाओं का जो भौगोलिक विभाग बताया गया है, ये तृतीय प्रकार के देशीशब्द उसी भौगोलिक विभाग से उत्पन्न हुए हैं। वैदिक और लौकिक संस्कृत भाषा पंजाब और मध्यदेश में प्रचलित वैदिक काल की प्राकृत भाषा से उत्पन्न हुई है। पजाब और मध्यदेश के बाहर के अन्य प्रदेशों में उस समय आर्य लोगों की जो प्रादेशिक प्राकृत भाषाएँ प्रचलित थीं उन्हीं से ये देशीशब्द गृहीत हुए हैं। यही कारण है कि वैदिक और संस्कृत साहित्य में देशीशब्दों के अनुरूप कोई शब्द (प्रतिशब्द) नहीं पाया जाता है।

प्राचीन काल में भिन्न-भिन्न प्रादेशिक प्राकृत भाषाएँ हयात थीं, इस बात का प्रमाण व्यास के महाभारत, भरत के नाट्यशास्त्र और वात्स्यायन के कामसूत्र आदि प्राचीन संस्कृत ग्रन्थों में और जैनों के ज्ञाताधर्मकथा, विपाकश्रुत, औपपातिकसूत्र तथा राजप्रश्नीय आदि प्राचीन प्राकृत ग्रन्थों मे भी मिलता है[3]। इन ग्रन्थों मे 'नानाभाषा', 'देशभाषा' या 'देशीभाषा' शब्द का प्रयोग प्रादेशिक प्राकृत के अर्थ मे ही किया गया है। चंड ने अपने प्राकृत व्याकरण मे जहाँ देशीप्रसिद्ध[4] प्राकृत

१ ये श्लोक 'पैशाची' और 'अपभ्रंश' के प्रकरण मे दिए गए हैं।

२. "शूरसेनोद्भवा भाषा शौरसेनीति गीयते।
मगधोत्पन्नभाषा तां मागधीं सम्प्रचक्षते।
पिशाचदेशनियतं पैशाचीद्वितयं भवेत् ॥" (षड्भाषाचन्द्रिका, पृष्ठ २)।

३ "नानाचर्मभिराच्छन्ना नानाभाषाश्च भारत। कुशला देशभाषासु जल्पन्तोऽन्योन्यमीश्वराः." (महाभारत, शल्यपर्व ४६, १०३)।
"अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि देशभाषाविकल्पनम्।"
"अथवा च्छन्दतः कार्या देशभाषा प्रयोक्तृभिः." (नाट्यशास्त्र १७, २४, ४६)।
"नात्यन्तं संस्कृतेनैव नात्यन्तं देशभाषया। कथां गोष्ठीषु कथयंल्लोके बहुमतो भवेत्" (कामसूत्र १, ४, ५०)।
"तते णं से मेहे कुमारे. . अट्ठारसविहिप्पगारदेसीभासाविसारए होत्था", "तत्थ णं चंपाए नयरीए देवदत्ता नाम गणिया परिवसइ अड्ढा.. अट्ठारसदेसीभासाविसारया" (ज्ञाताधर्मकथासूत्र, पत्र ३८, ६२)।
"तत्थ णं वाणियगामे कामज्झया णाम गणिया होत्था . ...अट्ठारसदेसीभासाविसारया" (विपाकश्रुत, पत्र २१-२२)।
'तए णं दढपइण्णे दारए .. अट्ठारसदेसीभासाविसारए" (औपपातिक सूत्र, पेरा १०९)।
"तए णं से दढपतिण्णे दारए . अट्ठारसविहदेसिप्पगारभासाविसारए' (राजप्रश्नीयसूत्र, पत्र १४८)।

४ "सिद्धं प्रसिद्धं प्राकृतं त्रेधा त्रिप्रकारं भवति—संस्कृतयोनि . ,संस्कृतसमं... ,देशीप्रसिद्धं तच्चेद हृपितं = ल्हसिअं"(प्राकृतलक्षण पृष्ठ १-२)।

का उल्लेख किया है वहाँ भी देशी शब्द का अर्थ देशीभाषा ही है। ये सब देशी या प्रादेशिक भाषाएँ भिन्न-भिन्न प्रदेशों के निवासी आर्य लोगों की ही कथ्य भाषाएँ थीं। इन भाषाओं का पञ्जाब और मध्यदेश की कथ्य भाषा के साथ अनेक अंशों में जैसे सादृश्य था वैसे किसी किसी अंश में भेद भी था। जिन जिन अंश में इन भाषाओं का पञ्जाब और मध्यदेश की प्राकृत भाषा के साथ भेद था उसमें से जिन भिन्न-भिन्न नामों ने और धातुओं ने प्राकृतसाहित्य में स्थान पाया है वे ही हैं प्राकृत के देशी वा देश्य शब्द।

प्राकृत वैयाकरणों ने इन समस्त देश्य शब्दों में अनेक नाम और धातुओं को संस्कृत नामों के और धातुओं के स्थान में आदेश-द्वारा सिद्ध करके तद्भव विभाग में अन्तर्गत किए हैं[1]। यही कारण है कि आचार्य हेमचन्द्र ने अपनी देशीनाममाला में केवल देशी नामों का ही संग्रह किया है और देशी धातुओं का अपने प्राकृत-व्याकरण में संस्कृत धातुओं के आदेश-रूप में उल्लेख किया है, यद्यपि आचार्य हेमचन्द्र के पूर्ववर्ती कई वैयाकरणों ने इनकी गणना देशी धातुओं में ही की है[2]। ये सब नाम और धातु संस्कृत के नाम और धातुओं के आदेश-रूप में निष्पन्न करने पर भी तद्भव नहीं कहे जा सकते, क्योंकि संस्कृत के साथ इनका कुछ भी सादृश्य नहीं है।

कोई कोई पाश्चात्य भाषातत्त्वज्ञ का यह मत है कि उक्त देशी शब्द और धातु भिन्न-भिन्न देशों की द्राविड़, मुण्डा आदि अनार्य भाषाओं से लिए गए हैं। यहाँ पर यह कहा जा सकता है कि यदि आधुनिक अनार्य भाषाओं में इन देशी-शब्दों और देशी-धातुओं का प्रयोग उपलब्ध हो तो यह अनुमान करना असंगत नहीं है। किन्तु जबतक यह प्रमाणित न हो कि 'ये देशी शब्द और धातु वर्तमान अनार्य भाषाओं में प्रचलित हैं', तबतक 'ये देशी शब्द और धातु प्रादेशिक आर्य भाषाओं से ही गृहीत हुए हैं' यह कहना ही अधिक संगत प्रतीत होता है। इन अनार्य भाषाओं में दो एक देश्य शब्द और धातु प्रचलित होने पर भी 'वे अनार्य भाषाओं से ही प्राकृत भाषाओं में लिए गए हैं' यह अनुमान न कर 'प्राकृत भाषाओं से ही वे देश्य शब्द और धातु अनार्य भाषाओं में गए हैं' यह अनुमान किया जा सकता है। हाँ, जहाँ ऐसा अनुमान करना असंभव हो वहाँ हम यह स्वीकार करने के लिए बाध्य होंगे कि 'ये देश्य शब्द और धातु अनार्य भाषाओं से ही प्राकृत में लिए गए हैं, क्योंकि आर्य और अनार्य ये उभय जातियाँ जब एक स्थान में मिश्रित हो गई हैं तब कोई कोई अनार्य शब्द और धातु का आर्य भाषाओं में प्रवेश करना असंभव नहीं है।

डॉ काल्डवेल (Caldwell) प्रभृति के मत में वैदिक और लौकिक संस्कृत में भी अनेक शब्द द्राविडीय भाषाओं से गृहीत हुए हैं। यह बात भी संदिग्ध ही है, क्योंकि द्राविडीय भाषा के जिस साहित्य में ये सब शब्द पाये जाते हैं वह वैदिक संस्कृत के साहित्य से प्राचीन नहीं है। इससे 'वैदिक साहित्य में ये सब शब्द द्राविडीय भाषा से गृहीत हुए हैं' इस अनुमान की अपेक्षा 'आर्य लोगों की भाषा से ही अनार्यों की भाषा में ये सब शब्द लिए गए हैं' यह अनुमान ही विशेष ठीक मालूम पड़ता है।

समय — जिन प्रादेशिक देशी-भाषाओं से ये सब देशी शब्द प्राकृत-साहित्य में गृहीत हुए हैं वे पूर्वोक्त प्रथम स्तर की प्राकृत भाषाओं के अन्तर्गत और उनकी समसामयिक हैं। खिस्त-पूर्व षष्ठ शताब्दी के पहले ये सब देशीभाषाएँ प्रचलित थीं, इससे ये देश्य शब्द अर्वाचीन नहीं, किन्तु उतने ही प्राचीन हैं जितने कि वैदिक शब्द।

## द्वितीय स्तर की प्राकृत भाषाओं की उत्पत्ति—वैदिक या लौकिक संस्कृत से नहीं, किन्तु प्रथम स्तर की प्राकृतों से

प्राकृत के वैयाकरण-गण प्राकृत शब्द की व्युत्पत्ति में प्रकृति शब्द का अर्थ संस्कृत करते हुए प्राकृत भाषाओं की उत्पत्ति लौकिक संस्कृत से मानते हैं। संस्कृत के कई अलंकार शास्त्रों के टीकाकारों ने भी तद्भव और तत्सम शब्दों में स्थित

---

१ देखो हेमचन्द्र-प्राकृत-व्याकरण के द्वितीय पाद के १२७, १२९, १३४, १३६, १३८, १४१, १७४ वगैरह सूत्र और चतुर्थ पाद के २, ३, ४, ५, १०, ११, १२ प्रभृति सूत्र।

२ 'एते चान्यैर्देशीषु पठिता अपि अस्माभिर्धात्वादेशीकृता' (हे० प्रा० ४, २), अर्थात् अन्य विद्वानों ने वज्जर, पज्जर, उप्पाल प्रभृति धातुओं का पाठ देशी में किया है, तो भी हमने संस्कृत धातु के आदेश-रूप से ही ये यहाँ बताए हैं।

'तत्' शब्द का सम्बन्ध संस्कृत से लगाकर इस मत का अनुसरण किया है[1]। कतिपय प्राकृत-व्याकरणों में प्राकृत शब्द की व्युत्पत्ति इस तरह की गई है —

'प्रकृति संस्कृत, तत्र भव तत आगतं वा प्राकृतम्' (हेमचन्द्र प्रा० व्या०)।
'प्रकृति संस्कृतं तत्र भव प्राकृतमुच्यते' (प्राकृतसर्वस्व)।
'प्रकृति संस्कृत तत्र भवत्वात् प्राकृतं स्मृतम्' (प्राकृतचन्द्रिका)।
'प्रकृते संस्कृतायास्तु विकृति प्राकृती मता' (षड्भाषाचन्द्रिका)।
'प्राकृतस्य तु सर्वमेव सम्कृतं योनि' (प्राकृतसजीवनी)।

इन व्युत्पत्तियों का तात्पर्य यह है कि प्राकृत शब्द 'प्रकृति' शब्द से बना है, 'प्रकृति' का अर्थ है संस्कृत भाषा, संस्कृत भाषा से जो उत्पन्न हुई है वह है प्राकृत भाषा।

प्राकृत वैयाकरणों की प्राकृत शब्द की यह व्याख्या अप्रामाणिक और अव्यापक ही नहीं है, भाषा-तत्त्व से असगत भी है। अप्रामाणिक इसलिए कही जा सकती है कि प्रकृति शब्द का मुख्य अर्थ संस्कृत भाषा कभी नहीं होता—संस्कृत के किसी कोष मे प्राकृत शब्द का यह अर्थ उपलब्ध नहीं है[2] और गौण या लाक्षणिक अर्थ तबतक नहीं लिया जाता जबतक मुख्य अर्थ मे बाध न हो। यहाँ प्रकृति शब्द के मुख्य अर्थ स्वभाव अथवा [3]जन साधारण लेने मे किसी तरह का बाध भी नहीं है। इससे उक्त व्युत्पत्ति के स्थान मे 'प्रकृत्या स्वभावेन सिद्ध प्राकृतम्' अथवा 'प्रकृतीना साधारणजनानामिद प्राकृतम्' यही व्युत्पत्ति सगत और प्रामाणिक हो सकती है। अव्यापक कहने का कारण यह है कि प्राकृत के पूर्वोक्त तीन प्रकारो मे तत्सम और तद्भव शब्दो की ही प्रकृति उन्होंने संस्कृत मानी है, तीसरे प्रकार के देश्य शब्दो की नहीं, अथच देश्य को भी प्राकृत कहा है। इससे देश्य प्राकृत मे यह व्युत्पत्ति लागू नहीं होती। प्राकृत की संस्कृत से उत्पत्ति भाषा-तत्त्व के सिद्धान्त से भी सगति नहीं रखती, क्योंकि वैदिक संस्कृत[4] और लौकिक संस्कृत ये दोनों ही साहित्य की मार्जित भाषाएँ हैं। इन दोनों भाषाओं का व्यवहार शिक्षा की अपेक्षा रखता है। अशिक्षित, अज्ञ और बालक लोग किसी काल मे साहित्य की भाषा का न तो स्वय व्यवहार कर सकते हैं और न समझ ही पाते हैं। इसलिए समस्त देशों में सर्वदा ही अशिक्षित लोगो के व्यवहार के लिए एक कथ्य भाषा चालू रहती है जो साहित्य की भाषा से स्वतन्त्र—अलग होती है। शिक्षित लोगों को भी अशिक्षित लोगों के साथ बातचीत के प्रसंग मे इस कथ्य भाषा का ही व्यवहार करना पड़ता है। वैदिक समय में भी ऐसी कथ्य भाषा प्रचलित थी। और जिस समय लौकिक संस्कृत भाषा प्रचलित हुई उस समय भी साधारण लोगों की स्वतन्त्र कथ्य भाषा विद्यमान थी, यह नाटक आदि में संस्कृत भाषा के साथ प्राकृत-भाषी पात्रों के उल्लेख से प्रमाणित होता है।

पाणिनि ने संस्कृत भाषा को जो लौकिक भाषा कही है और पतञ्जलि ने इसको जो शिष्ट-भाषा का नाम दिया है, उसका मतलब यह नहीं है कि उस समय प्राकृत भाषा थी ही नहीं, परन्तु उसका अर्थ यह है कि उस समय के शिक्षित लोगों के आपस के वार्तालाप में, वर्तमान काल के पण्डित लोगों में संस्कृत की तरह और भिन्नदेशीय लोगों के साथ के व्यवहार Lingua Franca की माफिक संस्कृत भाषा व्यवहृत होती थी। किन्तु बालक, स्त्रियाँ और अशिक्षित लोग अपनी मातृ-भाषा मे बातचीत करते थे जो संस्कृत-भिन्न साधारण कथ्य भाषा थी। साधारण कथ्य भाषा किसी देश मे किसी काल मे साहित्य की भाषा से गृहीत नहीं होती, बल्कि साहित्य-भाषा ही जन-साधारण की कथ्य भाषा से उत्पन्न होती है। इसलिए 'संस्कृत से प्राकृत भाषा की उत्पत्ति हुई है' इसकी अपेक्षा 'क्या तो वैदिक संस्कृत और क्या लौकिक संस्कृत दोनों ही उस समय की प्राकृत भाषाओं से उत्पन्न हुई हैं' यही सिद्धान्त विशेष युक्ति सगत है। आजकल के भाषा तत्त्वज्ञों मे इसी सिद्धान्त का अधिक आदर देखा जाता है। यह सिद्धान्त पाश्चात्य विद्वानों का कोई नूतन आविष्कार नहीं है, भारतवर्ष के

---

१ 'प्रकृते संस्कृतादागतं प्राकृतम्' (वाग्भटालकारटीका २, २), 'संस्कृतरूपाया प्रकृतेरुत्पन्नत्वात् प्राकृतम्' (काव्यादर्श की प्रेमचन्द्र-तर्कवागीश-कृत टीका १, ३३)।

२. 'प्रकृतिर्योनिशिल्पिनो । पौरामात्यादिलिंगेषु गुणसाम्यस्वभावयो । प्रत्यात् पूर्विकाया च' (अनेकार्थसंग्रह ८७६-७)।

३ 'स्वाम्यमात्य सुहृत्कोशो राष्ट्रदुर्गबलानि च।
राज्याङ्गानि प्रकृतय पौराणा श्रेणयोऽपि च ॥ (अभिधानचिन्तामणि ३, ३७८)।
'मत् कात्य —अमात्याद्याश्च पौराश्च सद्भि प्रकृतय स्मृता' (अ० चि० ३, ३७८ की टीका)।

४. कोई कोई आधुनिक विद्वान् प्राकृत भाषा की उत्पत्ति वैदिक संस्कृत से मानते हैं, देखो 'पाली-प्रकाश' का प्रवेशक पृष्ठ ३४-३६।

ही प्राचीन भाषातत्त्वज्ञों में भी यह मत प्रचलित था यह निम्नोद्धृत कतिपय प्राचीन ग्रन्थों के अवतरणों से स्पष्ट प्रतीत होता है। रुद्रट कृत काव्यालङ्कार के एक[1] श्लोक की व्याख्या में ख्रिस्त की ग्यारहवीं शताब्दी के जैन-विद्वान नमिसाधु ने लिखा है कि—

"प्राकृतेति । सकलजगज्जन्तूना व्याकरणादिभिरनाहितसंस्कार सहजो वचन-व्यापार प्रकृति, तत्र भव सैव वा प्राकृतम्। 'आरिसवयणे सिद्ध देवाण अद्धमागहा वाणी' इत्यादिवचनाद् वा प्राक् पूर्वं कृत प्राक्कृतं बाल-महिलादि-सुबोध सकलभाषानिबन्धनभूत वचनमुच्यते। मेघनिर्मुक्तजलमिवैकस्वरूपं तदेव च देशविशेषात् संस्कारकरणाच्च समासादितविशेष सत् संस्कृताद्युत्तरविभेदानाप्नोति। अत एव शास्त्रकृता प्राकृतमादौ निर्दिष्ट तदनु सस्कृतादीनि। पाणिन्यादिव्याकरणोदितशब्दलक्षणेन संस्करणात् संस्कृतमुच्यते।"

इस व्याख्या का तात्पर्य यह है कि—'प्रकृति शब्द का अर्थ है लोगो का व्याकरण आदि के संस्कारों से रहित स्वाभाविक वचन-व्यापार, उससे उत्पन्न अथवा वही है प्राकृत। अथवा 'प्राक् कृत' पद से प्राकृत शब्द बना है, 'प्राक् कृत' का अर्थ है 'पहले किया गया'। बारह अग-ग्रन्थो में ग्यारह अंग ग्रन्थ पहले किए गए हैं और इन ग्यारह अङ्ग ग्रन्थों की भाषा आर्ष वचन में—सूत्र में अर्धमागधी कही गई है[2] जो बालक, महिला आदि को सुबोध—सहज गम्य है[3] और जो सकल भाषाओं का मूल है। यह अर्धमागधी भाषा ही प्राकृत है। यही प्राकृत, मेघ-मुक्त जल की तरह, पहले एक रूपवाला होने पर भी, देश-भेद से और संस्कार करने से भिन्नता को प्राप्त करता हुआ संस्कृत आदि अवान्तर विभेदो मे परिणत हुआ है अर्थात् अर्धमागधी प्राकृत से संस्कृत और अन्यान्य प्राकृत भाषाओं की उत्पत्ति हुई है। इसी कारण से मूल ग्रन्थकार (रुद्रट) ने प्राकृत का पहले और सस्कृत आदि बाद मे निर्देश किया है। पाणिन्यादि व्याकरणों में बताए हुए नियमो के अनुसार सस्कार पाने के कारण संस्कृत कहलाती है।'

'अकृत्रिमस्वादुपदैर्जन जिनेन्द्र साक्षादिव पासि भाषितै" (द्वात्रिंशद्द्वात्रिंशिका १, १८)।

"[4]अकृत्रिमस्वादुपदा जैनीं वाचमुपास्महे।" (हेमचन्द्रकाव्यानुशासन, पृष्ठ १)।

उक्त पद्यों मे क्रमश महाकवि सिद्धसेन दिवाकर और आचार्य हेमचन्द्र जैसे समर्थ विद्वानों का जिनदेव की वाणी को 'अकृत्रिम' और सस्कृत भाषा को कृत्रिम' कहने का भी रहस्य यही है कि प्राकृत जन-साधारण की मातृभाषा होने के कारण अकृत्रिम—स्वाभाविक है और संस्कृत भाषा व्याकरण के संस्कार-रूप बनावटीपन से पूर्ण होने के हेतु कृत्रिम है।

---

१. "प्राकृतसस्कृतमागधपिशाचभाषाश्च शौरसेनी च।
षष्ठोऽत्र भूरिभेदो देशविशेषादपभ्रंश ॥" (काव्यालंकार २, १२)।

२ बारहवाँ अङ्ग-ग्रन्थ, जिसका नाम दृष्टिवाद है और जिसमे चौदह पूर्व (प्रकरण) थे, संस्कृत भाषा में था। यह बहुत काल से लुप्त हो गया है। यद्यपि इसके विषयों का सक्षिप्त वर्णन समवायाङ्गसूत्र में है।
"चतुर्दशापि पूर्वाणि संस्कृतानि पुराऽभवन् ॥११४॥
प्रज्ञातिशयसाध्यानि तान्युच्छिन्नानि कालत । अधुनैकादशाङ्गयस्ति सुधर्मस्वामिभाषिता ॥११५॥
बालस्त्रीमूढमूर्खादिजनानुग्रहणाय स । प्राकृता तामिहाकार्षीत्" (प्रभावकचरित्र, पृ० ९८-९९)।

३. "मुत्तूण दिट्ठिवाय कालियउक्कालियंगसिद्ध तं। थीबालवायणत्थ पाययमुइय जिणवरेहि ॥"
(आचारदिनकर मे उद्धृत प्राचीन गाथा)।
"बालस्त्रीमन्दमूर्खाणा नृणा चारित्रकाङ्क्षिणाम्। अनुग्रहार्थं तत्त्वज्ञै सिद्धान्त प्राकृत कृत ॥"
(दशवैकालिक टीका पत्र १०० में हरिभद्रसूरि द्वारा और काव्यानुशासन की टीका पृ० १ में आचार्य हेमचन्द्र द्वारा उद्धृत किया हुआ प्राचीन श्लोक)।

४ "अकृत्रिमाणि—असस्कृतानि, अत एव स्वादूनि मन्दधियामपि पेशलानि पदानि यस्यामिति विग्रह." (काव्यानुशासनटीका)। आचार्य हेमचन्द्र की 'अकृत्रिम' शब्द की इस स्पष्ट व्याख्या से प्रतीत होता है कि उनका अपने प्राकृत-व्याकरण मे प्राकृत की प्रकृति सस्कृत कहना सिद्धान्त निरूपण के लक्ष्य से नहीं, परन्तु अपने प्राकृत-व्याकरण की रचना शैली के उपलक्ष में है, क्योंकि सभी उपलब्ध प्राकृत-व्याकरणों की तरह हेमचन्द्र-प्राकृत-व्याकरण में भी सस्कृत पद से ही प्राकृत-शिक्षा की पद्धति अख्त्यार की गई है और इस पद्धति में प्रकृति—मूल के स्थान में सस्कृत को रखना अनिवार्य हो जाता है। अथवा यह भी असम्भव नहीं है कि व्याकरण-रचना के समय उनका यही सिद्धान्त रहा हो जो बाद में बदल गया हो और इस परिवर्तित सिद्धान्त का काव्यानुशासन में प्रतिपादन किया हो। काव्यानुशासन की रचना व्याकरण के बाद उन्होंने की है यह काव्यानुशासन की "शब्दानुशासनेऽस्माभि साध्व्यो वाचो विवेचिताः" (पृष्ठ २) इस उक्ति से ही सिद्ध है।

केवल जैन विद्वानों में ही यह मत प्रचलित न था, ख्रिस्त की आठवीं शताब्दी के जैनेतर महाकवि वाक्पतिराज ने भी अपने 'गउडवहो' नामक महाकाव्य में इसी मत को इन स्पष्ट शब्दों मे व्यक्त किया है —

"[1]सयलाओ इम वाया विसंति एत्तो य णेंति वायाओ।
एंति समुद्दं चिय णेंति सायराओ च्चिय जलाई ॥९३॥"

अर्थात् इसी प्राकृत भाषा में सब भाषाएँ प्रवेश करती हैं और इस प्राकृत भाषा से ही सब भाषाएँ निर्गत हुई हैं, जल (आ कर) समुद्र मे ही प्रवेश करता है और समुद्र से ही (वाष्प रूप से) बाहर होता है। वाक्पति के इस पद्य का मर्म यही है कि प्राकृत भाषा की उत्पत्ति अन्य किसी भाषा से नहीं हुई है, बल्कि संस्कृत आदि सब भाषाएँ प्राकृत से ही उत्पन्न हुई हैं।

ख्रिस्त की नवम शताब्दी के जैनेतर कवि राजशेखर ने भी अपने 'बालरामायण' मे नीचे का श्लोक लिखकर यही मत प्रकट किया है —

"यद् योनि किल संस्कृतस्य सुदृशा जिह्वासु यन्मोदते, यत्र श्रोत्रपथावतारिणि कटुर्भाषाक्षराणां रसः ।
गद्यं चूर्णपदं पदं रतिपतेस्तत् प्राकृतं यद्वचस्तांल्लाटाल्ललिताङ्गि पश्य नुदती दृष्टेर्निमेषव्रतम् ॥" (४८, ४९)।

जैन और जैनेतर विद्वानों के उक्त वचनों से यह स्पष्ट है कि प्राचीन काल के भारतीय भाषातत्त्वज्ञों मे भी यह मत प्रबल रूप से प्रचलित था कि प्राकृत की उत्पत्ति संस्कृत भाषा से नहीं है।

प्राकृत भाषा लौकिक संस्कृत से उत्पन्न नहीं हुई है इसका और भी एक प्रमाण है। वह यह कि प्राकृत के अनेक शब्द और प्रत्ययों का लौकिक संस्कृत की अपेक्षा वैदिक भाषा के साथ अधिक मेल देखने मे आता है। प्राकृत भाषा साक्षाद्रूप से लौकिक संस्कृत से उत्पन्न होने पर यह कभी संभव नहीं हो सकता। वैदिक साहित्य मे भी प्राकृत के अनुरूप अनेक शब्द और प्रत्ययों के प्रयोग विद्यमान हैं। इससे यह अनुमान करना किसी तरह असंगत नहीं है कि वैदिक संस्कृत और प्राकृत ये दोनों ही एक प्राचीन प्राकृत भाषा से उत्पन्न हुई हैं और यही इस सादृश्य का कारण है। वैदिक भाषा और प्राकृत के सादृश्य के कतिपय उदाहरण हम नीचे उद्धृत करते हैं, ताकि उक्त कथन की सत्यता मे कोई संदेह नहीं हो सकता।

## वैदिक भाषा और प्राकृत में सादृश्य

१ प्राकृत मे अनेक जगह संस्कृत ऋकार के स्थान मे उकार होता है, जैसे—वृन्द = वुन्द, ऋतु = उउ, पृथिवी = पुहवी, वैदिक साहित्य में भी ऐसे प्रयोग पाये जाते हैं, जैसे—कृत = कुठ ( ऋग्वेद १, ४६, ४ )।

२ प्राकृत में संयुक्त वर्णवाले कई स्थानों मे एक व्यञ्जन का लोप होकर पूर्व के ह्रस्व स्वर का दीर्घ होता है, जैसे—दुर्लभ = दूलह, विश्राम = वीसाम, स्पर्श = फास, वैदिक भाषा मे भी वैसा होता है, यथा—दुर्लभ = दूलभ ( ऋग्वेद ४, ९, ८ ), दुर्णाश = दूणाश ( शुक्लयजु प्रातिशाख्य ३, ४३ )।

३. संस्कृत व्यञ्जनान्त शब्दों के अन्त्य व्यञ्जन का प्राकृत मे सर्वत्र लोप होता है, जैसे—तावत् = ताव, यशस् = जस, वैदिक साहित्य में भी इस नियम का अभाव नहीं है, यथा—पश्चात् = पश्चा ( अथर्वसंहिता १०, ४, ११ ), उच्चात् = उच्चा ( तैत्तिरीयसंहिता २, ३, १४ ), नीचात् = नीचा ( तैत्तिरीयसंहिता १, २, १४ )।

४ प्राकृत मे संयुक्त र और य का लोप होता है, जैसे—प्रगल्भ = पगब्भ, श्यामा = सामा, वैदिक साहित्य में भी यह पाया जाता है, यथा—अ-प्रगल्भ = अ-पगल्भ ( तैत्तिरीयसंहिता ४, ५, ६१ ), त्र्यृच = त्रिच ( शतपथब्राह्मण १, ३, ३, ३३ )।

५ प्राकृत मे संयुक्त वर्ण का पूर्व स्वर ह्रस्व होता है, यथा—पात्र = पत्त, रात्रि = रत्ति, साध्य = सज्झ इत्यादि, वैदिक भाषा में भी ऐसे प्रयोग हैं, जैसे—रोदसीप्रा = रोदसिप्रा ( ऋग्वेद १०, ८८, १० ), अमात्र = अमत्र ( ऋग्वेद ३, ३६, ४ )।

६ प्राकृत मे संस्कृत द का अनेक जगह ड होता है, जैसे—दण्ड = डण्ड, दंस = डंस, दोला = डोला, वैदिक साहित्य में भी ऐसे प्रयोग दुर्लभ नहीं है, जैसे—दुर्दभ = दूडभ ( वाजसनेयसंहिता ३, ३६ ), पुरोदास = पुरोडाश ( शुक्ल-यजु प्रातिशाख्य ३, ४४ )।

---

७ प्राकृत मे घ का ह होता है, यथा—बधिर = बहिर, व्याध = वाह, वेद-भाषा में भी ऐसा पाया जाता है, जैसे—प्रतिसधाय = प्रतिसहाय ( गोपथब्राह्मण २, ४ )।

८ प्राकृत में अनेक शब्दों में सयुक्त व्यञ्जनों के बीच मे स्वर का आगम होता है, जैसे—क्लिष्ट = किलिट्ठ, स्व = सुव तन्वी = तणुवी, वैदिक साहित्य में भी ऐसे प्रयोग विरल नहीं है, यथा—सहस्र्यः = सहस्रियः, स्वर्गः = सुवर्गः ( तैत्तिरीयसंहिता ४, २, ३ ), तन्व = तनुव, स्व = सुव ( तैत्तिरीयआरण्यक ७ २२, १, ६, २, ७ )।

९ प्राकृत में अकारान्त पुलिङ्ग शब्द के प्रथमा के एकवचन मे ओ होता है, जैसे—देवो, जिणो, सो इत्यादि, वैदिक भाषा मे भी प्रथमा के एकवचन मे कहीं-कहीं ओ देखा जाता है, यथा—संवत्सरो अजायत ( ऋग्वेदसंहिता १०, १९०, २ ), सो चित् ( ऋग्वेदसंहिता १, १९१, १०-११ )।

१०. तृतीया विभक्ति के बहुवचन में प्राकृत में देव आदि अकारान्त शब्दों के रूप देवेहि, गभीरेहि, जेट्ठेहि आदि होते हैं, वैदिक साहित्य मे भी इसीके अनुरूप देवेभिः, गम्भीरेभिः, ज्येष्ठेभि आदि रूप मिलते हैं।

११ प्राकृत की तरह वैदिक भाषा में भी चतुर्थी के स्थान मे षष्ठी विभक्ति होती है[1]।

१२. प्राकृत में पञ्चमी के एकवचन में देवा, वच्छा, जिणा आदि रूप होते हैं, वैदिक साहित्य में भी इसी तरह के उच्चा, नीचा पश्चा प्रभृति उपलब्ध होते हैं।

१३ प्राकृत में द्विवचन के स्थान मे बहुवचन ही होता है वैदिक भाषा में भी इस तरह के अनेकों प्रयोग मौजूद हैं, यथा—'इन्द्रावरुणौ' के स्थान में 'इन्द्रावरुणा', 'मित्रावरुणौ' की जगह 'मित्रावरुणा', 'यौ सुरथौ रथितमौ दिविस्पृशावश्विनौ' के बदले 'या सुरथा रथीतमा दिविस्पृशा अश्विना', 'नरौ हे' के स्थल में 'नरा हे' आदि।

इस तरह अनेक युक्ति और प्रमाणों से यह साबित होता है कि प्राकृत की उत्पत्ति वैदिक अथवा लौकिक संस्कृत से नहीं, किन्तु वैदिक संस्कृत की उत्पत्ति जिस प्रथम स्तर की प्रादेशिक प्राकृत भाषा से पूर्व मे कही गई है उसीसे हुई है। इससे यहाँ पर इस बात का उल्लेख करना आवश्यक है कि संस्कृत के अनेक आलंकारिकों ने और प्राकृत के प्राय समस्त वैयाकरणों ने 'तत्' शब्द से संस्कृत को लेकर 'तद्भव' शब्द का जो व्यवहार 'संस्कृतभव' अर्थ में किया है वह किसी तरह संगत नहीं हो सकता। इसलिए वहाँ 'तत्' शब्द से संस्कृत के स्थान में वैदिक काल के प्राकृत का ग्रहण कर 'तद्भव' शब्द का प्रयोग 'वैदिक काल के प्राकृत से जो शब्द संस्कृत में लिया गया है उससे उत्पन्न' इसी अर्थ मे करना चाहिए। संस्कृत शब्द और प्राकृत तद्भव शब्द इन दोनों का साधारण मूल वैदिक काल का प्राकृत अर्थात् पूर्वोक्त प्राथमिक प्राकृत या प्रथम स्तर का प्राकृत है। इससे जहाँ पर 'तद्भव' शब्द का सैद्धान्तिक अर्थ 'संस्कृतभव' नहीं, किन्तु 'वैदिक काल के प्राकृत से उत्पन्न' यही समझना चाहिए।

## द्वितीय स्तर की प्राकृत भाषाओं का उत्पत्ति-क्रम और उनके प्रधान भेद

जब उपर्युक्त कथन के अनुसार वैदिक तथा लौकिक संस्कृत और समस्त प्राकृत भाषाओं का मूल एक ही है और वैदिक तथा लौकिक संस्कृत द्वितीय स्तर की सभी प्राकृत भाषाओं से प्राचीन हैं, तब यह कहने की कोई आवश्यकता नहीं है कि द्वितीय स्तर की प्राकृत भाषाओं के उत्पत्ति-क्रम का निर्णय एकमात्र उसी सादृश्य के तारतम्य पर निर्भर करता है जो उभय संस्कृत और प्राकृत तद्भव शब्दों में पाया जाता है। जिस प्राकृत भाषा के तद्भव शब्दों का वैदिक और लौकिक संस्कृत के साथ जितना अधिक सादृश्य होगा वह उतनी ही प्राचीन और जिसके तद्भव शब्दों का उभय संस्कृत के साथ जितना अधिक भेद होगा वह उतनी ही अर्वाचीन मानी जा सकती है, क्योंकि अधिक भेद के उत्पन्न होने मे समय भी अधिक लगता है यह निर्विवाद है।

द्वितीय स्तर की जिन प्राकृत भाषाओं ने साहित्य मे अथवा शिलालेखों मे स्थान पाया है उनके शब्दों की वैदिक और लौकिक संस्कृत के साथ, उपर्युक्त पद्धति से तुलना करने पर, जो भेद (पार्थक्य) देखने में आते हैं उनके अनुसार द्वितीय स्तर की प्राकृत भाषाओं के निम्नोक्त प्रधान भेद ( प्रकार ) होते हैं, जो क्रम से इन तीन मुख्य काल-विभागों में बाँटे जा सकते हैं—(१) प्रथम युग—खिस्त-पूर्व चार सौ से लेकर खिस्त के बाद एक सौ वर्ष तक ( 400 B. C. to 100 A. D ), (२) मध्ययुग—खिस्त के बाद एक सौ से पाँच सौ वर्ष तक ( 100 A. C. to 500 A. D ), (३) शेष युग—खिस्तीय पाँच सौ से एक हजार वर्ष तक ( 500 A. D. to 1000 A D. )।

---

१. "चतुर्थ्यर्थे बहुलं छन्दसि" ( पाणिनि-व्याकरण २, ३, ६२ )।

## प्रथम युग ( ख्रिस्त-पूर्व ४०० से ख्रिस्त के बाद १०० )

( क ) हीनयान बौद्धों के त्रिपिटक महावंश और जातक-प्रभृति ग्रन्थों की पाली भाषा।

( ख ) पैशाची और चूलिकापैशाची।

( ग ) जैन अंग-ग्रन्थों की अर्धमागधी भाषा।

( घ ) अंग ग्रन्थ-भिन्न प्राचीन सूत्रों की और पउम-चरिअ आदि प्राचीन ग्रन्थों की जैन महाराष्ट्री भाषा।

( ङ ) अशोक-शिलालेखों की एवं परवर्ति-काल के प्राचीन शिलालेखों की भाषा।

( च ) अश्वघोष के नाटकों की भाषा।

## मध्ययुग (ख्रिस्तीय १०० से ५००)

( क ) त्रिवेन्द्रम् से प्रकाशित भास-रचित कहे जाते नाटकों की और बाद के कालिदास-प्रभृति के नाटकों की शौरसेनी, मागधी और महाराष्ट्री भाषाएँ।

( ख ) सेतुबन्ध, गाथासप्तशती आदि काव्यों की महाराष्ट्री भाषा।

( ग ) प्राकृत व्याकरणों में जिनके लक्षण और उदाहरण पाये जाते हैं वे महाराष्ट्री, शौरसेनी, मागधी, पैशाची, चूलिकापैशाची भाषाएँ।

( घ ) दिगम्बर जैन ग्रन्थों की शौरसेनी और परवर्ति-काल के श्वेताम्बर ग्रन्थों की जैन महाराष्ट्री भाषा।

( ङ ) चण्ड के व्याकरण में निर्दिष्ट और विक्रमोर्वशी में प्रयुक्त अपभ्रंश भाषा।

## शेष युग ( ख्रिस्तीय ५०० से १००० वर्ष )

भिन्न-भिन्न प्रदेशों की परवर्ती काल की अपभ्रंश भाषाएँ।

अब इन तीन युगों में विभक्त प्रत्येक भाषा का लक्षण और विशेष विवरण, उक्त क्रम के अनुसार (१) पालि, (२) पैशाची, (३) चूलिकापैशाची, (४) अर्धमागधी, (५) जैन महाराष्ट्री, (६) अशोकलिपि, (७) शौरसेनी, (८) मागधी, (९) महाराष्ट्री, (१०) अपभ्रंश इन शीर्षकों में क्रमशः दिया जाता है।

---

## ( १ ) पालि

निर्देश और व्युत्पत्ति

हीनयान बौद्धों के धर्म-ग्रन्थों की भाषा को पालि कहते हैं। कई विद्वानों का अनुमान है कि पालि शब्द 'पङ्क्ति' पर से बना है[१]। 'पङ्क्ति' शब्द का अर्थ है 'श्रेणी'[२]। प्राचीन बौद्ध लेखक अपने ग्रन्थ में धर्म-शास्त्र की वचन-पङ्क्ति को उद्धृत करते समय इसी पालि शब्द का प्रयोग करते थे, इससे बाद के समय में बौद्ध धर्म-शास्त्रों की भाषा का ही नाम पालि हुआ। अन्य विद्वानों का मत है कि पालि शब्द 'पङ्क्ति' पर से नहीं, परन्तु 'पल्लि' पर से हुआ है। 'पल्लि' शब्द असल में संस्कृत नहीं परन्तु प्राकृत है, यद्यपि अन्य अनेक प्राकृत शब्दों की तरह यह भी पीछे से संस्कृत में लिया गया है। पल्लि शब्द जैनों के प्राचीन अंग ग्रन्थों में भी पाया जाता है[३]। 'पल्लि' शब्द का अर्थ है ग्राम या गाँव। 'पालि' का अर्थ गावों में बोली जाती भाषा—ग्राम्य भाषा—होता है। 'पङ्क्ति' पर से 'पालि' होने की कल्पना जितनी क्लेश साध्य है 'पल्लि' पर से 'पालि' होना उतना ही सहज-बोध्य है। इससे हमें पिछला मत ही अधिक संगत मालूम होता है। 'पालि' केवल ग्रामों की ही भाषा थी, इससे उसका यह नाम हुआ है यह बात नहीं है। बल्कि प्रदेश-विशेष के ग्रामों की तरह शहरों के भी जन-साधारण की यह भाषा थी, परन्तु संस्कृत के अनन्य-भक्त

---

१ "पङ्क्ति = पन्ति = पत्ति = पण्टि = पटि = पलि = पल्लि = पालि; अथवा पङ्क्ति = पत्ति = पट्टि = पल्लि = पालि" (पालिप्रकाश, प्रवेशक, पृष्ठ ६)।

२ "सेतुस्मि तन्तिपन्तीसु नालियं पालि कथ्यते" (अभिधानप्रदीपिका ६६६)।

३ देखो, विपाकश्रुत (पत्र ३८, ३९)।

१५, १४४)। ४ जाने योग्य। ५ भोगने योग्य—स्वपत्नी वगैरह (सुर १२, ५२)।

गम्म न [गम्य] गमन, 'अगम्मगम्मं सुविणेपु धन्नं' (सुख ८, १३)।

गम्ममाण देखो गम = गम्।

गय वि [दे] १ घूर्णित, भ्रमित, घुमाया गया (दे २, ८६; पड्)। २ मृत, मरा हुआ, निर्जीव (दे २, ८६)।

गय वि [गत] १ गया हुआ (सुपा ३३४)। २ अतिक्रान्त, गुजरा हुआ (दे १, ५६)। ३ विज्ञात, जाना हुआ (गउड)। ४ नष्ट, हत (उप ७२८ टी)। ५ प्राप्त; 'आपईगयंपि सुहए' (प्रासू ८३; १०७)। ६ स्थित, रहा हुआ; 'मणगयं' (उत्त १)। ७ प्रविष्ट, जिसने प्रवेश किया हो (ठा ४, १)। ८ प्रवृत्त (सूअ १, १, १)। ९ व्यवस्थित (औप)। १० न. गति, गमन; 'उसभो गइंदमयगलसुललियगयविक्कमो भयवं (वसु; सुपा ५७८; आचा)। °पाण वि [°प्राण] मृत, मरा हुआ (आ २७)। °राय वि [°राग] राग-रहित, वीतराग, निरीह (उप ७२८ टी)। °वइया, °वई स्त्री [°पतिका] १ विधवा, रांड़; (औप; पउम २६, ४२)। २ जिसका पति विदेश गया हो वह स्त्री; प्रोषित-भर्तृका (गा ३३२; पउम २६, ६२)। °वय वि [°वयस्] वृद्ध, बुड्ढा (पाअ)। °णुगइअ वि [°ानुगतिक] अंध, परम्परा का अनुयायी, अंध-श्रद्धालु (उवर ४६)।

गय पुं [गज] १ हाथी, हस्ती, कुंजर (अणु; औप; प्रासू १५४; सुपा ३३४)। २ एक अंतकृत् जैन मुनि; गज सुकुमाल मुनि (अंत ३)। ३ इस नाम का एक सेठ (उप ७६८ टी)। ४ रावण का एक सुभट (पउम ५६, २)। °उर न [°पुर] नगर-विशेष, कुरु देश का प्रधान नगर, हस्तिनापुर (उप १०१४; महा; सण)। °कण्ण, °कन्न पुं [°कर्ण] १ द्वीप-विशेष। २ उसमें रहनेवाला (जीव ३; ठा ४,२)। °कलभ पुं [°कलभ] हाथी का बच्चा (राय)। °गय वि [°गत] हाथी के ऊपर आरूढ़ (औप)। °ग्गपय पुं [°ग्रपद] पर्वत-विशेष (आक)। °त्थ वि [°स्थ] हाथी के ऊपर स्थित (पउम ८, ८६)। °पुर देखो °उर (सूअ १, ५, १)। °बंधय पुं [°बन्धक] हाथी को पकड़नेवाली जाति (सुपा ६४२)। °मारिणी स्त्री [°मारिणी] वनस्पति-विशेष, गुच्छ विशेष (पण्ण १—पत्र ३२)। °मुह पुं [°मुख] १ गणेश, गणपति, शिव-पुत्र (पाअ)। २ यक्ष-विशेष (गण ११)। °राय पुं [°राज] प्रधान हाथी, श्रेष्ठ हस्ती (सुपा ३८६)। °वइ पुं [°पति] गजेन्द्र, श्रेष्ठ हस्ती (णाया १, १८; सुपा २८६)। °वर पुं [°वर] प्रधान हाथी। °वरारि पुं [°वरारि] सिंह, शार्दूल, वनराज (पउम १७, ७६)। °वहू स्त्री [°वधू] हथिनी, हस्तिनी (पाअ)। °वीही स्त्री [°वीथी] शुक्र वगैरह महाग्रहों का चार-क्षेत्र-विशेष (ठा ६)। °ससण पुं [°श्वसन] हाथी की सूँढ़ (औप)। °सुकुमाल पुं [°सुकुमाल] एक प्रसिद्ध जैन मुनि, उसी भव में मुक्ति-गत जैन साधु-विशेष (अंत, पडि)। °ारि पुं [°ारि] सिंह, पञ्चानन (भवि)। °रोह पुं [°ारोह] हस्तिपक, महावत (पाअ)।

गय पुं [गद] रोग, बिमारी (औप; सुपा ५७८)।

गयंक पुं [गजाङ्क] देवों की एक जाति, दिक्कुमार देव (औप)।

गयंद पुं [गजेन्द्र] श्रेष्ठ हाथी (गउड)।

गयकंठ पुं [गजकण्ठ] रत्न-विशेष (राय ६७)।

गयकन्न पुं [गजकर्ण] अनार्य देश-विशेष (पव २७४)।

गयग्गपय न [गजाग्रपद] दशार्णकूट का एक तीर्थ (आचानि ३३२)।

गयण न [गगन] 'ह' अक्षर (सिरि १९६)। °मणि पुं [°मणि] सूर्य (कुप्र ५१)।

गयण न [गगन] गगन, आकाश, अम्बर (हे २, १६४; गउड)। °गइ पुं [°गति] एक राजकुमार (दंस)। °चर वि [°चर] आकाश में चलनेवाला, पक्षी, विद्याधर वगैरह (सुपा २५०)। °मंडल पुं [°मण्डल] एक राजा (दंस)।

गयणरइ पुं [दे] मेघ, मेह, बादल (दे २, ८८)।

गयणिंदु पुं [गगनेन्दु] विद्याधर वंश के एक राजा का नाम (पउम ५, ४५)।

गयनिमीलिया स्त्री [गजनिमीलिका] उपेक्षा, उदासीनता (स ५१)।

गयमुह पुं [गजमुख] अनार्य देश-विशेष (पव २७४)।

गयसाउल } वि [दे] विरक्त, वैरागी (दे
गयसाउल्ल } ८७; पड्)।

गया स्त्री [गदा] लोहे का या पाषाण का अस्त्र-विशेष, लोहे का मुगदर या लाठी (राय)। °हर पुं [°धर] वासुदेव; (उत्त ११)।

गया स्त्री [गदा] एक देव-विमान (देवेन्द्र १३३)।

गया स्त्री [गया] स्वनाम-प्रसिद्ध नगर-विशेष (उप २५१)।

°गर वि [°कर] करनेवाला, कर्त्ता (सण)।

गर पुं [गर] १ विष-विशेष, एक प्रकार का जहर (निचू १)। २ ज्योतिष-शास्त्र-प्रसिद्ध ववादि करणों में से एक (विसे ३३४८)।

°गरण देखो करण (रयण ९३)।

गरल न [गरल] १ विष, जहर (पाअ प्रासू ३६)। २ रहस्य। ३ वि. अव्यक्त, अस्पष्ट; 'अ-गरलाए अ-मम्मणाए' (औप)।

गरलिगावद्ध वि [गरलिकावद्ध] निक्षिप्त, उपन्यस्त (निचू १)।

गरह सक [गर्ह्] निन्दा करना, घृणा करना। गरहइ, गरहह (भग)। वक्र. गरहंत (द्र १५)। कवक्र. गरहिज्जमाण (णाया १, ८)। संक्र. गरहित्ता (आचा २, १५)। हेक्र. गरहित्तए (कस; ठा २, १)। कृ. गरहणिज्ज, गरहणीय, गरहियव्व (सुपा १८४; ३७६; पण्ह २, १)।

गरहण न [गर्हण] निन्दा, घृणा (पि १३२)।

गरहणया } स्त्री [गर्हणा] निन्दा, घृणा (भग
गरहणा } १७, ३; औप; पण्ह २, १)।

गरहा स्त्री [गर्हा] निन्दा, घृणा (भग)।

गरहिअ वि [गर्हित] निन्दित, घृणित (सं ६३; द्र ३३; सण)।

°गरिअ वि [कृत] किया हुआ, निर्मित (दे ७, ११)।

गरिट्ठ वि [गरिष्ठ] अति गुरु, बड़ा भारी (सुपा १०; १२८; प्रासू १५४)।

गरिम पुंस्त्री [गरिमन्] गुरुता, गुरुत्व, गौरव (हे १, ३५; सुपा २३; १०६)।

गरिह देखो गरह । गरिहइ, गरिहामि (महा; पडि)।

गरिह पुं [गर्ह] निन्दा, गर्हा (प्राप्र)।

गरिहणया देखो गरहणया (उत्त २९, १)।

गरिहा स्त्री [गर्हा] निन्दा, घृणा, जुगुप्सा (ओघ ७९१; स १६०)।

गरु देखो गुरु; 'गरुयरगत्ताए खिविऊण' (सुपा २१४)।

गरुअ वि [गुरुक] गुरु, बड़ा, महान् (हे १, १०९; प्राप्र; प्रासू ३६)।

गरुअ सक [गुरुकारय्] गुरु करना, बड़ा बनाना। गरुएइ (पि १२३);

'हंसाए सरेहि सिरी, सारिज्जइ
अह सराए हंसेहिं।
अण्णाण्णं चिअ एए,
अप्पाणं णवर गरुअंति'
(हेका २५५)।

गरुआ } अक [गुरुकारय्] १ बड़ा बनना। वड़े की तरह आचरण करना। गरुआइ, गरुआअइ (हे ३, १३८)।
गरुआअ }

गरुइअ वि [गुरुकृत] बड़ा किया हुआ (से ६, २०; गउड)।

गरुई } स्त्री [गुर्वी] बड़ी, ज्येष्ठा, महती (हे १, १०७; प्राप्र; निचू १)।
गरुवी }

गरुक्क देखो गरुअ; 'णवजोव्वणरूअपसाहिणा सिंगारगुणगरुक्केण' (प्राप)।

गरुड देखो गरुल (संति १; स २६५; पिंग)। छन्द-विशेष (पिंग)। °त्थ न [°स्त्र] अस्त्र-विशेष, उरगास्त्र का प्रतिपक्षी अस्त्र (पउम १२, १३०; ७१, ६६)। °द्धय पुं [°ध्वज] विष्णु, वासुदेव (पउम ६१, ५७)। °वूह पुं [°व्यूह] सेना की एक प्रकार की रचना (महा; पि २४०)।

गरुडंक पुं [गरुडाङ्क] १ विष्णु, वासुदेव। २ इक्ष्वाकु वंश के एक राजा का नाम (पउम ५, ७)।

गरुल पुं [गरुड] एक देव-विमान (देवेन्द्र १३४)।

गरुल पुं [गरुड] १ पक्षि-राज, पक्षि-विशेष (पण्ह १, १)। २ यक्ष-विशेष, भगवान् शान्तिनाथ का शासन-यक्ष (संति ८)। ३ भवनपति देवों की एक जाति, सुपर्णकुमार देव (पण्ह १, ४)। ४ सुपर्णकुमार देवों का इन्द्र (सूअ १, ६)। °केउ पुं [°केतु] देखो °ज्झय (राज)। °ज्झय, °द्धय पुं [°ध्वज] १ गरुड़ पक्षी के चित्रवाली ध्वजा (राय)। २ वासुदेव, कृष्ण। ३ देव-जाति-विशेष, सुपर्णकुमार देव (आवम; सम; पि)। °व्वूह देखो गरुड-वूह (जं २)। °सत्थ न [°शस्त्र] गरुडास्त्र, अस्त्र-विशेष (महा)। °सण न [°सन] आसन-विशेष (राय)। °ोववाय न [°ोपपात] शास्त्र-विशेष, जिसको याद करने से गरुड़देव प्रत्यक्ष होते हैं (ठा १०)। देखो गरुड।



गरुवी देखो गरुई (कुमा)।

गल अक [गल्] १ गल जाना, सड़ना। २ खतम होना, समाप्त होना। ३ झरना, टपकना, गिरना। ४ पिघलना, नरम होना। ५ सक. गिराना, टपकाना; 'जाव रत्ती गलइ' (महा)। वकृ. 'नवेण रस-सोएहिं गलंतम् असुइरसं' (महा; सुर ४, ६८; सुपा २०४)। गलिंत (पण्ह १; ३; प्रासू ७२)। प्रयो., वकृ. गलावेमाण (णाया १, १२)।

गल } पुं [गल] १ गला, ग्रीवा, कण्ठ (सुपा ३३; पात्र)। २ बडिश, बंसी, मछली पकड़ने का काँटा (उप १८८; विपा १; ८; सुर ८, १४०)। °गज्जि स्त्री [°गर्जि] गले की गर्जना (महा)। °गज्जिय न [°गर्जित] गल-गर्जन (महा)। °लाय वि [°लात] गले में लगाया हुआ, कण्ठ-न्यस्त (औप)।
गलअ }

गलई स्त्री [गलकी] वनस्पति-विशेष (राज)।

गलग देखो गलअ (पण्ह १, १)।

गलत्थ देखो खिव। गलत्थइ (हे ४, १४३; भवि)।

गलत्थण न [क्षेपण] १ क्षेपण करना, फेंकना। २ प्रेरण (से ५, ५३; सुपा २८)।

गलत्थलिअ वि [दे] १ क्षिप्त, फेंका हुआ। २ प्रेरित (दे २, ८७)।

गलत्थल्ल पुं [दे] गलहस्त, हाथ से गला पकड़ना (णाया १,९; पण्ह १,३—पत्र ५३)।

गलत्थल्लिअ [दे] देखो गलत्थलिअ (से ५, ४३; ८, ६१)।

गलत्था स्त्री [दे] प्रेरणा;

'गरुयाणं चिय भुवणम्मि आवया
न उण हुंति लहुयाण।
गहकल्लोलगलत्था, ससिसूराणं न ताराणं'
(उप ७२८ टी)।

गलत्थिअ वि [क्षिप्त] १ प्रेरित (सुपा ६३५)। २ फेंका हुआ (दे २, ८७; कुमा)। ३ बाहर निकाला हुआ (पात्र)।

गलद्धअ पुं [दे] प्रेरित, क्षिप्त (षड्)।

गलहत्थिअ वि [गलहस्तित] गला पकड़कर बाहर निकाला हुआ (वज्जा १३८)।

गलाण देखो गिलाण (नाट—चैत ३४)।

गलि देखो गल = गल; 'मच्छुव्व गलिं गिलित्ता' (दसचू १, ६)।

गलि } वि [गलि, °क] दुर्विनीत, दुर्दम (श्रा १२; सुपा २७६)। °गद्दह पुं [°गर्दभ] अविनीत गदहा (उत्त २७)। °वइल्ल पुं [°बलीवर्द] दुर्विनीत बैल (कप्पू)। °स्स पुं [°श्व] दुर्दम घोड़ा (उत्त १)।
गलिअ }

गलिअ वि [गलित] १ गला हुआ, पिघला हुआ (कप्प)। २ क्षालित, प्रक्षालित (कुमा)। ३ स्खलित, पतित (से १, २)। ४ नष्ट, नाश-प्राप्त (सुपा २४३; सण)।

गलिअ वि [दे] स्मृत, याद किया हुआ (दे २, ८१)।

गलिंत देखो गल = गल्।

गलिज्ज वि [गलीय, गल्य] गले का (पिंड ४२४)।

गलिर वि [गलितृ] निरन्तर पिघलता, टपकता; 'बहुसोगगलिरनयणेण' (श्रा १४)।

गलुल देखो गरुल (अच्चु १; षड्)।

गलोई } स्त्री [गुडूची] वल्ली-विशेष, गिलोय, गुरुच (हे १, १२४; जी १०)।
गलोया }

गल्ल पुं [गल्ल] १ गाल, कपोल (दे २, ८१; उवा)। २ हाथी का गण्ड-स्थल, कुम्भ-स्थल (षड्)। °मसूरिया स्त्री [°मसूरिका] गाल का उपधान (जीत)।

गल्लक्क पुंन [दे] १ स्फटिक मणि (प्राप; पि २९६)।

गल्लत्थ देखो गलत्थ। गल्लत्थइ (षड्)।

गल्लप्फोड पुं [दे] डमरुक, वाद्य-विशेष (दे २, ८६)।

गल्लूरण न [दे] मांस खाते हुए कुपित शेर की गर्जना (माल ६०)।

गल्लोल न [दे] गडुक, पात्र-विशेष (निचू १)।

गव पुंस्त्री [गो] पशु, जानवर (सूअ १,२,३)।

गवक्ख पुं [गवाक्ष] १ गवाक्ष, वातायन, झरोखा (औप; पण्ह २, ४)। २ गवाक्ष के आकृति का रत्न-विशेष (जीव ३)। °जाल न [°जाल] १ रत्न-विशेष का ढेर (जीव ३; राय)। २ जालीवाला वातायन (औप)।

गवच्छ पुं [दे] आच्छादन, ढकना (राय)।

गवच्छिअ वि [दे] आच्छादित, ढका हुआ (राय; जीव ३)।

गवत्त न [दे] घास, तृण (दे २, ८५)।

गवत्थिय देखो गवच्छिअ (पउमच० ४१—५)।

गवय पुं [गवय] गो की आकृति का जंगली पशु-विशेष, नील गाय (पण्ह १, १)।

गवर पुं [दे] वनस्पति-विशेष (पण्ण १—पत्र ३४)।

गवल पुं [गवल] १ जंगली पशु-विशेष, जंगली महिष (पउम ८८, ६)। २ न. महिष का सिंग (पण्ण १७; सुपा ६२)।

गवा स्त्री [गो] गैया, गाय (पउम ८०, १३)।

गवाइणी देखो गवायणी (आचा २, १०, २)।

गवायणी स्त्री [गवादनी] गोचर-भूमि (दे २, ८२)।

गवार वि [दे] गँवार, छोटे गाव का निवासी (वज्जा ४)।

गवालिय न [गवालीक] गौ के विषय में अनृत भाषण (पण्ह १, २)।

गविअ वि [दे] अवधृत, निश्चित (षड्)।

गविट्ठ वि [गवेषित] खोजा हुआ (सुपा १५४; ६४०; स ४८४; पाअ)।

गविल न [दे] उत्तम कोटि की चीनी, शुद्ध मिश्री (उर ५, ६)।

गवेधुआ स्त्री [गवेधुका] जैनमुनि-गण की एक शाखा (कप्प)।

गवेलग पुंस्त्री [गवेलक] १ मेष, भेड़ (णाया १, १; औप)। २ गौ और भेड़ (ठा ७)।

गवेस सक [गवेषय्] गवेषणा करना, खोजना, तलाश करना। गवेसइ (महा; षड्)। भूका. गवेसित्था (आचा)। वकृ. गवेसंत, गवेसयंत, गवेसमाण (श्रा १२, सुपा ४१०; सुर १, २०२; णाया १, ४)। हेकृ. गवेसित्तए (कप्प)।

गवेसइत्तु वि [गवेषयितृ] खोज करनेवाला, गवेषक (ठा ४, २)।

गवेसग वि [गवेषक] ऊपर देखो (उप पृ ३३)।

गवेसण न [गवेषण] खोज, अन्वेषण (औव; सुर ४, १४३)।

गवेसणआ स्त्री [गवेषणा] ईहा-ज्ञान, संभावना-ज्ञान (णंदि १७४)।

गवेसणया } स्त्री [गवेषणा] १ खोज, अन्वे-
गवेसणा } षण (औप; सुपा २३३)। २ शुद्ध भिक्षा की याचना (ओघ ३)। ३ भिक्षा का ग्रहण (ठा ३, ४)।

गवेसय देखो गवेसग (भवि)।

गवेसाविय वि [गवेषित] १ दूसरे से खोजवाया हुआ, दूसरे द्वारा खोज किया गया (स २०७; ओघ ६२२ टी)। २ गवेषित, अन्वेषित, खोजा हुआ (स ६८)।

गवेसि वि [गवेषिन्] खोज करनेवाला, गवेषक (पुष्फ ४४०)।

गवेसिअ वि [गवेषित] अन्वेषित, खोजा हुआ (सुर १५, १२६)।

गव्व पुं [गर्व] मान, अहंकार, अभिमान (भग १५; पव २१६)।

गव्वर न [गह्वर] कोटर, गुहा (स ३६३)।

गव्वि वि [गर्विन्] अभिमानी, गर्व-युक्त (श्रा १२; दे ७, ६१)।

गव्विट्ठ वि [गर्विष्ठ] विशेष अभिमानी, गर्व करनेवाला (दे १, १२८)।

गव्विय वि [गर्वित] गर्व-युक्त, जिसको अभिमान उत्पन्न हुआ हो वह (पाअ; सुपा २७०)।

गव्विर वि [गर्विन्] अहंकारी, अभिमानी (हे २, १५६; हेका ४५)। स्त्री. °री (हेका ४५)।

गस सक [ग्रस्] खाना, निगलना, भक्षण करना। गसइ (हे ४, २०४; षड्)। वकृ. गसंत (उप ३२० टी)।

गसण न [ग्रसन] भक्षण, निगलना (स ३५७)।

गसिअ वि [ग्रस्त] भक्षित, निगलित (कुमा; सुर ६, ६०; सुपा ४८६)।

गह सक [ग्रथ्] गूँथना, गठना। गहेति (सुअनि १४०)।

गह सक [ग्रह्] १ ग्रहण करना, लेना। २ जानना। गहेइ (सण)। वकृ. गहंत (श्रा २७)। संकृ. गहाय, गहिअ, गहिऊण, गहिया, गहेउं (पि ५९१; नाट; पि ५८६; सूअ १, ४, १; १, ५, २)। कृ. गहीअव्व, गहेअव्व (रयण ७०; सण)।

गह पुं [ग्रह] १ ग्रहण, आदान, स्वीकार (विसे ३७१; सुर ३, ६२)। २ सूर्य, चन्द्र वगैरह ज्योतिष्क-देव (गउड; पण्ह १, २)। ३ कर्म का बन्ध (दस ४)। ४ भूत वगैरह का आक्रमण, आवेश (कुमा; सुर २, १४४)। ५ गृद्धि, आसक्ति, तल्लीनता (आचा)। ६ संगीत का रस-विशेष (दस २)। °खोभ पुं [°क्षोभ] राक्षस वंश के एक राजा का नाम, एक लंकेश (पउम ५, २६३)। °गज्जिय न [°गर्जित] ग्रहों के संचार से होनेवाली आवाज (जीव ३)। °गहिय वि [°गृहीत] भूतादि से आक्रान्त, पागल (कुमा; सुर २, १४४)। °चरिय न [°चरित] १ ज्योतिष-शास्त्र (वव ४)। २ ज्योतिष-शास्त्र का परिज्ञान (सम ८३)। °दंड पुं [°दण्ड] दण्डाकार ग्रह-पंक्ति (भग ३, ७)। °नाह पुं [°नाथ] १ सूर्य, सूरज (श्रा २८)। २ चन्द्र, चन्द्रमा (उप ७२८ टी)। °मुसल न [°मुसल] मुसलाकार ग्रह-पंक्ति (जीव ३)। °सिंघाडग न [°शृङ्गाटक] १ पानी-फल के आकारवाली ग्रहपंक्ति (भग ३, ७)। २ ग्रह-युग्म, ग्रह की जोड़ी (जीव ३)। °ाहिव पुं [°ाधिप] सूर्य, सूरज (श्रा २८)।

गह पुं [ग्रह] १ संबंध (धर्मसं २६३)। २ पकड़, धरना (सूअ १, ३, २, ११; धर्मवि ७२)। ३ ग्रहण, ज्ञान (धर्मसं १३६४)। °भिन्न न [°भिन्न] जिसके बीच से ग्रह का गमन हो वह नक्षत्र (वव १)। °सम न [°सम] गेय काव्य का एक भेद (दसनि २, २३)।

गह° न [गृह] घर, मकान। °वइ पुं [°पति] गृहस्थ, गृही, संसारी (पउम २०, ११६; प्राप्र)। °वइणी स्त्री [°पत्नी] गृहिणी, स्त्री (सुपा २२६)।

गहकल्लोल पुं [दे. ग्रहकल्लोल] राहु, ग्रह-विशेष (दे २, ८६; पाग्र)।

गहगह अक [दे] हर्ष से गर जाना, आनन्द-पूर्ण होना। गहगहइ (भवि)।

गहण न [ग्रहण] १ आदान, स्वीकार (से ४, ३३; प्रासू १४)। २ आदर, सम्मान। ३ ज्ञान, अवबोध (से ४, ३३)। ४ शब्द, आवाज (आचा २, ३, ३; आवम)। ५ वि. ग्रहण करनेवाला। ६ न. इन्द्रिय (विसे १७०७)। ७ चन्द्र-सूर्य का उपराग—ग्रहण (भग १२, ६)। ८ वि. ग्राह्य, जिसका ग्रहण किया जाय वह (उत्त ३२)। ९ न. शिक्षा-विशेष (आव)।

गहण न [ग्राहण] ग्रहण कराना, अंगीकार कराना; 'जो आसि बंभचेरग्गहणगुरू' (कुमा)।

गहण न [ग्रहण] १ आदान का कारण। २ आक्षेपक, 'चक्खुस्स रूवं गहणं वयंति' (उत्त ३२, २२)।

गहण न [गहन] अरण्य-क्षेत्र (आचा २, ३, ३, १)। °विदुग्ग न [°विदुर्ग] पर्वत के एक प्रदेश में स्थित वृक्ष-वल्ली-समुदाय (सूत्र २, २, ८)।

गहण वि [गहन] १ निविड, दुर्भेद्य, दुर्गम; 'काले अणाइणिहणे जोणीगहणम्मि भीसणे इत्थ' (जी ४६); 'फलसारणलिणिगहणा' (गउड)। २ वन, झाड़ी, घना कानन (पाग्र; भग)। ३ वृक्ष-गह्वर, वृक्ष का कोटर (विपा १, ३—पत्र ४६)।

गहण न [दे] १ निर्जल-स्थान, जल-रहित प्रदेश (दे २, ८२; आचा २, ३, ३)। २ बन्धक, धरोहर, गिरवी (सुपा ५४८)।

गहणय न [दे] गहना, आभूषण (सुपा १५४)।

गहणया स्त्री [ग्रहण] ग्रहण, स्वीकार, उपादान (औप)।

गहणी स्त्री [ग्रहणी] गुदाशय, गांड़ (पण्ह १, ४; औप)।

गहणी स्त्री [ग्रहणी] कुक्षि, पेट (पव १०६)।

गहणी स्त्री [दे] जबरदस्ती हरण की हुई स्त्री, बांदी या बंदी (दे २, ८४; से ६, ४७)।

गहत्थि पुं [गभस्ति] किरण, त्विड् (पाग्र)।

गहर पुं [दे] गृध्र, गीध-पक्षी (दे २, ८४; पाग्र)।

गहर पुंन [गह्वर] १ निकुंज। २ वन, जंगल। ३ दंभ, कपट। ४ विषम-स्थान। ५ रोदन। ६ गुफा। ७ अनेक अनर्थों का संकट; 'गहरो' (प्राकृ २४)।

गहवइ पुं [गृहपति] कृषक, खेती करनेवाला (पाग्र)।

गहवइ वि [दे] १ ग्रामीण, गाँव का रहनेवाला (दे २, १००)। २ पुं. चन्द्रमा, चाँद (दे २, १००; पाग्र; वाग्र १५)।

गहिअ वि [दे] वक्रित, मोड़ा हुआ, टेढ़ा, किया हुआ (दे २, ८५)।

गहिअ वि [गृहीत] १ उपात्त, स्वीकृत (औप; ठा ४, ४)। २ पकड़ा हुआ (पण्ह १, ३)। ३ ज्ञात, उपलब्ध, विदित (उत्त २; पड्)।

गहिअ वि [गृद्ध] आसक्त, तल्लीन (आचा)।

गहिआ स्त्री [दे] १ काम-भोग के लिए जिसकी प्रार्थना की जाती हो वह स्त्री (दे २, ८५)। २ ग्रहण करने योग्य स्त्री (पड्)।

गहिर वि [गभीर] गहरा, गम्भीर, अस्ताघ (दे १, १०१; काप्र ९२५; कप्प; गउड; औप; प्राप्र)।

गहिल वि [ग्रहिल] भूतादि से आविष्ट, पागल (श्रा १४)।

गहिल्लिय } वि [दे. ग्रहिल] आवेश-युक्त,
गहिल्ल } पागल, भ्रान्त-चित्त (पउम ११३, ४३; पड्; श्रा १२; उप ५९७ टी; भवि)।

गहीअ देखो गहिअ = गृहीत (श्रा १२; रयण ६८)।

गहीर देखो गभीर (प्रासू ६)।

गहीरिअ न [गाम्भीर्य] गहराई, गम्भीरपन (हे २, १०७)।

गहीरिम पुंस्त्री [गभीरिमन्] गहराई, गम्भीरता (हे ४, ४१९)।

गहेअव्व } देखो गह = ग्रह।
गहेउं }

गहृण (अप) देखो गह = ग्रह्। गह्णइ (पड्)।

गा } सक [गै] १ गाना, आलापना। २
गाअ } वर्णन करना। ३ श्लाघा करना। गाइ, गाअइ (हे ४, ६)। वकृ. गंत, गाअंत, गायमाण (गा ५४६; पि ४७९; पउम ६४, २४)। कवकृ. गिज्जंत (गउड; गा ६४२; सुपा २१; सुर ३, ७९)। संकृ. गाइउं (महा)।

गाअ पुं [गो] बैल, वृषभ, सांड़ (हे १, १५८)।

गाअ न [गात्र] १ शरीर, देह (सम ६०)। २ शरीर का अवयव (औप)।

गाअ वि [गायक] गानेवाला (कुमा)।

गाअंक पुं [गवाङ्क] महादेव, शिव (कुमा)।

गाअण वि [गायन] गानेवाला, गवैया (सुपा ५५; सण)।

गाइअ वि [गीत] १ गाया हुआ, 'किन्नरेण तो गाइयं गीयं' (सुपा १६)। २ न. गीत, गान, गाना (आव ४)।

गाइआ स्त्री [गायिका] गानेवाली स्त्री (गा ६४४)।

गाइर वि [गाथक] गानेवाला, गवैया (सुपा ५४)।

गाई स्त्री [गो] गैया, गौ (हे १, १५८; दे ४, १८; गा २७१; सुर ७, ९५)।

गाउ } न [गव्यूत] १ कोस, क्रोश, दो
गाउअ } हजार धनुष-प्रमाण जमीन (पि
गाऊअ } २५४; औप; इक जी १८; विसे ८२ टी)। २ दो कोस, क्रोश-युग्म (ओघ १२)।

गागर पुं [दे] स्त्री को पहनने का वस्त्र-विशेष, लहँगा, घँघरा या घाघरा; गुजराती में 'घाघरो' (पण्ह १, ४)। २ मत्स्य-विशेष (पण्ण १)।

गागरी [दे] देखो गायरी (पि ६२)।

गागलि पुं [गागलि] एक जैनमुनि (उत्त १०)।

गागेज्ज वि [दे] मथित, मथा हुआ, आलोड़ित (दे २, ८८)।

गागेज्जा स्त्री [दे] नवोढ़ा, दुलहिन (दे २, ८८)।

गाडिअ वि [दे] विधुर, वियुक्त (दे २, ८३)।

गाढ त्रि [गाढ] १ गाढ़, निविड़, सान्द्र (पाअ; सुर १४, ४८)। २ मजबूत, दृढ़ (सुर ४, २३७)। ३ क्रिवि. अत्यन्त, अतिशय (कप्प)।
गाण न [गान] गीत, गाना (हे ४, ६)।
गाण वि [गायन] गवैया, गीत-प्रवीण (दे २, १०८)।
गाणंगणिअ पुं [गाणङ्गणिक] छः ही मास के भीतर एक साधु-गण से दूसरे गण में जानेवाला साधु (बृह १)।
गाणी स्त्री [दे] गवादनी, गोचर-भूमि (दे २, ८२)।
गाथा देखो गाहा (भग; पिंग)।
गाध वि [गाध] अस्ताघ-रहित, कम गहरा (दे ५, २४)।
गाम पुं [ग्राम] १ समूह, निकर; 'चवलो इंदियगामो' (सुर २, १३८)। २ प्राणि-समूह, जन्तु-निकर (विसे २८६६)। ३ गाँव, वसति, ग्राम (कप्प; णाया १, १८; औप)। ४ इन्द्रिय-समूह (भग; औप)। °कंडग, °कंडय पुं [°कण्टक] १ इन्द्रिय-समूह रूप काँटा (भग; औप)। २ दुर्जनों का रूक्ष आलाप, गाली (आचा)। °घायग वि [°घातक] गाँव का नाश करनेवाला (पण्ह १,३)। °णिद्धमण न [°निर्धमन] गाँव का पानी जाने का रास्ता, नाला (कप्प)। °धम्म पुं [°धर्म] १ विषयाभिलाष, विषय की वाञ्छा (ठा १०)। २ इन्द्रियों का स्वभाव। ३ विषय-प्रवृत्ति (आचा)। ४ मैथुन (सूअ १, २, २)। ५ शब्द, रूप वगैरह इन्द्रियों का विषय (पण्ह १, ४)। ६ गाँव का धर्म, गाँव का कर्तव्य (ठा १०)। °द्ध पुंन [°ार्ध] आधा गाँव। २ उत्तर भारत, भारत का उत्तरप्रदेश (निचू १२)। °मारी स्त्री [°मारी] गाँव भर में फैली हुई बीमारी-विशेष (जीव ३)। °रोग पुं [°रोग] ग्राम-व्यापक बीमारी (जं २)। °वइ पुं [°पति] गाँव का मुखिया (पाअ)। °णुग्गाम न [°नुग्राम] एक गाँव से दूसरे गाव (औप)। °ायार पुं [°ाचार] विषय (आवम)।
गामउड } पुं [दे] गाँव का मुखिया (दे २,
गामऊड } ८९; बृह ३)।
गामंतिय न [ग्रामान्तिक] १ गाँव की सीमा (आचा)। २ वि. गाँव की सीमा में रहनेवाला (दसा १)। ३ पुं. जैनेतर दार्शनिक-विशेष (सूअ २, २)।
गामगोह पुं [दे] गाँव का मुखिया (दे २, ८९)।
गामड पुं [ग्रामक] गाँव, छोटा गाँव (श्रा १६)।
गामण न [दे. गमन] भूमि में गमन, भू-सर्पण (भग ११, ११)।
गामणट्ट न [दे] ग्राम-स्थान, ग्राम-प्रदेश (षड्)।
गामणि देखो गामणी (दे २, ८९; षड्)।
गामणिसुअ पुं [दे] गाँव का मुखिया (दे २, ८९)।
गामणी पुं [दे] गाँव का मुखिया (दे २, ८९; प्रामा)।
गामणी वि [ग्रामणी] १ श्रेष्ठ, प्रधान, नायक (से ७, ६०, धण १; गा ४४६; षड्)। २ पुं. तृण-विशेष (दे २, ११२)।
गामपिंडोलग पुं [दे] भीख से पेट भरने के लिये गाँव का आश्रय लेनेवाला भीखारी (आचा)।
गामरोड पुं [दे] छल से गाँव का मुखिया बन बैठनेवाला, गाँव के लोगों में फूट उत्पन्न कर गाँव का मालिक होनेवाला (दे २, ९०)।
गामहण न [दे] ग्राम-स्थान, गाँव का प्रदेश (दे २, ९०)। २ छोटा गाँव (पाअ)।
गामाग पुं [ग्रामाक] ग्राम-विशेष, इस नाम का एक सन्निवेश (आवम)।
गामार वि [दे. ग्रामीण] ग्रामीण, छोटे गाँव का रहनेवाला (वज्जा ४)।
गामि वि [गामिन्] जानेवाला (गा १६७; आचा)। स्त्री. °णी (कप्प)।
गामिअ वि [ग्रामिक] १ देखो गामिल्ल (दे २, १००)। २ ग्राम का मुखिया (निचू २)। ३ विषयाभिलाषी (आचा)।
गामिणिआ स्त्री [गामिनिका] गमन करनेवाली स्त्री, 'ललिअहंसवहुगामिणिआहिं' (अजि २६)।
गामिल्ल } वि [ग्रामीण] गाँव का
गामिल्लुअ } निवासी, गँवार; (पउम ७७,
गामीण } १०८; विसे १ टी; दे ८, ४७)। स्त्री. °ल्ली (कुमा)।
गामुअ वि [गामुक] जानेवाला (स १७५)।
गामेइआ स्त्री [ग्रामेयिका] गाँव की रहनेवाली स्त्री, गँवार स्त्री (गउड)।
गामेणी स्त्री [दे] छागी, अजा, बकरी (दे २, ८४)।
गामेय देखो गामेयग (धर्मवि १३७)।
गामेयग वि [ग्रामेयक] गाँव का निवासी, गँवार (बृह १)।
गामेरुड [दे] देखो गामरोड (षड्)।
गामेलुअ } देखो गामिल्ल (मृच्छ २७५;
गामेल्ल } विपा १, १; विसे १४११)।
गामेस पुं [ग्रामेश] गाँव का अधिपति (दे २, ३७)।
गायण वि [गायन] गवैया, गायक (सिरि ७०१)।
गायरी स्त्री [दे] गगरी, गगरी, कलशी, छोटा घड़ा (दे २, ८९)।
°गार वि [°कार] कारक, कर्ता (भवि)।
गार पुं [दे. ग्रावन्] पत्थर, पाषाण, कङ्कड़ (वव ४)।
गार न [अगार] गृह, घर, मकान (ठा ६)। °त्थ पुंस्त्री [°स्थ] गृहस्थ, गृही (निचू १)। °त्थिय पुंस्त्री [°स्थित] गृहस्थ, गृही, संसारी; 'गारत्थियजणउचियं भासासमिओ न भासिज्जा' (पुप्फ १८१; ठा ६)।
°गारय वि [कारक] कर्त्ता, करनेवाला (स १५१)।
गारव पुंन [गौरव] १ अभिमान, अहंकार। २ अभिलाष, लालसा; 'तओ गारवा पण्णत्ता' (ठा ३, ४; श्रा ३५; सम ८)। ३ महत्त्व, गुरुत्व, प्रभाव (कुमा)। ४ आदर, सम्मान (षड्; प्राप्र)।
गारवित वि [गौरवित] १ गौरवान्वित, महत्त्वशाली। २ गर्वीला, अभिमानी। ३ लालसावाला, अभिलाषी (सूअ १, १, १)।
गारविल्ल वि [गौरववत्] ऊपर देखो (कम्म १, ५९)।
गारहत्थ वि [गार्हस्थ] गृहस्थ-सम्बन्धी, गृहस्थ का (पव २३५)।
गारि पुंस्त्री [अगारिन्] गृही, संसारी, गृहस्थ (उत्त ५, १९)।

गारिहत्थिय त्रीन [गार्हस्थ्य] गृहस्थ-संबन्धी, संसारि-संबन्धी। स्त्री. °या (पव २३५)।

गारुड } वि [गारुड] १ गरुड़-संबन्धी। गारुल्ल } २ सर्प के विष को उतारनेवाला, सर्प-विष को दूर करनेवाला। ३ पुं. सर्प विष को दूर करनेवाला मन्त्र (उप ९८६ टी; से १४, ५७)। ४ न. शास्त्र-विशेष, मन्त्र-शास्त्र-विशेष, सर्पविष-नाशक मन्त्र का जिसमें वर्णन हो वह शास्त्र (ठा ९)। °मंत पुं [°मन्त्र] सर्प-विष का नाशक मन्त्र (सुपा २१९)। °विउ वि [°वित्] गारुड मन्त्र का जानकार, गारुड शास्त्र का जानकार (उप ९८६ टी)।

गाल सक [गालय्] १ गालना, छानना। २ नाश करना। ३ उल्लंघन करना, अतिक्रमण करना। गालयइ (विसे ६४)। वकृ. गालेमाण (भग ६, ३३)। कवकृ. गालिज्जंत (सुपा १७३) प्रयो. गालावेइ (णाया १, १२)।

गालण न [गालन] छालना, गालना (पण्ह १, १; उप पृ ३७९)।

गालणा स्त्री [गालना] १ गालना, छानना। २ गिरवाना। ३ पिघलवाना (विपा १, १)।

गालवाहिया स्त्री [दे] छोटी नौका, डोंगी; 'एत्थंतरम्मि समागया गालवाहियाए निवामया' (स ३५१)।

गालि स्त्री [गालि] गाली, गारी, अपशब्द, असभ्य वचन (सुपा ३७०)।

गालिय वि [गालित] १ छाना हुआ। २ अतिक्रान्त। ३ विनाशित। ४ क्षिप्त; 'गालिय-मिंठो निरंकुसो वियरिओ रायहत्थी' (महा)।

गाली स्त्री [गाली] देखो गालि (पव ३८)।

गाव (अप) देखो गा। गावइ (पिंग)। वकृ. गावंत (पि २५४)।

गाव (अप) देखो गव्व (भवि)।

गाव वि [दे] गत, गया हुआ, गुजरा हुआ (पड्)।

गाव } पुं [ग्रावन्] १ पत्थर, पाषाण गावाण } (पाअ)। २ पहाड़, गिरि (हे ३, ५६)।

गावि (अप) देखो गव्विय (भवि)।

गावी स्त्री [गो] गौ, गैया (हे २, १७४; विपा १, २; महा)।

गास पुं [ग्रास] ग्रास, कवल (सुपा ४८८)।

गास पुं [ग्रास] भोजन (पव ९५)।

गाह देखो गह = ग्रह्। कर्म. गाहिज्जइ (प्राप्र)।

गाह सक [ग्राहय्] ग्रहण कराना। गाहेइ (औप)।

गाह सक [गाह्] १ गाहना, ढूंढ़ना। २ पढ़ना, अभ्यास करना। ३ अनुभव करना। ४ टोह लगाना। गाहदि (शौ); (मृच्छ ७२)। कवकृ. गाहिज्जंत (वज्जा ४)।

गाह पुं [गाध] अस्ताघ-रहित, थाह (ठा ४, ४)।

गाह पुं [ग्राह] १ गाह, कुंभीर, नक्र, जल-जन्तु-विशेष, मगर (दे २,८९; णाया १, ४; जी २०)। २ आग्रह, हठ (विसे २६८६; पउम १९, १२)। ३ ग्रहण, आदान (निचू १)। ४ गारुड़िक, सर्प को पकड़नेवाली मनुष्य-जाति (बृह १)। °वई स्त्री [°वती] नदी-विशेष (ठा २, ३—पत्र ८०)।

गाहग वि [ग्राहक] १ ग्रहण करनेवाला, लेनेवाला (सुपा ११)। २ समझनेवाला, जाननेवाला (सुपा ३४३)। ३ समझानेवाला, शिक्षक, आचार्य, गुरु (औप)। ४ ज्ञापक, बोधक। स्त्री. गाहिगा (औप)।

गाहक वि [ग्राहक] प्राप्ति करनेवाला, 'गाहगं सयलगुणाणं' (स ६८२)।

गाहण न [ग्राहण] १ ग्रहण कराना। २ ग्रहण, आदान; 'गाहण तवचरियस्सा गहणं चिय गाहणा हाेंति' (पंचभा)। ३ शास्त्र, सिद्धान्त (वव ४)। ४ बोधक-वचन, शिक्षा, उपदेश (पण्ह २, २)।

गाहणया } स्त्री [ग्राहणा] ऊपर देखो (उप गाहणा } पृ ३१४; आचा; गच्छ १)।

गाहय देखो गाहग (विसे ८३१; स ४९८)।

गाहा स्त्री [गाथा] अध्ययन, ग्रन्थ-प्रकरण (उत्त ३१, १३)।

गाहा स्त्री [गाथा] १ छन्द-विशेष, आर्या, गीति (ठा ५, ३; अजि ३७; ३८)। २ प्रतिष्ठा। ३ निश्चय; 'सेसपयाण य गाहा' (आव ४)। ४ 'सूत्रकृतांग' सूत्र का सोलहवाँ अध्ययन (सूअ १, १, १)।

गाहा स्त्री [दे] गृह, घर, मकान; 'गाहा घरं गिहमिति एगट्ठा' (वव ८)। °वइ पुंस्त्री [°पति] १ गृहस्थ, गृही, संसारी (ठा ४, ४; सुपा २२९)। २ धनी, धनाढ्य (उत्त १)। ३ भंडारी, भाण्डागारिक (सम २७)। स्त्री. °णी (णाया १, ५; उवा)।

गाहाल पुं [ग्राहाल] कीट-विशेष, त्रीन्द्रिय जन्तु विशेष (जीव १)।

गाहावई स्त्री [ग्राहावती] १ नदी-विशेष। २ द्वीप-विशेष। ३ ह्रद-विशेष, जहाँ से ग्राहावती नदी निकलती है (जं ४)।

गाहाविय वि [ग्राहित] जिसको ग्रहण कराया गया हो वह (सुर ११, १८३)।

गाहिणी स्त्री [गाहिनी] १ गाहने वाली स्त्री। २ छन्द-विशेष (पिंग)।

गाहिपुर न [गाधिपुर] नगर-विशेष (गउड)।

गाहिय वि [ग्राहित] १ जिसको ग्रहण कराया गया हो वह। २ आमित, उकसाया हुआ (सूअ १, २, १)।

गाहीकय वि [गाथीकृत] एकत्रित, इकट्ठा किया हुआ (सूअनि १, १९)।

गाहु स्त्री [गाहु] छन्द-विशेष (पिंग)।

गाहुलि पुंस्त्री [दे] ग्राह, नक्र, मगर, क्रूर जल-जन्तु विशेष (दे २, ८९)।

गाहुल्लिया देखो गाहा = गाथा (सुपा २९४)।

गिंठि [गृष्टि] १ एक बार व्यायी हुई। २ एक बार व्यायी हुई गाय (हे १, २६)।

गिंधुअ [दे] देखो गेंठुअ (पाअ)।

गिंधुल्ल [दे] देखो गेंठुल्ल (पाअ)।

गिंभ (अप) देखो गिम्ह (हे ४, ४४२)।

गिंह देखो गिम्ह (पड्)।

गिज्जंत देखो गा।

गिज्झ अक [गृध्] आसक्त होना, लम्पट होना। गिज्झइ (हे ४, २१७)। गिज्झह (णाया १, ८)। वकृ. गिज्झंत (औप)। कृ. गिज्झियव्व (पण्ह २, ५)।

गिज्झ वि [गृह्य, ग्राह्य] १ ग्रहण करने योग्य। २ अपनी तरफ में किया जा सके ऐसा (ठा ३, २)।

गिट्ठि देखो गिंठि; 'वारेंतस्सवि वला दिट्ठो गिट्ठिव्व जवसम्मि' (उप ७२८ टी; पाअ; गा ६४०)।

गिड्डिया स्त्री [दे] गेड़ी, गेंद खेलने की लकड़ी (पव ३८)।

गिण देखो गण = गणय्। गिणंति (सट्ठि ६७)।

गिण्ह देखो गह = ग्रह्। गिण्हइ (कप्प)। वकृ. गिण्हंत, गिण्हमाण (सुपा ६१६; णाया १, १)। संकृ. गिण्हिउं, गिण्हिऊण, गिण्हित्ता (पि ५७४; ५८५; ५८२)। हेकृ. गिण्हित्तए (कप्प)। कृ. गिण्हियव्व, गिण्हेयव्व (अणु; सुपा ५१३)।

गिण्हण देखो गहण = ग्रहण (सिरि ३४७; पिंड ४५६; तंदु ५०)।

गिण्हणा स्त्री [ग्रहण] उपादान, आदान (उत्त १६, २७)।

गिण्हाविअ वि [ग्राहित] ग्रहण कराया हुआ (धर्मवि ११६)।

गिद्ध पुं [गृध्र] पक्षि-विशेष, गीध (पाअ; णाया १; १६)।

गिद्ध वि [गृद्ध] आसक्त, लम्पट, लोलुप (पराह १, २; आचू ३)।

गिद्धपिट्ठ न [गृद्ध स्पृष्ट, गृध्रपृष्ठ] मरण-विशेष, आत्महत्या के अभिप्राय से गीध आदि को अपना शरीर खिला देना (पव १५७)।

गिद्धि स्त्री [गृद्धि] एक देव-विमान (देवेन्द्र १३४)।

गिद्धि स्त्री [गृद्धि] आसक्ति, लम्पटता, गार्ध्य (सूअ १, ६)।

गिन्हणा देखो गिण्हणा (उत्त १६, २७)।

गिम्ह पुं [ग्रीष्म] ऋतु-विशेष, गरमी का मौसिम (हे २, ७४; प्राप्र)।

गिम्हा स्त्री. देखो गिम्ह; 'गिम्हासु' (सुख २, ३७)।

गिर सक [गॄ] १ बोलना, उच्चारण करना। २ गिलना, निगलना। गिरइ (षड्)।

गिरा स्त्री [गिर्] वाणी, भाषा, वाक् (हे १, १६)।

गिरि पुं [गिरि] १ पहाड़, पर्वत (गउड; १, २३)। °अडी स्त्री [°तटी] पर्वतीय नदी (गउड)। °कण्णई, °कण्णी स्त्री [°कर्णी] वल्ली-विशेष, लता-विशेष (पण्ण १—पत्र ३३; श्रा २०)। °कूड न [°कूट] १ पर्वत का शिखर। २ पुं. रामचन्द्र का महल (पउम ८०, ४)। °जण्ण पुं [°यज्ञ] कोंकण देश में वर्षाकाल में किया जाता एक प्रकार का उत्सव (बृह १)। °णई स्त्री [°नदी] पर्वतीय नदी (पि ३८५)। °णाल पुं [°नार] प्रसिद्ध पर्वत-विशेष, जो काठियावाड़ में आजकल भी 'गिरनार' के नाम से विख्यात है (ती ३)। °दारिणी स्त्री [°दारिणी] विद्या-विशेष (पउम ७, १३६)। °नई देखो °णई (सुपा ६३५)। °पक्खंदण न [°प्रस्कन्दन] पहाड़ पर से गिरना (निचू ११)। °यडय न [°कटक] पर्वत का मध्य भाग (गउड)। °पब्भार पुं [°प्राग्भार] पर्वत-नितम्ब (संथा)। °राय पुं [°राज] मेरु पर्वत (इक)। °वर पुं [°वर] प्रधान पर्वत, उत्तम पहाड़ (सुपा १७६)। °वरिंद पुं [°वरेन्द्र] मेरु पर्वत (श्रा २७)। °सुआ स्त्री [°सुता] पार्वती, गौरी (पिंग)।

गिरि पुं [दे] बीज-कोश (दे ६, १४८)।

गिरिंद पुं [गिरीन्द्र] १ श्रेष्ठ पर्वत। २ मेरु पर्वत। ३ हिमाचल (कप्पू)।

गिरिकन्नी देखो गिरि-कण्णी (पव ४)।

गिरिडी स्त्री [दे] पशुओं के दाँत को बाँधने का उपकरण-विशेष; 'दंतगिरिडिं पवंधइ' (सुपा २३७)।

गिरिनयर न [गिरिनगर] गिरनार पर्वत के नीचे का नगर, जो आजकल 'जूनागढ' के नाम से प्रसिद्ध है (कुप्र १७६)।

गिरिफुल्लिय न [गिरिपुष्पित] नगर-विशेष (पिंड ४६१)।

गिरिस पुं [गिरिश] महादेव, शिव (पाअ; दे, ६, १२१)। °वास पुं [°वास] कैलाश पर्वत (से ६, ७५)।

गिरीस पुं [गिरीश] १ हिमालय पर्वत। २ महादेव, शिव (पिंग)।

गिल सक [गॄ] गिलना, निगलना, भक्षण करना। संकृ. गिलिऊण (नाट)।

गिलण न [गरण] निगरण, भक्षण (हे ४, ४४५)।

गिला } अक [ग्लै] १ ग्लान होना, बीमार
गिलाअ } होना। २ खिन्न होना, थक जाना। ३ उदासीन होना। गिलाइ, गिलायइ, गिलाएमि (भग; कस; आचा)। वकृ. गिलायमाण (ठा ३, ३)।

गिला स्त्री [ग्लानि] १ बीमारी, रोग। २ खेद, थकावट (ठा ८)।

गिलाण देखो गिलाअ; 'गिलाणइ कज्जे' (स ७१७)।

गिलाण वि [ग्लान] १ बीमार, रोगी (सूअ १, ३, ३)। २ अशक्त, असमर्थ, थका हुआ (ठा ३, ४)। ३ उदासीन, हर्ष-रहित (णाया १, १३; हे २, १०६)।

गिलाणि स्त्री [ग्लानि] ग्लानि, खेद, थकावट (ठा ५, १)।

गिलायय वि [ग्लायक] ग्लानि-युक्त, लान (औप)।

गिलासि पुंस्त्री [ग्रासिन्] व्याधि-विशेष, भस्मक रोग (आचा)। स्त्री. °णी (आचा)।

गिलिअ वि [गिलित] निगला हुआ, भक्षित (सुपा ३, २०९; सुपा ६४०)।

गिलिअवंत वि [गिलितवत्] जिसने भक्षण किया हो वह (पि ५६६)।

गिलोइया } स्त्री [दे] गृह-गोधा, छिपकली
गिलोई } (सुपा ६४०; पुप्फ २६७)।

गिल्लि स्त्री [दे] १ हाथी की पीठ पर कसा जाता हौदा, हौदा (णाया १, १—पत्र ४३ टी; औप)। २ डोली, दो आदमी से उठाई जाती एक प्रकार की शिविका (सूअ २, २; दसा ६)।

गिव्वाण पुं [गीर्वाण] देव, सुर, त्रिदश (उप ५३० टी)।

गिह न [गृह] घर, मकान (आचा; श्रा २३; स्वप्न ६४)। °त्थ पुंस्त्री [°स्थ] गृहस्थ, गृही, संसारी (कप्प; द्र ५)। स्त्री. °त्था (पउम ४६, ३३)। °नाह पुं [°नाथ] घर का मालिक (श्रा २८)। °लिंगि पुंस्त्री [°लिङ्गिन्] गृहस्थ, गृही, संसारी (दंस)। °वइ पुंस्त्री [°पति] गृहस्थ, गृही, घर का मालिक (ठा ५, ३; सुपा २३४)। °वास पुं [°वास] १ घर में निवास। २ द्वितीयाश्रम, संसारिपन; 'गिहवासं पासं पिव मन्नंतो वसइ दुक्खिओ तम्मि' (धम्म; सूअ १, ९)। °विट्ट पुं [°विर्त्त] द्वितीय आश्रम, संसारिपन (सूअ १, ४, १)। °सम पुं [°श्रम] घर-वास, द्वितीयाश्रम (स १४८)।

गिहिकोइला स्त्री [गृहकोकिला] गृहगोधा, छिपकली (स ७५८)।

गिहमेहि पुं [गृहमेधिन्] गृहस्थ (धर्मवि २६)।

गिहवइ पुं [गृहपति] देश का अधिपति, सूबेदार; 'तह गिहवईवि देस नायगो' (पव ८५)।

गिहि पुं [गृहिन्] गृही, संसारी, गृहस्थ (ओघ १७ भा; नव ४३)। °धम्म पुं [°धर्म] गृहस्थ-धर्म, श्रावक-धर्म (राज)। °लिंग न [°लिङ्ग] गृहस्थ का वेश (वृह १)।

गिहिणी स्त्री [गृहिणी] गृहिणी, भार्या, स्त्री (सुपा ८३; श्रा १६)।

गिहीअ वि [गृहीत] आत्त, उपात्त, ग्रहण किया हुआ (स ४२८)।

गिहेलुग देखो गिहेलुय (आचा २, ५, १, ८)।

गिहेलुय पुं [गृहेलुक] देहली, द्वार के नीचे की लकड़ी (निचू १३)।

गी स्त्री [गिर्] वाणी, भाषा, वाक्; 'थिरमुज्जलं च छायाघणं च गीविलसियं जस्स' (गउड)।

गीआ स्त्री [गीता] श्रीमद्भगवद्गीता, ज्ञानमय उपदेश, छन्द-विशेष (पिंग)।

गीइ स्त्री [गीति] १ छन्द-विशेष, आर्या-वृत्त का एक भेद। २ गान, गीत (ठा ७; उप १३० टी)।

गीइया स्त्री [गीतिका] ऊपर देखो (औप; णाया १, १)।

गीय वि [गीत] १ पद्य-मय वाक्य, गेय, जो गाया जाय वह (पण्ह २, ५; अणु)। २ कथित, प्रतिपादित (णाया १, १)। ३ प्रसिद्ध, विख्यात (संथा)। ४ न. गान, ताल और बाजे के अनुसार गाना (जं २; उत्त १)। ५ संगीत-कला, गान-कला, संगीत-शास्त्र का परिज्ञान (णाया १,१)। ६ पुं. गीतार्थ, उत्सर्ग और अपवाद वगैरह का जानकार जैन साधु, विद्वान् जैन मुनि (उप ७७३)। °जस पुं [°यशस्] इन्द्र-विशेष, गन्धर्व देवों का एक इन्द्र (ठा २, ३; इक)। °त्थ पुं [°र्थ] १ विद्वान् जैन मुनि (उप ८३३ टी; वव ४; सुपा १२७)। २ संगीत-रहस्य (मै १४)। °पुर न [°पुर] नगर-विशेष (पउम ५५, ५३)। °रइ स्त्री [°रति] १ संगीत-क्रीड़ा (औप)। २ पुं. गन्धर्व देवों का एक इन्द्र (इक, भग, ३, ८)। ३ गन्धर्व-सेना का अधिपति देव-विशेष (ठा ७)। ४ वि. संगीत-प्रिय, गान-प्रिय (विपा १, २)।

गीवा स्त्री [ग्रीवा] कण्ठ, गरदन (पाअ)।

गुंछ देखो गुच्छ (हे १, २६)।

गुंछा स्त्री [दे] १ बिन्दु। २ दाढ़ी-मूंछ। ३ अधम, नीच (दे २, १०१)।

गुंज अक [हस्] हँसना, हास्य करना। गुंजइ (हे ४, १९६)।

गुंज अक [गुञ्ज्] १ गुन-गुन करना, भ्रमर आदि का आवाज करना। २ गर्जना, सिंह वगैरह का आवाज करना; 'गुंजंति सीहा' (महा)। वकृ. गुंजंत (णाया १, १—पत्र ५ टभा)।

गुंज पुं [गुञ्ज] १ गुञ्जारव करता वायु (पउम १३, ४३)। २ पर्वत-विशेष; 'गुंजवरपव्वयं तं' (पउम ८, ६०; ६४)।

गुंजा स्त्री [गुञ्जा] १ लता-विशेष (सुर २, ६)। २ फल-विशेष, घुँघची (णाया १, १; गा ३१०)। ३ भम्भा, वाद्य-विशेष (आचा)। ४ परिणाम-विशेष (ठा ४, १)। ५ गुञ्जारव, गुंजन, गुन-गुन आवाज; "गुंजावक्ककुहरोवगूढं' (राय)। ६ वायु-विशेष, गुञ्जारव करनेवाला वायु (जीव १; जो ७) °फल, °हल न [°फल] फल-विशेष, घुंघची (सुर २, ६; सुपा २६१)।

गुंजालिआ स्त्री [गुञ्जालिका] गंभीर तथा टेढ़ी वापी—वावली या बावड़ी (आचा २, ३, ३, १)।

गुंजालिया स्त्री [गुञ्जालिका] वक्र-सारिणी, टेढ़ी कियारी (णाया १, १)। २ गोल पुष्करिणी (निचू १२)। ३ वक्र नदी (पण्ण ११)।

गुंजाविअ वि [हासित] हँसाया हुआ (कुमा ७, ४१)।

गुंजिअ न [गुञ्जित] गुन-गुन आवाज, भ्रमर वगैरह का शब्द (कुमा)।

गुंजिर वि [गुञ्जितृ] गुन-गुन आवाज करनेवाला (उत्त १०३१ टी)।

गुंजुल्ल देखो गुंजोल्ल गुंजुल्लइ (हे ४, २०२)।

गुंजेल्लिअ वि [दे] पिण्डीकृत, इकट्ठा किया हुआ (दे २, ९२)।

गुंजोल्ल सक [वि + लुल्] बिखेरना। गुंजोल्लइ (प्राकृ ७३)।

गुंजोल्ल अक [उत् + लस्] उल्लास पाना, विकसित होना। गुंजोल्लइ (हे ४, २०२)।

गुंजोल्लिअ वि [उल्लसित] विकसित, विकसित (कुमा)।

गुंठ सक [उद् + धूलय्, गुण्ठ्] धूल वाला करना, धूली के रंग का करना, घूसरित करना। गुंठइ (हे ४, २९)। वकृ. गुंठंत (कुमा)।

गुंठ पुं [दे] अधम अश्व, दुष्ट घोड़ा (दे २, ९१; स ४५४)। २ वि. मायावी, कपटी (वव ३)।

गुंठा स्त्री [दे] माया, दम्भ, छल (वव ३)।

गुंठिअ वि [गुण्ठित] १ धूसरित। २ व्याप्त ३ आच्छादित (दे १, ८५)।

गुंठी स्त्री [दे] नीरंगी, स्त्री का वस्त्र-विशेष (दे २, ९०)।

गुंड न [दे] मुस्ता से उत्पन्न होनेवाला तृण-विशेष (दे २, ९१)।

गुंडण न [गुण्डन] धूलि का लेप, धूल का शरीर में लगाना; 'रयरेणुगुंडणाणि य नो सम्मं सहसि' (णाया १, १—पत्र ७१)।

गुंडिअ वि [गुण्डित] १ धूलि-लिप्त, धूलि-युक्त (पाअ)। २ लिप्त, पता हुआ; 'चुएण गुंडिअगातं' (विपा १, २—पत्र २४)। ३ घिरा हुआ; 'सउणी जह पसुगुंडिया' (सूअ १, २, १)। ४ आच्छादित, प्रावृत (आचा)। ५ प्रेरित (पण्ह १, ३)।

गुंथण न [ग्रन्थन] गूँथना, गठना (रयण १८)।

गुंद पुं [गुन्द्र] वृक्ष-विशेष (पाअ)।

गुंदल न [दे. गुन्दल] १ आनन्द-ध्वनि, खुशी की आवाज, हर्ष की तुमुलध्वनि; 'मत्तवरकामिणीसंघकयगुंदलं' (सुर ३, ११५)। 'करिणीहि कलहेहि य खणमेक्कं हरिसगुंदलं काउं' (सुपा १३७)। २ हर्ष-भर, आनन्द-संदोह, खुशी की वृद्धि; 'अमंदआणंदगुंदलपुरव्वं', 'आणंदगुंदलेणं ललइ लीलावईहि परिकलिओ' (सुपा २२; १३६)। वि. आनन्द-

मग्न, खुशी में लीन; 'तं वह दट्ठुं आणंद-गुंदलं' (सुपा १३४)।

गुंदवडय न [दे] एक प्रकार की मिठाई, गुजराती में जिसको 'गुंदवडा' कहते हैं (सुपा ४८५)।

गुंदा } स्त्री [दे] १ बिन्दु २ अधम, नीच
गुंपा } (दे २, १०१)।

गुंथ सक [ग्रन्थ्] गठना। गुंथइ (प्राकृ ६३)।

गुंफ सक [गुम्फ्] गूँथना, गठना। गुंफइ (षड्) वकृ. गुंफंत (कुमा)।

गुंफ पुं [गुम्फ] १ रचना, गूँथना, ग्रन्थन (उप १०३१ टी; दे १, १५०; ६, १४२)।

गुंफ पुं [दे] गुप्ति, कारागार, जेल (दे २, ९०)।

गुंफण न [दे] गोफन, पत्थर फेंकने का अस्त्र-विशेष; 'गुंफणफेरणसुंकारएहिं' (सुर २, ८)।

गुंफी स्त्री [दे] शतपदी, क्षुद्र कीट-विशेष, गोजर, कनखजूरा (दे २, ९१)।

गुग्गुल पुं [गुग्गुल] सुगन्धित द्रव्य-विशेष, गूगल या गुग्गुल (सुपा १५१)।

गुग्गुली स्त्री [गुग्गुल] गूगल का पेड़ (जी १०)।

गुग्गुलु देखो गुग्गुल (स ४३६)।

गुच्छ } पुं [गुच्छ] १ गुच्छा, गुच्छक,
गुच्छय } स्तवक (उत्त २; स्वप्न ७२)। २ वृक्षों की एक जाति (पण्ण १)। ३ पत्तों का समूह (जं १)।

गुच्छय देखो गोच्छय (ओघ ६६८)।

गुच्छिय वि [गुच्छित] गुच्छा वाला, गुच्छ-युक्त; 'निच्चं गुच्छिया' (राय)।

गुज्ज देखो गोज्ज (सुपा २८१)।

गुज्जर पुं [गूर्जर] १ भारत का एक प्रान्त, गुजरात देश (पिंग)। २ वि. गुजरात का निवासी। स्त्री. °री (नाट)।

गुज्जरत्ता स्त्री [गूर्जरत्रा] गुजरात देश (सार्ध ६८)।

गुज्जलिअ वि [दे] संघट्टित (षड्)।

गुज्झ पुं [गुह्य] एक देव-जाति (दस ७, ५३)।

गुज्झ } वि [गुह्य] १ गोपनीय, छिपाने
गुज्झअ } योग्य (णाया १,१; हे २,१२४)। २ न. गुप्त बात, रहस्य; 'सिमंतिणिहियगयं गुज्झं पिव तक्खणा फुट्टं' (उप ७२८ टी)। ३ लिंग, पुरुष-चिह्न। ४ योनि, स्त्री-चिह्न (धर्म २)। ५ मैथुन, संभोग (पण्ह १, ४)। °हर वि [°धर] गुप्त बात को प्रकट नहीं करने-वाला (दे २ ४३)। °हर वि [°हर] रहस्य-भेदी, गुप्त बात को प्रसिद्ध करनेवाला (दे २, ६३)।

गुज्झअ } पुं [गुह्यक] देवों की एक जाति
गुज्झग } (ठा ५, ३)।

गुट्ठ न [दे] स्तम्ब, तृण-काण्ड; 'अज्जुण-गुट्ठं व तस्स जागूई' (उवा)।

गुट्ठ देखो गोट्ठ (पाअ; भत्त १६२)।

गुट्ठी देखो गोट्ठी (सूक्त ५८)।

गुड सक [गुड्] १ हाथी को कवच वगैरह से सजाना। २ लड़ाई के लिए तय्यार करना, सजाना; 'गुडह गइंदे पउणीकरेह रहचक्कपा-इक्के' (सुपा २८८)। कवकृ. 'गुडिअगुडिज्जं-तभडं' (से १२, ८७)।

गुड सक [गुड्] नियन्त्रण करना। गुडेइ (संबोध ५४)।

गुड पुं [गुड] १ गुड़, ईख का विकार, लाल शक्कर (हे १, २०२; प्रासू १५१)। २ एक प्रकार का कवच (राज)। °सत्थ न [°सार्थ] नगर-विशेष (आक)।

गुडदालिअ वि [दे] पिण्डीकृत, इकट्ठा किया हुआ (दे २, ९२)।

गुडा स्त्री [गुडा] १ हाथी का कवच। २ अश्व का कवच (विपा १, २)।

गुडिअ वि [गुडित] कवचित, वर्मित, कृत-संनाह (से १२, ७३; ८७; विपा १, २)।

गुडिआ स्त्री [गुटिका] गोली (गा १७७)।

गुडीलद्धिआ स्त्री [दे] चुम्बन (दे २, ९१)।

गुडुर पुंन [दे] खीमा या खेमा, तंबू, डेरा, वस्त्र-गृह (सिरि ४८२; ९४४)।

गुण सक [गुणय्] १ गिनना। २ आवृत्ति करना, याद करना। गुणइ (सूक्त ५१; हे ४, ४२२), गुणेइ (उव)। वकृ. गुणमाण (उप पृ ३९९)।

गुण पुं [गुण] उच्चारण (सुअनि २०)। २ रसना, मेखला (आचा २, २, १, ७)।

गुण पुंन [गुण] १ गुण, पर्याय, स्वभाव, धर्म (ठा ५, ३)। २ ज्ञान, सुख वगैरह एक ही साथ रहनेवाला धर्म (सम्म १०७;१०९)। ३ ज्ञान, विनय, दान, शौर्य, सदाचार वगैरह दोष-प्रतिपक्षी पदार्थ (कुमा; उत्त १९; अणु; ठा ४, ३; से १, ४)। ४ लाभ, फायदा; 'विहवेहिं गुणाइं मग्गंति' (हे १, ३४, सुपा १०३)। ५ प्रशस्तता, प्रशंसा (णाया १, १)। ६ रज्जू, डोरा, धागा (से १, ४)। ७ व्याकरण-प्रसिद्ध ए, ओ और अर् रूप स्वर-विकार (सुपा १०३)। ८ जैन गृहस्थ को पालने का व्रत-विशेष, गुण-व्रत (पंचव ३)। ९ रूप, रस, गन्ध वगैरह द्रव्याश्रित धर्म; 'गुण-पचक्खत्तणओ गुणीवि जाओ घडोव्व पचक्खो' (ठा १, १; उत्त २८)। १० प्रत्यञ्चा, धनुष का रोदा (कुमा)। ११ कार्य, प्रयोजन (भग २, १०)। १२ अप्रधान, अमुख्य, गौण (हे १, ३४)। १३ अंश, विभाग (अणु)। १४ उपकार, हित (पंचा ५)। °कर वि [°कर] १ लाभ-कारक। २ उपकार-कारक (पंचा ५)। °कार पुं [°कार] गुणा करना, अभ्यास-राशि (सम ९०)। °चंद पुं [°चन्द्र] १ एक राजकुमार (आवम)। २ एक जैन मुनि और ग्रन्थकार। ३ श्रेष्ठि-विशेष (राज)। °ट्ठाण न [°स्थान] गुणों का स्वरूप-विशेष, मिथ्यादृष्टि वगैरह चउदह गुण-स्थानक (कम्म ४; पव ९०)। °ट्ठिअ पुं [°र्थिक] गुण को प्रधान माननेवाला मत, नय-विशेष (सम्म १०७)। °ड्ढ वि [°ाढ्य] गुणी, गुणवान् (सुर ३, २०; १३०)। °ण्ण, °ण्णु, °न्न, °न्नु वि [°ज्ञ] गुण का जानकार (गउड; उवर ८९; उप ५३० टी; सुपा १२२)। °पुरिस पुं [°पुरुष] गुणी पुरुष (सूअ १, ४) °मंत वि [°वत्] गुणी, गुण-युक्त (आचा २,१,९)। °रयणसं-वच्छर न [°रत्नसंवत्सर] तपश्चर्या-विशेष (भग)। °व, °वंत वि [°वत्] गुणी, गुण-युक्त (श्रा ३९; उप ८७५)। °व्वय न [°व्रत] जैन गृहस्थ को पालने योग्य-व्रत-विशेष (पडि)। °सिलय न [°शिलक] राजगृह नगर का एक चैत्य (णाया १, १)। °सेढि स्त्री [°श्रेणि] कर्म-पुद्गलों की रचना-

विशेष (पंच)। °सेण पुं [°सेन] इस नाम का एक प्रसिद्ध राजा (स ६)। °हर वि [°धर] १ गुणों को धारण करनेवाला, गुणी। २ तन्तु-धारक। स्त्री. °रा (सुपा ३२७)। °यर पुं [°कर] गुणों को खान, अनेक गुण-वाला, गुणी (पउम १५, ६८; प्रासू १३४)।

गुण देखो एगूण; 'गुणसट्ठि अपमत्ते सुराउवंधं तु जइ इहागच्छे' (कम्म २; ८; ४, ५८; ५६; श्रा ४४)।

°गुण वि [°गुण] गुना, आवृत्त; 'वीसगुणो तीसगुणो' (कुमा; प्रासू २६)।

गुणण न [गुणन] १ गुणकार (पव २३६)। २ ग्रन्थ-परावर्तन, आवृत्ति; 'गुणणा (? गुण-णणु) प्पेहासु अ असत्तो' (पिंड ६६४)।

गुणणा स्त्री [गुणना] ऊपर देखो (सम्यक्त्वो १५)।

गुणआलीस स्त्रीन [एकोनचत्वारिंशत्] उनचालीस, ३९ (राय ५९)।

गुणवुड्ढि स्त्री [गुणवृद्धि] लगातार आठ दिनों का उपवास (संबोध ५८)।

गुणसेण पुं [गुणसेन] एक जैन आचार्य जो सुप्रसिद्ध हेमाचार्य के अग्रगुरु थे (कुप्र १९)।

गुणा स्त्री [दे] मिष्टान्न-विशेष (भवि)।

गुणाविय वि [गुणित] पढ़ाया हुआ, पाठित; 'तत्थ सो अच्चएण सयलाओ वणुव्वेयाइयाओ महल्लविज्जाओ गुणाविओ' (महा)।

गुणि वि [गुणिन्] गुण-युक्त, गुणवाला (उप ५६७ टी; गउड; प्रासू २९)।

गुणिअ वि [गुणित] १ गुना हुआ, जिसका गुणा किया गया हो वह (श्रा ६)। २ चिंतित, याद किया हुआ (से ११, ३१)। ३ पठित अधीत (ओघ ६२)। ४ जिस पाठ की आवृत्ति की गई हो वह, परावर्त्तित (वव ३)।

गुणिल्ल वि [गुणवत्] गुणी, गुण-युक्त (पि ५९५)।

गुण्ण देखो गोण्ण (अणु १४०)।

गुण्ह (अप) देखो गिण्ह। गुण्हइ (प्राकृ ११९)।

गुत्त न [गोत्र] साधुत्व, साधुपन (सूअ २, ७, १०)।

गुत्त वि [गुप्त] गुप्त, प्रच्छन्न, छिपा हुआ (णाया १,४; सुर ७,२३४)। २ रक्षित (उत्त १५)। ३ स्व-पर की रक्षा करनेवाला, गुप्ति-युक्त, मन वगैरह की निर्दोष प्रवृत्तिवाला (उप ६०४)। ४ एक स्वनाम-प्रसिद्ध जैनाचार्य (श्राक)।

गुत्त देखो गोत्त (पाअ; भग; आवम)।

गुत्तण्हाण न [दे] पितृ-तर्पण (दे २, ९३)।

गुत्ति स्त्री [गुप्ति] १ कैदखाना, जेल (सुर १, ७३; सुपा ६३)। २ कठघरा (सुपा ६३)। ३ मन, वचन और काया की अशुभ प्रवृत्ति को रोकना। ४ मन वगैरह की निर्दोष प्रवृत्ति ठा २, १; सम ८)। °गुत्त वि [°गुप्त] मन वगैरह की निर्दोष प्रवृत्तिवाला, संयत (पण्ह २, ४)। °पाल पुं [°पाल] जेल का रक्षक, कैदखाना का अध्यक्ष (सुपा ४६७)। °सेण पुं [°सेन] ऐरवत क्षेत्र में उत्पन्न एक जिनदेव (सम १५३)।

गुत्ति स्त्री [गुप्ति] गोपन, रक्षण (गु १२)।

गुत्ति स्त्री [दे] १ बन्धन (दे २,१०१; भवि)। २ इच्छा, अभिलाषा। ३ वचन, आवाज। ४ लता, वल्ली। ५ सिर पर पहनी जाती फूल की माला (दे २, १०१)।

गुत्तिंदिय वि [गुप्तेन्द्रिय] इंद्रिय-निग्रह करने वाला, संयतेंद्रिय (भग; णाया १, ४)।

गुत्तिय वि [गौप्तिक] रक्षक, रक्षण करने-वाला; 'नगरगुत्तिए सद्दावेइ' (कप्प)।

गुत्तिय वि [गौत्रिक] गोती, समान गोत्र-वाला, गोतिया (कुप्र ३४४)।

गुत्तिवाल देखो गुत्ति-पाल (धर्मवि २६)।

गुत्थ वि [ग्रथित] गुम्फित, गूँथा हुआ (स ३०३; प्राप; गा ६३; कप्पू)।

गुत्थंड पुं [दे] भास-पक्षी, पक्षि-विशेष (दे २, ९२)।

गुद पुंस्त्री [गुद] गाँड़, गुदा (दे ६, ४९)।

गुद्दह न [गोद्रह] नगर-विशेष (मोह ८८)।

गुप्प अक [गुप्] व्याकुल होना। गुप्पइ (हे ४, १५०; षड्)। वकृ. गुप्पंत, गुप्पमाण (कुमा ६, १०२; कप्प; औप)।

गुप्प वि [गोप्य] १ छिपाने योग्य। २ न. एकान्त, विजन (ठा ४, १)।

गुप्पई स्त्री [गोष्पदी] गौ का पैर डूबे उतना गहरा; 'को उत्तरिउं जलहिं, निब्बुड्डुए गुप्पई-नीरे' (धम्म १२ टी)।

गुप्पंत न [दे] १ शयनीय, शय्या। २ वि. गोपित, रक्षित (दे २, १०२)। ३ संमूढ, मुग्ध, घबड़ाया हुआ, व्याकुल (दे २, १०२; से १, २; २, ४)।

गुप्पय देखो गो-पय (सूक्त ११)।

गुप्फ पुं [गुल्फ] फीली, पैर की गाँठ (स ३३; हे २, ९०)।

गुफगुमिअ वि [दे] सुगन्धी, सुगन्ध-युक्त (दे २, ९३)।

गुब्भ देखो गुप्फ (षड्)।

गुभ सक [गुफ्] गूँथना, गठना। गुभइ (हे १, २३६)।

गुम सक [भ्रम्] घूमना, पर्यटन करना, भ्रमण करना। गुमइ (हे ४, १६१)।

गुमगुम } अक [गुमगुमाय्] १ 'गुम-
गुमगुमाअ } गुम' आवाज करना। २ मधुर अव्यक्त ध्वनि करना। वकृ. गुमगुमंत, गुमगुमिंत, गुमगुमायंत (औप; णाया १, १; कप्प; पउम ३३, ९)।

गुमगुमाइय वि [गुमगुमायित] जिसने 'गुम-गुम' आवाज किया हो वह (औप)।

गुमिअ वि [भ्रमित] भ्रमित, घुमाया हुआ (कुमा)।

गुमिल वि [दे] १ मूढ, मुग्ध। २ गहन, गहरा। ३ प्रस्खलित। ४ आपूर्ण, भरपूर (दे २, १०२)।

गुमुगुमुगुम देखो गुमगुम। वकृ. गुमुगुमु-गुमंत, गुमुगुमुगुमेंत (पउम २, ४०; ६२, ६)।

गुम्म अक [मुह्] मुग्ध होना, घबड़ाना, व्याकुल होना। गुम्मइ (हे ४, २०७))

गुम्म पुं [गुल्म] परिवार, परिकर; 'इत्थी-गुम्मसंपरिवुडे' (सूअ २, २, ५५)।

गुम्म पुंन [गुल्म] १ लता, वल्ली, वनस्पति-विशेष (पण्ण १)। २ झाड़ी, वृक्ष-घटा (पाअ)। ३ सेना-विशेष, जिसमें २७ हाथी, २७ रथ, ८१ घोड़ा और १३५ प्यादा हों ऐसी सेना (पउम ५६, ५)। ४ वृन्द, समूह (औप; सूअ २,२)। ५ गच्छ का एक हिस्सा, जैनमुनि-समाज का एक अंश (औप)। ६ स्थान, जगह (ओघ १९३)।

गुम्मइअ वि [दे] १ मूढ़, मूर्ख (दे २,१०३; ओघ १३६; पात्र; पड्)। २ अपूरित, पूर्ण नहीं किया हुआ (पड्)। ३ पूरित, पूर्ण किया हुआ (दे २, १०३)। ४ स्खलित। ५ संचलित, मूल से उचलित। ६ विघटित, वियुक्त (दे २, १०३; पड्)।

गुम्मड देखो गुम्म। गुम्मडइ (हे ४, २०७)।

गुम्मडिअ वि [मोहित] मोह-युक्त, मुग्ध किया हुआ (कुमा ७, ४७)।

गुम्मागुम्मि अ. जत्थावन्ध होकर (ऋौप)।

गुम्मिअ वि [मुग्ध] १ मोह-प्राप्त, मूढ़ (कुमा ७, ४७)। २ घूर्णित, मद से घूमता हुआ (बृह १)।

गुम्मिअ पुं [गौल्मिक] कोतवाल, नगर-रक्षक (ओघ १६३; ७६६)।

गुम्मिअ वि [दे] मूल से उखाड़ा हुआ, उन्मूलित (दे २, ६२)।

गुम्मी स्त्री [दे] इच्छा, अभिलाषा (दे २, ६०)।

गुम्मी स्त्री [गुल्मी] शतपदी, यूका, खटमल, जूँ (उत्त ३६, १३६; सुख ३६, १३६)।

गुम्ह सक [गुम्फ्] गूँथना, गठना। गुम्हदु (शौ) (स्वप्न ५३)।

गुम्ह देखो गुज्झ (हे २, १२४)।

गुरव देखो गुरु; 'जो गुरवे साहीणे धम्मं साहेइ पोढवुड्ढिओ' (पउम ६, ११४)।

गुरु } पुं [गुरु] १ शिक्षक, विद्या-दाता, गुरुअ } पढ़ानेवाला (वव १; अणु)। २ धर्मोपदेशक, धर्माचार्य (विसे ६३०)। ३ माता, पिता वगैरह पूज्य लोग (ठा १०)। ४ बृहस्पति, ग्रह-विशेष (पउम १७, १०८; कुमा)। ५ स्वर-विशेष, दो मात्रावाला आ, ई वगैरह स्वर, जिसके पीछे अनुस्वार या संयुक्त व्यञ्जन हो ऐसा भी स्वर-वर्ण (पिंग)। ६ वि. वड़ा, महान् (उवा; से ३, ३८)। ७ भारी, बोझिल (ठा १, १; कम्म १)। ८ उत्कृष्ट, उत्तम (कम्म ४, ७२; ७६)। °कम्म वि [°कर्मन्] कर्मों का बोझवाला, पापी (सुपा २६५)। °कुल न [°कुल] १ धर्माचार्य का सामीप्य (पंचा ११)। २ गुरु-परिवार (उप ६७७)। °गइ स्त्री [°गति] गति-विशेष, भारीपन से ऊँचा-नीचा गमन (ठा ८)। °लाघव न [°लाघव] सारासार, अच्छा और बुरापन (वव ४)। °सज्झिल्लग पुं [°सहाध्यायिक] गुरु के भाई (बृह ४)।

गुरुई देखो गरुई (णाया १, १)।

गुरुणी स्त्री [गुर्वी] १ गुरु-स्थानीय स्त्री (सुर ११, २११)। २ धर्मोपदेशिका, साध्वी (उप ७२८ टी)।

गुरेड न [गुरेट] तृण-विशेष (दे १, ५४)।

गुल देखो गुड = गुड (ठा ३, १; ६; णाया १, ८; गा ५५४; औप)।

गुल न [दे] चुम्बन (दे २, ६१)।

गुलगुंछ सक [उत् + क्षिप्] ऊँचा फेंकना। गुलगुंछइ (हे ४, १४४)। संकृ. गुलगुंछिऊण (कुमा)।

गुलगुंछ देखो गुलुगुंछ = उद् + नमय्। गुलगुंछइ (हे ४, ३६)।

गुलगुल अक [गुलगुलाय्] 'गुलगुल' आवाज करना, हाथी का हर्ष से चिंघाड़ना या बोलना। वकृ. गुलगुलंत, गुलगुलेंत (उप १०३१ टी; उवा; पउम ८, १७१; १०२, २०)।

गुलगुलाइअ } न [गुलगुलायित] हाथी की गुलगुलिय } गर्जना (जं ५; सुपा १३७)।

गुलल सक [चाटू कृ] खुशामद करना। गुललइ (हे ४, ७३)। वकृ. गुललंत (कुमा)।

गुललावणिया स्त्री [गुडलावणिका] एक तरह की मिठाई, गोलपापड़ी। २ गुड़धाना (पव २५६; सुख २० टी)।

गुलहाणिया स्त्री [गुडधानिका] खाद्य-विशेष (पव ४)।

गुलिअ वि [दे] मथित, विलोड़ित (दे २, १०३; पड्)। २ पुं. गेंद, कन्दुक; 'कंदुओ गुलिओ' (पात्र)।

गुलिआ स्त्री [दे] १ घुसिका। २ गेंद, कन्दुक। ३ स्तवक, गुच्छा (दे २, १०३)।

गुलिआ स्त्री [गुलिका] १ गोली, गुटिका (महा; णाया १, १३; सुपा २६२)। २ वर्णक द्रव्य-विशेष, सुगन्धित द्रव्य-विशेष (औप; णाया १, १—पत्र २४)।

गुलुइय वि [दे] गुल्मित, गुल्मवाला, लता समूहवाला (औप; भग)।

गुलुंछ पुं [गुलुञ्छ] गुच्छ, गुच्छा (दे २, ६२)।

गुलुगुंछ देखो गुलगुंछ = उत् + क्षिप्। गुलुगुंछइ (हे ४, १४४)।

गुलुगुंछ सक [उत् + नमय्] ऊँचा करना, उन्नत करना। गुलुगुंछइ (हे ४,३६)।

गुलुगुंछिअ वि [उन्नमित] ऊँचा किया हुआ, उन्नमित (दे २, ६३; कुमा)।

गुलुगुंछिअ वि [दे] वाड़ से अन्तरित (दे २, ६३)।

गुलुगुल देखो गुलगुल। गुलुगुलंति (भवि)। वकृ. गुलुगुलेंत (पि ५५८)।

गुलुगुलाइय } देखो गुलगुलाइअ (औप; गुलुगुलिय } पराह १, ३; स ३६६)।

गुलुच्छ वि [दे] भ्रमित, घुमाया हुआ, (दे २, ६२)।

गुलुच्छ पुं [गुलुच्छ] गुच्छा, स्तवक (पात्र)।

गुलुइय वि [गुल्मवत्] लता-समूहवाला, गुल्म-युक्त (णाया १, १—पत्र ५)।

गुव देखो गुप्त = गुप्। गुवंति (भग १५)।

°गुवलय देखो कुवलय; 'मुहियगुवलयनिहाए' (णंदि)।

गुवालिया [दे] देखो गोआलिआ (जी १७)।

गुविअ वि [गुप्त] व्याकुल, क्षुब्ध (ठा ३, ४—पत्र १६१)।

गुविल वि [गुपिल] १ गहन, गहरा, गाढ़, निविड़ (सुर ६, ६६; उप पृ ३०; पराह १, ३)। २ न. झाड़ी, जंगल (उप ८३३ टी);

'इक्को करइ कम्मं,
इक्को अणुहवइ दुक्कयविभागं।
इक्को संसरइ जिओ,
जरमरणचउग्गइगुविलं' (पच ४४)।

गुविल वि [दे] चीनी का बना हुआ, मिस्री-वाला (मिष्टान्न) (उर ५, १०)।

गुव्विणी स्त्री [गुर्विणी] गर्भवती स्त्री (सुपा २७७)।

गुह देखो गुभ। गुहइ (हे १, २३६)।

गुह पुं [गुह] कार्त्तिकेय, एक शिव-पुत्र (पात्र)।

गुहा स्त्री [गुहा] गुफा, कन्दरा (पात्र; ठा २, ३; प्रासू २७१)।

गुहिर वि [दे] गम्भीर, गहरा (पात्र; कप्प)।

गूढ वि [गूढ] गुप्त, प्रच्छन्न, छिपा हुआ (पराह १, ४; जी १०)। °दंत पुं [°दन्त] १ एक अन्तर्द्वीप, द्वीप-विशेष। २ द्वीप-विशेष का निवासी (ठा ४, २)। ३ एक जैन मुनि। ४ 'अनुत्तरोपपातिक दशा' सूत्र का एक अध्ययन (अनु २)। ५ भरत क्षेत्र का एक भावी चक्रवर्ती राजा (सम १५४)।

गूह सक [गुह्] छिपाना, गुप्त रखना। वकृ. गूहंत (स ६१०)।

गूह न [गूथ] गू, विष्ठा (तंदु)।

गूहण न [गूहन] छिपाना (सम ७१)।

गूहिय वि [गूहित] छिपाया हुआ (स १८६)।

गृण्ह, गृन्ह (अप) देखो गिण्ह। गृन्हइ (कुमा)। संकृ. गृण्हेप्पिणु (हे ४, ३६४)।

गेअ वि [गेय] १ गाने योग्य, गाने लायक, गीत (ठा ४, ४—पत्र २८७, वज्जा ४४)। २ न. गीत, गान; 'मणहरगेयभुणीए' (सुर ३, ६६; गा ३३४)।

गेंठुअ न [दे] स्तनों के ऊपर की वस्त्र-ग्रन्थि (दे २, ६३)।

गेंठुल्ल न [दे] कञ्चुक, चोली (दे २, ६४)।

गेंड न [दे] देखो गेंठुअ (दे २, ६३)।

गेंडुई स्त्री [दे] क्रीड़ा, खेल, गम्मत, विनोद (दे २, ६४)।

गेंदुअ पुं [कन्दुक] गेंद, गेंदा, खेलने की एक वस्तु (हे १, ५७; १८२; सुर १, १२१)।

गेज्ज वि [दे] मथित, विलोड़ित (दे २, ८८)।

गेज्जल न [दे] ग्रीवा का आभरण (दे २, ९४)।

गेज्झ वि [ग्राह्य] ग्रहण-योग्य (हे १, ७८)।

गेडण न [दे] १ फेंकना, क्षेपण। २ दे देना; 'तत्त वगेडणकए ससंभमा आसमाउ लहुं' (उप ६४८ टी)।

गेड्ड न [दे] १ पङ्क, कीच, कांदो। २ यव, अन्न-विशेष (दे २, १०४)।

गेड्डी स्त्री [दे] गेड़ी, गेंद खेलने की लकड़ी (कुमा)।

गेण्ह देखो गिण्ह। गेण्हइ (हे ४, २०६; उवः महा)। भूका. गेण्हीअ (कुमा)। भवि. गेण्हिस्सइ (महा)। वकृ. गेण्हंत, गेण्हमाण (सुर ३, ७४; विपा १, १)। संकृ. गेण्हित्ता, गेण्हिऊण, गेण्हिअ (भग; पि ५८६; कुमा)। कृ. गेण्हियव्व (उत्त १)।

गेण्हण न [ग्रहण] आदान, उपादान, लेना (उप ३३६; स ३७५)।

गेण्हणया स्त्री [ग्रहणा] ग्रहण, आदान (उप ५२६)।

गेण्हाविय वि [ग्राहित] ग्रहण कराया हुआ (स ५२६; महा)।

गेण्हिअ न [दे] उरः-सूत्र, स्तनाच्छादक-वस्त्र (दे २, ६४)।

गेद्ध देखो गिद्ध (औप)।

गेरिअ, गेरुअ पुंन [गैरिक] १ गेरु, लाल रङ्ग की मिट्टी (स २२३, पि ६०; ११८)। २ मणि-विशेष, रत्न की एक जाति (पएण १—पत्र २६)। ३ वि. गेरु रंग का (कप्पू)। ४ पुं. त्रिदण्डी साधु, सांख्य-मत का अनुयायी परिव्राजक (पव ६४)।

गेलण्ण, गेलन्न न [ग्लान्य] रोग, बीमारी, ग्लानि (विसे ५४०; उप ४६६; ओघ ७७; २२१)।

गेविज्ज, गेवेज्ज, गेवेज्जय न [ग्रैवेयक] १ ग्रीवा का आभूषण, गले का गहना (औप, णाया १, २)। २ ग्रैवेयक देवों का विमान (ठा ६)। ३ पुं. उत्तम श्रेणी के देवों की एक जाति (कप्प; औप; भग; जी ३३; इक)।

गेवेय देखो गेवेज्ज (आचा २, १३, १)।

गेह पुंन [गेह] घर, 'न नई न वणं न उज्जडो गेहो' (वज्जा ६८)।

गेह न [गेह] गृह, घर, मकान (स्वप्न १६; गउड)। °जामाउय पुं [°जामातृक] घर-जमाई, सर्वदा ससुर के घर में रहनेवाला जामाता (उप पृ ३६६)। °गार वि [°कार] १ घर के आकारवाला। २ पुं. कल्पवृक्ष की एक जाति (सम १७)। °लु वि [°वत्] घरवाला, गृही, संसारी (पड्)। °सम पुं [°श्रम] गृहस्थाश्रम (पउम ३१, ८३)।

गेहि वि [गृद्ध] लोलुप, अत्यासक्त (ओघ ८७)।

गेहि स्त्री [गृद्धि] आसक्ति, गार्ध्य, लालच (स ११३; पराह १, ३)।

गेहि वि [गेहिन्] नीचे देखो (णाया १; १४))।

गेहिअ वि [गेहिक] १ घरवाला, गृही। २ पुं. भर्त्ता, धनी, पति (उत्त २)।

गेहिअ [गृद्धिक] अत्यासक्त, लोलुप, लालची (पराह १, ३)।

गेहिणी स्त्री [गेहिनी] गृहिणी, स्त्री (सुपा ३४१; कुमा; कप्पू)।

गो पुं [गो] भूप, राजा; 'तइओ गो भूपपसुरस्सिणो त्ति' (वव १)। °माहिसक्क न [°माहिषक] गौ और भैंस का झुंड या समूह 'निव्वुयं गोमाहिसक्कं' (स ६८६)।

गो पुं [गो] १ रश्मि, किरण (गउड)। २ स्वर्ग, देव-भूमि (सुपा १४२)। ३ बैल, बलीवर्द। ४ पशु, जानवर। ५ स्त्री. गैया; 'अपरप्पेरियतिरियानियमियदिग्गमणओणिलो गोव्व' (विसे १७५८; पउम १०३, ५०; सुपा २७५)। ६ वाणी, वाग् (सूअ १, १३)। ७ भूमि; 'जं महइ विम्भवणगोयराण लोओ पुलिंदाण' (गउड; सुपा १४२)। °आल देखो °वाल (पुप्फ २१६)। °इल्ल वि [°मत्] गो-युक्त, जिसके पास अनेक गौ हों वह (दे २, ६८)। °उल न [°कुल] १ गौओं का समूह (आव ३)। २ गोष्ठ, गोवाड़ा; 'सामी गोउलगओ' (आवम)। °उलिय वि [°कुलिक] गो-कुलवाला, गो-कुल का मालिक, गोवाला (महा)। °किलंजय न [°किलञ्जक] पात्र-विशेष, जिसमें गौ को खाना दिया जाता है (भग ७, ८)। °कीड पुं [°कीट] पशुओं की मक्खी, बघी (जी १६)। °क्खीर, °खीर न [°क्षीर] गैया का दूध (सम ६०; णाया १, १)। °ग्गह पुं [°ग्रह] गाय की चोरी, गौ को छीनना (पराह १, ३)। °ग्गहण न [°ग्रहण] गो-ग्रहण (णाया १, १८)। °णिसज्जा स्त्री [°निषद्या] आसन विशेष, गौ की तरह बैठना (ठा १, १)। °तित्थ न [°तीर्थ] १ गौओं का तालाब आदि में उतरने का रास्ता, क्रम से नीची जमीन (जीव ३)। २ लवण समुद्र वगैरह की एक जगह (ठा १०)। °त्तास वि [°त्रास] १ गौओं को त्रास देनेवाला। २ पुं. एक कूटग्राह का पुत्र (विपा

णासग वि [नाशक] नाश करनेवाला (सुर २, ५८)।

णासण न [नाशन] १ पलायन, अपक्रमण भागना (कर्म २)। २ वि. नाश करनेवाला (से ३,२७; गण २२)। स्त्री. °णी (से ३, २७)।

णासण न [न्यासन] स्थापन, रखना, व्यवस्थापन (अणु)।

णासणा स्त्री [नासना] विनाश (विसे ६३६)।

णासव सक [नाशय्] नाश करना। णासवइ (हे ४, ३१)।

णासविय वि [नाशित] नष्ट किया हुआ, भगाया हुआ (उप ३५७ टी; कुमा)।

णासा स्त्री [नासा] नाक, घ्राणेन्द्रिय (गा २२; आचा; कुमा)।

णासि वि [नाशिन्] विनश्वर, नष्ट होनेवाला (विसे १६८१)।

णासिक देखो णासिक्क (णंदि १६५)।

णासिक्क न [नासिक्य] दक्षिण भारत का एक स्वनाम-प्रसिद्ध नगर, जो आजकल भी 'नासिक' नाम से प्रसिद्ध है, यहाँ शूपर्णखा की नाक कटी थी; पंचवटी (उर पु २१३; १४१ टी)।

णासिगा स्त्री [नासिका] नाक, घ्राणेन्द्रिय (महा)।

णासिय वि [नाशित] नष्ट किया हुआ (महा)।

णासियव्व देखो णास = नश्।

णासिर वि [नशितृ] नष्ट होनेवाला, विनश्वर (कुमा)।

णासीकय वि [न्यासीकृत] धरोहर या अमानत रूप से रखा हुआ (श्रा १४)।

णासेक्क देखो णासिक्क (उप १४१)।

णाह पुं [नाथ] स्वामी, मालिक (कुमा; प्रासू १२; ६६)।

णाहड पुं [नाहट] एक राजा का नाम (ती १५)।

णाहल पुं [लाहल] म्लेच्छ की एक जाति (हे १, २५६; कुमा)।

णाहि देखो णाभि (कुमा; कप्पू)। °रुह पुं [°रुह] ब्रह्मा, चतुर्मुख (अच्चु ३९)।

णाहिं (अप) अ [नहि] नहीं, नाहीं (हे ४, ४१९; कुमा; भवि)।

णाहिणाम न [दे] वितान के बीच की रस्सी (दे ४, २४)।

णाहिय वि [नास्तिक] १ परलोक आदि को नहीं माननेवाला। २ पुं. नास्तिक मत का प्रवर्तक। °वाइ, °वादि वि [°वादिन्] नास्तिक मत का अनुयायी (सुर ६, २०; स १६४)। °वाय पुं [°वाद] नास्तिक-दर्शन (गच्छ २)।

णाहिविच्छेअ } पुं [दे] जघन, कटी के
णाहीए-विच्छेअ } नीचे का भाग (दे ४; २४)।

णि अ [नि] इन अर्थों का सूचक अव्यय—१ निश्चय (उत्त १)। २ नियतपन, नियम (ठा १०)। ३ आधिक्य, अतिशय (उत्त १; विपा १, ६)। ४ अधोभाग, नीचे (सण)। ५ नित्यपन। ६ संशय। ७ आदर। ८ उपरम, विराम। ९ अन्तर्भाव, समावेश। १० समीपता, निकटता। ११ क्षेप, निन्दा। १२ बन्धन। १३ निषेध। १४ दान। १५ राशि, समूह। १६ मुक्ति, मोक्ष (हे २, २१७; २१८)। १७ अभिमुखता, संमुखता (सूअ १, ६)। १८ अल्पता, लघुता (पण्ह १, ४)।

णि अ [निर्] इन अर्थों का सूचक अव्यय—१ निश्चय (उत्त ६)। २ आधिक्य, अतिशय। (उत्त १)। ३ प्रतिषेध, निषेध (सम १३७; सुपा १६८)। ४ बहिर्भाव। ५ निर्गमन, निष्क्रमण (ठा ३, १; सुपा १३)।

णिअ सक [दृश्] देखना। णिअइ (षड्; हे ४, १८१)। वकृ. णिअंत (कुमा; महा; सुपा २६६)। संकृ. णिएउं (भवि)।

णिअ वि [निज] आत्मीय, स्वकीय (गा १५०; कुमा; सुपा ११)।

णिअ वि [नीत] ले जाया गया (से ५, ६; सण)।

णिअ वि [नीच] नीच, जघन्य, निकृष्ट (कम्म ३, ३)।

णिअ देखो णिय (सूअ २, ६, ४५)।

णिअइ स्त्री [निकृति] माया, कपट, छल, धोखा (पण्ह १, २)।

णिअइ स्त्री [नियति] १ नियतपन, भवितव्यता, होनी, भाग्य, नियमितता (सूअ १, १, ३)। २ अवश्यं-भाविता (ठा ४,४; सूअ १, १, २)। °पव्वय पुं [°पर्वत] पर्वत-विशेष (जीव ३)। °वाइ वि [°वादिन्] 'सब कुछ भवितव्यता के अनुसार ही हुआ करता है, प्रयत्न वगैरह अकिञ्चित्कर हैं' ऐसा माननेवाला, भाग्यवादी या दैववादी (राज)।

णिअंटिअ वि [नियन्त्रित] १ नियमित। २ न. प्रत्याख्यान-विशेष, हृष्ट से या रोगी से अमुक दिन में अमुक तप करने का किया हुआ नियम (पव ४)।

णिअंटिय वि [नियन्त्रित] १ बँधा हुआ, जकड़ा हुआ। २ न. अवश्य-कर्तव्य नियम-विशेष (ठा १०)।

णिअंठ वि [निर्ग्रन्थ] १ धन रहित। २ पुं. जैनमुनि, संयत, यति (भग; ठा ३, १; ५, ३)। ३ जिन भगवान् (सूअ १, ६)।

णिअंठ पुं [निर्ग्रन्थ] भगवान् बुद्ध (कुप्र ४४२)।

णिअंठि देखो °णिग्गंथी। °पुत्त पुं [°पुत्र] १ एक विद्याधर-पुत्र, जिसका दूसरा नाम सत्यकि था (ठा १०)। २ एक जैनमुनि, जो भगवान् महावीर का शिष्य था (भग ५, ८)।

णिअंठिय वि [नैर्ग्रन्थिक] १ निर्ग्रन्थ-संबन्धी। २ जिन देव-संबन्धी। स्त्री. °या; 'एसा आणा णियंठिया' (सूअ १, ६)।

णिअंठी देखो णिग्गंथी (ठा ६)।

णिअंत वि [नियत] स्थिर (सूअ १, ८, १२)।

णिअंत वि [निर्यत्] बाहर निकलता (सम्मत्त १५६)।

णिअंतिय वि [नियन्त्रित] संयमित, जकड़ा हुआ, बँधा हुआ (महा; सण)।

णिअंधण न [दे] वस्त्र, कपड़ा (दे ४, २८)।

णिअंब पुं [नितम्ब] १ पर्वत का एक भाग, पर्वत का वसति-स्थान (ओघ ४०)। २ स्त्री की कमर का पीछला भाग, कमर के नीचे का भाग, चूतड़ (कुमा; गउड)। ३ मूल भाग (से ८,१०१)। ४ कटी-प्रदेश, कमर (जं ४)।

णिअंबिणी स्त्री [नितम्बिनी] १ सुन्दर नितम्बवाली स्त्री। २ स्त्री, महिला (कप्पू; पाअ; सुपा ५३८)।

णिअंस सक [ नि + वस् ] पहनना। णिअंसइ (महा)। संकृ. णिअंसित्ता (जीव ३; पि ७४)। प्रयो. णिअंसावेइ (पि ७४)।

णिअंसण न [दे. निवसन] वस्त्र, कपड़ा (दे ४, ३८; गा ३५१; पाअ; गउड; पएह १, ३; सुपा १५१; हेका ३१)।

णिअंसणि स्त्री [निवसनी] वस्त्र, कपड़ा (पव ६२)।

णिअक्क सक [ दृश् ] देखना। णिअक्कइ (प्राप्र)।

णिअक्कल वि [दे] वर्तुल, गोलाकार पदार्थ (दे ४, ३९; पाअ)।

णिअग वि [निजक] आत्मीय, स्वकीय (उवा)।

णिअच्छ सक [ दृश् ] देखना। णिअच्छइ (हे ४, १८१)। वकृ. णिअच्छंत, णिअच्छमाण (गा २३८; गउड; गा ५००)। संकृ. णिअच्छिऊण, णिअच्छिअ (सुर १, १५७; कुमा)। कृ. णिअच्छियव्व (गउड)।

णिअच्छ सक [ नि + यम् ] १ नियमन करना, नियन्त्रण करना। २ अवश्य प्राप्त करना। ३ जोड़ना। संकृ. णिअच्छइत्ता (सूअ १, १, १; २)।

णिअच्छ अक [ नि + गम् ] १ संगत होना, युक्त होना। २ सक. अवश्य प्राप्त करना। नियच्छइ (सूअ १, १, १, १०; १, १, २, १७; १, १, २, १८)।

णिअच्छिअ वि [दृष्ट] देखा हुआ (पाअ)।

णिअट्ट अक [ नि + वृत् ] निवृत्त होना, पीछे हटना, रुकना। णिअट्टइ (सण)। वकृ. णियट्टमाण (आचा)।

णिअट्ट सक [ निर् + वृत् ] बनाना, रचना, निर्माण करना (औप)।

णिअट्ट सक [ नि + अर्द् ] अनुसरण करना (औप)।

णिअट्ट पुं [निवर्त्त] व्यावर्तन, निवृत्ति; 'अणियट्टगामीणं' (आचा)।

णिअट्ट वि [निवृत्त] व्यावृत्त, पीछे हटा हुआ (धर्म २)।

णिअट्टि वि [निवर्त्तिन्] निवृत्त होनेवाला (धर्मसं ७६४)।

णिअट्टि स्त्री [निवृत्ति] १ निवर्तन, पीछे हटना (आचू १)। २ अध्यवसाय-विशेष (सम २६)। ३ मोह-रहित अवस्था (सुअ १, ११)। °बायर न [°बादर] १ गुण-स्थानक-विशेष (सम २६)। २ पुं. गुण-स्थानक-विशेष में वर्तमान जीव (आव ४)।

णिअट्टिय वि [निवर्त्तित] व्यावर्त्तित, पीछे हटाया हुआ (औप)।

णिअट्टिय वि [निर्वर्तित] रचित, निर्मित, बनाया हुआ (औप)।

णिअट्टिय वि [न्यर्दित] अनुगत, अनुसृत (औप)।

णिअड न [निकट] १ निकट, समीप, नजदीक, पास (गा ४०२; पाअ; सुपा ३५२)। २ वि. पास का, समीप का (पाअ)।

णिअडि वि [निकृतिन्] मायावी, कपटी (दस ९, २३)।

णिअडि स्त्री [निकृति] की हुई ठगाई को ढकना—छिपाना (राय ११४)।

णिअडि स्त्री [दे. निकृति] माया, कपट (दे ४, २६; पएह १, ३; सम ५१; भग १२, ५; सूअ २, २; णाया १, १८; आव ५)।

णिअडिअ वि [निगडित] नियन्त्रित, जकड़ा हुआ (गा ५५६; उप पृ ५२; सुपा ६३)।

णिअडिअ वि [निकटिक] समीप-वर्त्ती, पार्श्व में स्थित (कप्पू)।

णिअडिल्ल वि [निकृतिमत्] कपटी, मायावी (ठा ४, ४; औप; भग ८, ९)।

णिअड्ढ सक [ नि + कृप् ] खींचना। संकृ. नियड्ढिऊणं (सम्मत्त २२७)।

णिअण वि [नग्न] नंगा, वस्त्र-रहित (पव २७१)।

णिअत्त वि [निकृत्त] काटा हुआ, छिन्न (भग ९, ३३)।

णिअत्त वि [नित्य] शाश्वत, अविनश्वर; 'सुक्खं जमनियत्तं' (तंदु ३३; सूअ १, १, १, १६)।

णिअत्त देखो णिअट्ट = नि + वृत्। णिअत्तइ (महा; पि २८९)। वकृ. णिअत्तंत, णिअत्तमाण (गा ७६, ५३७; से ५, ६७; नाट)। प्रयो. णिअत्तावेहि (पि २८९)।

णिअत्त देखो णिअट्ट = निवृत्त (पउम २२, ६९; गा ६५८; सुपा ३१७)।

णिअत्तण न [निवर्त्तन] १ भूमि का एक नाप (उवा)। २ निवृत्ति, व्यावर्त्तन (आव ४)।

णिअत्तणिय वि [निवर्त्तनिक] निवर्त्तन परिमाणवाला (भग ३, १)।

णिअत्ति देखो णिअट्टि (उत्त ३१)।

णिअत्थ वि [दे] १ परिहित, पहना हुआ (दे ४, ३३; आवम; भवि)। २ परिधापित, जिसको वस्त्र आदि पहनाया गया हो वह; 'णियत्था तो गणियाए' (विसे २६०७)।

णिअद सक [ नि + गद् ] कहना, बोलना। णिअददि (शौ) (नाट—चैत ४५)। वकृ. णिअदंत (नाट)।

णिअद्दिय देखो णिअट्टिय = न्यर्दित (राज)।

णिअद्धण न [दे] परिधान, पहनने का वस्त्र (षड्)।

णिअम सक [ नि + यमय् ] नियन्त्रित करना, नियम में रखना। संकृ. णिअमेऊण (पि ५८६)।

णिअम सक [ नि + यमय् ] १ रोकना। २ वचन से कराना। ३ शरीर से कराना। नियमे (आचा २, १३, १)।

णिअम पुं [नियम] १ निश्चय (जी १४)। २ ली हुई प्रतिज्ञा, व्रत; 'परिवाविज्जइ णिअमा णिअमसमत्ती तुमे मज्झ' (उप ७२८ टी)। ३ प्रायोपवेशन, संकल्प-पूर्वक अनशन-मरण के लिए उद्यम (से ५, २)। °सा अ [°सात्] नियम से (औप)। °सो अ [°शस्] निश्चय से (श्रा १४)।

णिअमण न [नियमन] नियन्त्रण, संयमन (विसे १२५८)।

णिअमिअ वि [नियमित] नियम में रखा हुआ, नियन्त्रित (से ४, ३७)।

णिअय न [दे] १ रत, मैथुन। २ शयनीय, शय्या। ३ घट, घड़ा, कलश (दे ४, ४८)। ४ वि. शाश्वत, नित्य (दे ४, ४८; पाअ; सूअ १, ८; राय)।

णिअय वि [ निजक ] निजका, स्वकीय, आत्मीय, अपना (पाअ)।

णिअय वि [नियत] नियम-बद्ध, नियमानुसारी (उवा)।

णिअया स्त्री [नियता] जम्बू-वृक्ष विशेष, जिससे यह जम्बू-द्वीप कहलाता है (इक)।
णिअर पुं [निकर] राशि, समूह, जत्था, ढेर (गा ५६६; पाग्र; गउड)।
णिअरण न [दे] दण्ड, शिक्षा (स ४८६)।
णिअरिअ वि [दे] राशि रूप से स्थित (दे ४, ३८)।
णिअल न [दे] नूपुर, पैंजनी या पायजेब, स्त्री का पादाभरण-विशेष (दे ४, २८)।
णिअल पुं [निगड] बेड़ी, सांकल (से ३, ८; विपा १, ६)। देखो णिगल।
णिअलाइअ, णिअलाविअ, णिअलिअ वि [निगडित] सांकल से नियन्त्रित, जकड़ा हुआ (गा ४५४; ५००; पाग्र; गउड, से ५, ४८)।
णिअल्ल पुं [दे. नियल्ल] ग्रहाधिष्ठायक देव-विशेष (ठा २, ३)।
णिअल्ल वि [निज] स्वकीय, आत्मीय (महा)।
णिअस देखो णिअंस। नियत्तइ (सुपा ६२)।
णिअसण देखो णिअंसण (हेका ५६; काप्र २०१)।
णिअसिय वि [निवसित] परिहित, पहना हुआ (सुपा १५३)।
णिअह देखो णिवह (नाट—मालती १३८)।
णिआ स्त्री [निदा] प्राणि-हिंसा (पिंड १०३)।
णिआ° देखो णिअय = (दे)। °वाइ वि [°वादिन्] नित्यवादी, पदार्थ को नित्य माननेवाला (ठा ८)।
णिआइय देखो णिकाइय (सूम १, ९)।
णिआग पुं [नियाग] १ नियत योग। २ निश्चित पूजा। ३ मोक्ष, मुक्ति (ग्राचा; सूग्र १, १, २)। ४ न. ग्रामन्त्रण देकर जो भिक्षा दी जाय वह (दस ३)।
णिआग देखो णाय = न्याय (ग्राचा)।
णिआण न [निदान] १ आरम्भ, सावद्य व्यापार (सूग्र १, १०, १)। २ रोग-कारण, रोग की पहचान (पिंड ४५९)।
णिआण न [निदान] १ कारण, हेतु; 'ग्रहो ग्रप्पं नियाणं महंतो विवाग्रो' (स ३९०; पाग्र; णाया १, १३)। २ किसी व्रतानुष्ठान की फल-प्राप्ति का अभिलाष संकल्प-विशेष (धा २३; ठा १०)। ३ मूल कारण (ग्राचा)। °कड वि [°कृत] जिसने अपने शुभानुष्ठान के फल का अभिलाष किया हो वह (सम १५३)। °कारि वि [°कारिन्] वही अनन्तर उक्त अर्थ (ठा ६)।
णिआण न [निपान] कूप या तालाव के पास पशुओं के जल पीने के लिए बनाया हुआ जल-कुण्ड, आहाव, हौदी, चरही; 'पइभवणं पइहट्टं पइमग्गं पइसहं पइनियाणं' (उप ७२८ टी)।
णिआणिआ स्त्री [दे] खराब तृणों का उन्मूलन (दे ४, ३५)।
णिआम देखो णिअम = नियमय्। संकृ. उवसग्गा णिआमित्ता ग्रामोक्खाए परिव्वए' (सूग्र १, ३, ३)।
णिआम देखो णिकाम (सूग्र १, १०, ८)।
णिआमग, णिआमय वि [नियामक] नियम-कर्ता, नियन्ता (सुपा ३१९)। २ निश्चायक, विनिगमक (विसे ३४७०; स १७०)।
णिआमिअ वि [नियमित] नियम में रखा हुआ, नियन्त्रित (स २६३)।
णिआय पुं [नियाग] प्रशस्त धर्म (सूग्र १; १, २, २०)।
णिआर सक [काणेक्षित कृ] कानी नजर से देखना। णिग्रारइ (हे ४, ६६)।
णिआरिअ वि [काणेक्षितीकृत] १ कानी नजर से देखा हुआ, आधी नजर से देखा हुआ। २ न. आधी नजर से निरीक्षण (कुमा)।
णिआह पुं [निदाघ] १ ग्रीष्म काल, ग्रीष्म ऋतु। २ उष्ण, घर्म, गरमी (गउड)।
णिइअ वि [नैत्यिक] नित्य का, 'निइए पिंडे दिज्जइ' (ग्राचा २, १, १, ९)।
णिइग, णिइय वि [दे. नित्य, नैत्यिक] नित्य, शाश्वत, अविनश्वर (पण्ह २, ४—पत्र १४१; सूग्र १, १, ४; २, ४; णंदि; ग्राचा, सम १३२)।
णिइव वि [निष्कृप] निर्दय, कठोर (प्राकृ २६)।
णिउअ वि [निवृत] परिवेष्टित, परीक्षित (हे १, १३१)।
णिउअ वि [नियुत] सुसंगत; सुश्लिष्ट (णाया १, १८)।
णिउंचिअ वि [निकुञ्चित] संकुचित, सकुचा हुआ, थोड़ा मुड़ा हुआ (गा ५६३; से ९, १६; पाग्र; स ३३५)।
णिउंज सक [नि + युज्] जोड़ना, संयुक्त करना, किसी कार्य में लगाना। कर्म. णिउंजीग्रसि (पि ५४६)। वकृ. णिउंजमाण (सूग्र १,१०)। संकृ. निउंजिऊण, निउंजिय (स १०४; महा)। कृ. णिउंजियव्व, णिउत्तव्व (उप पृ १०; कुमा)।
णिउंज पुं [निकुञ्ज] १ गहन, लता आदि से निविड़ स्थान (कुमा; गा २१७)। २ गह्वर (दे ६, १२३)।
णिउंभ पुं [निकुम्भ] कुम्भकर्ण का एक पुत्र (से १२, ६२)।
णिउंभिला स्त्री [निकुम्भिला] यज्ञ-स्थान (से १५, ३६)।
णिउक्क वि [दे] तूष्णीक, मौन रहनेवाला (दे ४, २७; पाग्र)।
णिउक्कण पुं [दे] १ वायस, काक, कौआ। २ वि. मूक, वाक्-शक्ति से हीन (दे ४, ५१)।
णिउज्ज न [न्युब्ज] आसन-विशेष (णंदि १२८ टी)।
णिउज्जम वि [निरुद्यम] उद्यम-रहित, आलसी (सूग्र २, २)।
णिउड्ड अक [मस्ज्, नि + त्रुड्] मज्जन करना, डूबना। णिवड्डइ (हे १, १०१)। वकृ. णिउड्डमाण (कुमा)।
णिउड्ड वि [मग्न, नित्रुडित] डूबा हुआ, निमग्न (से १०, १५; १५, ७४)।
णिउण वि [निपुण] १ दक्ष, चतुर, कुशल (पाग्र; स्वप्न ५३; प्रासू ११; जी ६)। २ सूक्ष्म, जो सूक्ष्म बुद्धि से जाना जा सके (जी २; राय)। ३ क्रिवि. दक्षता से, चतुराई से, कुशलता से (जीव ३)।
णिउण वि [निपुण] १ नियत गुणवाला। २ निश्चित गुण से युक्त (राज)। ३ सुनिश्चित, विनिर्णीत (पंचा ४)।
णिउणिय वि [नैपुणिक] निपुण, दक्ष, चतुर (ठा ९)।
णिउत्त वि [नियुक्त] १ व्यापारित, कार्य में लगाया हुआ (पंचा ८)। २ निबद्ध (विसे ३९८)।

णिउत्त वि [निवृत्त] विरत, उपरत, विमुख, विरक्त (प्राकृ ८)।

णिउत्त वि [निर्वृत्त] निष्पन्न, सिद्ध (उत्तर १०४)।

णिउत्तव्व देखो णिउंज = नि + युज्।

णिउत्ति स्त्री [निवृत्ति] विराम (प्राकृ ८)।

णिउद्ध न [नियुद्ध] बाहु-युद्ध, कुस्ती (उप २९२)।

णिउर पुं [निकुर] वृक्ष-विशेष (णाया १, ९ पत्र १६०)।

णिउर न [नूपुर] स्त्री के पाँव का एक आभरण, पैंजनी, पायल (हे १,१२३; कुमा)।

णिउर वि [दे] १ छिन्न, काटा हुआ। २ जीर्ण, पुराना (षड्)।

णिउरंब न [निकुरम्ब] समूह, जत्था (पाअ; सुर ३, ९१; गा ४९५; सुपा ४५४)।

णिउरुंब न [निकुरुम्ब] समूह, जत्था (स ४३७; गा ४९५ अ; पि १७७)।

णिउल पुं [दे] गाँठ, गठरी; 'एवं बहु भणिऊणं समप्पिओ दविणनिउलोत्ति' (महा)।

णिऊढ वि [निगूढ] गुप्त, प्रच्छन्न, छिपा हुआ (अच्चु ४५)।

णिएअ वि [नियत] नियम-युक्त, 'अणिएअचारी' (सूअ १, ६, ६)।

णिएल्ल देखो णिअल्ल = निज (आवम)।

णिओअ सक [नि + योजय्] किसी कार्य में लगाना। णिओएदि (शौ) (नाट—विक्र ५)।

णिओअ देखो णिओग (से ८, २६; अभि २७; सण; से ३४८)। १० आज्ञा, आदेश (स २१४)।

णिओइअ वि [नियोजित] नियुक्त किया हुआ, किसी कार्य में लगाया हुआ (स ४४२; अभि ९९)।

णिओइअ वि [नैयोगिक] नियोग-सम्बन्धी (प्राकृ ९)।

णिओग पुं [नियोग] मोक्ष, मुक्ति (सूअ १, १, १६, ५)।

णिओग पुं [नियोग] १ नियम, आवश्यक कर्तव्य (विसे १८७६; पंचव ४)। २ सम्बन्ध, नियोजन (बृह १)। ३ अनुयोग, सूत्र की व्याख्या (विसे) ४ व्यापार, कार्य (वव २)। ५ अविकार-प्रेरण (महा)। ६ राजा, नृप, आज्ञा-विधाता (जीत)। ७ गाँव, ग्राम; ८ क्षेत्र, भूमि (बृह १)। ९ संयम, त्याग (सूअ १, १६)। देखो णिओअ। °पुर न [°पुर] १ राजधानी। २ देश, राष्ट्र। ३ राज्य (जीत)।

णिओगि वि [नियोगिन्] नियोग-विशिष्ट, नियुक्त, आज्ञाप्राप्त, अधिकारी (सुपा ३७१)।

णिओजिय देखो णिओइअ (आवम)।

णिंत } देखो णी = गम्।
णिंतूण }

णिंद सक [निन्द्] निन्दा करना, बुराई करना, जुगुप्सा करना। णिंदामि (पडि)। वकृ. णिंदंत (श्रा ३९)। कवकृ. णिंदिज्जंत (सुपा ३६३)। संकृ. णिंदित्ता, णिंदिअ (आचा २, ३, १; १; श्रा ४०)। हेकृ. णिंदिउं, णिंदित्तए (महा; ठा २, १)। कृ. णिंदियव्व, णिंदणिज्ज (पण्ह २, १; उप १०३१ टी; णाया १, ३)।

णिंद वि [निन्द्य] निन्दा-योग्य, निन्दनीय (आचू १)।

णिंद (अप) स्त्री [निद्रा] नींद, निद्रा (भवि)।

णिंदण न [निन्दन] निन्दा, घृणा, जुगुप्सा (उप ४४६; ७२८ टी)।

णिंदणया देखो णिंदणा (उत्त २९, १)।

णिंदणा स्त्री [निन्दना] निन्दा, जुगुप्सा (औप; ओघ ७९१; पण्ह २, १)।

णिंदय वि [निन्दक] निन्दा करनेवाला (पउम ९०, २१)।

णिंदा स्त्री [निन्दा] घृणा, जुगुप्सा (आव ४)।

णिंदिअ वि [निन्दित] जिसकी निन्दा की गई हो वह, बुरा (गा २६७; प्रासू १५८)।

णिंदिणी स्त्री [दे] कुत्सित तृणों का उन्मूलन (दे ४, ३५)।

णिंदु स्त्री [निन्दु] मृत-वत्सा स्त्री, जिसके बच्चे जीवित न रहते हों ऐसी स्त्री (अंत ७; श्रा १६)।

णिंब पुं [निम्ब] नीम का पेड़ (हे १, २३०; प्रासू २६)।

णिंबोलिया स्त्री [निम्बगुलिका] नीम का फल (णाया १, १६)।

णिकर पुं [निकर] समूह, जत्था, राशि, ढेर, (कप्पू)।

णिकरण न [निकरण] १ निश्चय, निर्णय। २ निकार, दुःख-उत्पादन (आचा)।

णिकरिय वि [निकरित] सारीकृत, सर्वथा संशोधित (औप)।

णिकस देखो णिहस (अणु २१२)।

णिकाइय वि [निकाचित] १ व्यवस्थापित, नियमित (णंदि)। २ अत्यन्त निविड़ रूप से हुआ (कर्म) (टव; सुपा ५७६)। न. कर्मों का निविड़ रूप से बन्धन (ठा ४, २)।

णिकाम सक [नि + कामय्] अभिलाष करना। णिकामएज्जा (सूअ १, १०, ११)। वकृ. णिकामयंत (सूअ १, १०, ११)।

णिकाम न [निकाम] हमेशा परिमाण से ज्यादा खाया जाता भोजन (पिंड ६४५)।

णिकाम न [निकाम] १ निश्चय, निर्णय। २ अत्यन्त, अतिशय (सूअ १, १०)।

णिकाममीण वि [निकाममीण] अत्यन्त प्रार्थी (सूअ १, १०, ८)।

णिकाय सक [नि + काचय्] १ नियमन करना, नियन्त्रण करना। २ निविड़ रूपसे बाँधना। ३ निमन्त्रण देना। णिकाइंति (भग)। भूका. णिकाइंसु (भग; सूअ २, १)। भवि. णिकाइस्संति (भग)। संकृ. णिकाय (आचा)।

णिकाय पुं [निकाय] १ समूह, जत्था, यूथ, वर्ग, राशि (ओघ ४०७; विसे ९००; दं २८)। २ मोक्ष, मुक्ति (आचा)। ३ आवश्यक, अवश्य करने योग्य अनुष्ठान-विशेष (अणु)। °काय पुं [°काय] जीव-राशि, छओं प्रकार के जीवों का समूह (दस ४)।

णिकाय पुं [निकाच] निमन्त्रण, न्योता (सम २१)।

णिकाय देखो णिकाइय, 'जेण खमासहिएणं कएणा कम्माणवि निकायाणं' (सिरि १२९२)।

णिकायण न [निकाचन] निमन्त्रण (पिंड ४७५)।

णिकायणा स्त्री [निकाचना] १ करण-विशेष, जिससे कर्मों का निविड़ बन्ध होता है (विसे २५१५ टी; भग)। २ निविड़ बन्धन। ३ दापन, दिलाना (राज)।

णिकित सक [नि+कृत्] काटना, छेदना। णिकितइ (पुप्फ ३३७; उव)। णिकितए, (उव; काल)।

णिकितय वि [निकर्तक] काट डालनेवाला (काल)।

णिकुट्ट सक [नि+कुट्ट्] १ कूटना। २ काटना। णिकुट्टेइ, णिकुट्टेमि (उवा)।

णिकूणिय वि [निकूणित] टेढ़ा किया हुआ, वक्र किया हुआ (दे १, ८८)।

णिकेय पुं [निकेत] गृह, आश्रय, निवास-स्थान (णाया १, १६, उत्त २; आचा)।

णिकेयण न [निकेतन] ऊपर देखो (सुर १३, २१; महा)।

णिकोय पुं [निकोच] संकोच, सिमट (दे ७, १५)।

णिक्क वि [दे] सुनिर्मल, सर्वथा मल-रहित (णाया १, १)।

णिक्क देखो णिक्ख = निष्क (प्राकृ २१)।

णिक्कइअव वि [निष्कैतव] १ कपट-रहित, निर्माय (कुमा)। २ कपट का अभाव, निष्कपटपन (गा ८५)।

णिक्कंकड वि [निष्कङ्कट] १ आवरण-रहित (औप)। २ उपघात-रहित (सम १३७)।

णिक्कंखि वि [निष्काङ्क्षिन्] अभिलाषा-रहित (उत्त १६, ३४)।

णिक्कंखिय न [निष्काङ्क्षित] १ आकांक्षा का अभाव। २ दर्शनान्तर की अनिच्छा (उत्त २; पडि)।

णिक्कंखिय वि [निष्काङ्क्षित, °क] १ आकांक्षा-रहित। २ दर्शनान्तर के पक्षपात से रहित (सूत्र २, ७; औप, राय)।

णिक्कंचण वि [निष्काञ्चन] सुवर्ण-रहित, धन-रहित; निःस्व, निर्धन (सुपा १६८)।

णिक्कंटय वि [निष्कण्टक] कण्टक-रहित, बाधारहित, शत्रु-रहित (सुपा २०८)।

णिक्कंड वि [निष्काण्ड] १ काण्ड-रहित, स्कन्ध-वर्जित, २ अवसर-रहित (गा ४६८)।

णिक्कंत वि [निष्क्रान्त] १ निर्गत, बाहर निकला हुआ (से १, ५६)। २ जिसने दीक्षा ली हो वह, गृहस्थाश्रम से निर्गत (आचा)।

णिक्कंतार वि [निष्कान्तार] अरण्य से निर्गत, (ठा ३, १)।

णिक्कंति स्त्री [निष्क्रान्ति] निष्क्रमण, बाहर निकलना (प्राकृ २१)।

णिक्कंतु वि [निष्क्रमितृ] बाहर निकलने-वाला (ठा ३, १)।

णिक्कंद सक [नि+कन्द्] उन्मूलन करना। निक्कंदइ (सम्मत्त १७४)।

णिक्कंप वि [निष्कम्प] कम्प-रहित, स्थिर (हे २, ४; अभि २०१)।

णिक्कज्ज वि [दे] अनवस्थित, चंचल (दे ४, ३३; पाअ)।

णिक्कट्ठ वि [निष्कृष्ट] कृश, दुर्बल, क्षीण (ठा ४, ४—पत्र २७१)।

णिक्कड वि [दे] १ कठिन (दे ४, २६)। २ पुं. निश्चय, निर्णय (षड्)।

णिक्कड्ढिय वि [निष्कृष्ट, निष्कर्षित] बाहर खींचा हुआ, बाहर निकाला हुआ (स ६०; २१५)।

णिक्कण वि [निष्कण] धान्य-कण-रहित, अत्यन्त गरीब (विपा १, ३)।

णिक्कम अक [निर्+क्रम्] १ बाहर निकलना। २ दीक्षा लेना, संन्यास लेना। णिक्कमामि (पि ४८१)। वकृ. णिक्कमंत (हेका ३३२; मुद्रा ८२)।

णिक्कम पुं [निष्क्रम] नीचे देखो (नाट—मुद्रा २२४)।

णिक्कमण न [निष्क्रमण] १ निर्गमन, बाहर निकलना (मुद्रा २२४)। २ दीक्षा, संन्यास (आचा)।

णिक्कम्म वि [निष्कर्मन्] कर्मरहित, मुक्ति-प्राप्त, मुक्त (द्रव्य १४)।

णिक्कम्म वि [निष्कर्मन्] १ कार्य-रहित, निकम्मा (गा १६६)। २ मोक्ष, मुक्ति। ३ संवर; कर्मों का निरोध, (आचा)।

णिक्कय पुं [निष्क्रय] १ वदला, उत्तमणपन (सुपा ३४१; पउम ७; १२६)। २ भृति, वेतन, मजूरी (हे २, ४)।

णिक्करण न [निकरण] १ तिरस्कार। २ परिभव। ३ विनाश (संबोध १६)।

णिक्करुण वि [निष्करुण] करुणा-रहित, दया वर्जित (नाट—मालती ३२)।

णिक्कल वि [निष्कल] कला-रहित (सुपा १)।

णिक्कल वि [दे] पोलापन से रहित (सुपा १, भग १५)।

णिक्कलंक वि [निष्कलङ्क] कलंक-रहित, वेदाग (स ४१८; महा; सुपा २५३)।

णिक्कलुण देखो णिक्करुण (पराह १, १)।

णिक्कलुस वि [निष्कलुष] १ निर्दोष, निर्मल। २ निरुपद्रव, उपद्रव-रहित (से १२, ३४)।

णिक्कवड वि [निष्कपट] कपट-रहित (उप पृ १६०)।

णिक्कवय वि [निष्कवच] कवच-रहित, वर्म-वर्जित (ठा ४, २)।

णिक्कस अक [निर्+कस्] बाहर निक-लना। णिक्कसे (सूत्र १, १४, ४)।

णिक्कस सक [निर्+कस्] निकासना, बाहर निकालना। कर्म णिक्कसिज्जइ (उत्त १)।

णिक्कसण न [निष्कसन] निर्गमन (राज)।

णिक्कसाय वि [निष्कषाय] १ कषाय-रहित, क्रोधादि वर्जित (आउ)। २ पुं भरत-क्षेत्र के एक भावी तीर्थंकर-देव (सम १५३)।

णिक्का स्त्री [नीका] वाम-नासिका (कुमा)।

णिक्काम वि [निष्काम] अभिलाषा-रहित

णिक्कारण वि [निष्कारण] १ कारण-रहित, अहेतुक (सुर २, ३६)। २ क्रिवि. विना कारण (श्राव ६)।

णिक्कारण वि [निष्कारण] निरुपद्रव, 'नेस निक्कारणो वहो' (पिंड ५१६)।

णिक्कारणिय वि [निष्कारणिक] कारण-रहित, हेतु-शून्य (ओघ ५)।

णिक्कारिम वि [निष्कारण] विना कारण (आख्यानक० २३ अधिकार, भावादेयाकथा, पद्य ५२५)।

णिक्काल सक [निर्+कासय्] बाहर निकालना। संकृ. निक्कालेउं (सुपा १३)।

णिक्कालिअ देखो णिक्कासिय (ती १५)।

णिक्कास पुं [निष्कास] नीकास, बाहर निका-लना (धर्मवि १४६)।

णिक्कासिय वि [निष्कासित] बाहर निकाला हुआ (राज)।

णिक्किंचण वि [निष्किञ्चन] निर्धन, घर-रहित, निःस्व, गरीब (आवम)।

णिक्किट्ठ वि [निकृष्ट] अधम, नीच, हीन, जघन्य; 'अइनिक्किट्ठपाविट्ठयावि अहो' (श्रा १४; २७; सुपा ५७१; सट्ठि १५८)।

णिक्किण सक [निर् + क्री] निष्क्रय करना, खरीदना। णिक्किणासि (मृच्छ ६१)।

णिक्कित्तिम वि [निष्कृत्रिम] अकृत्रिम, असली, स्वाभाविक (उत्त ९८६ टी)।

णिक्किय वि [निष्क्रिय] क्रिया-रहित, अक्रिय (पण्ह १, २)।

णिक्किव वि [निष्कृप] कृपा-रहित, निर्दय (पाअ; गा ३०; सुपा ४०६)।

णिक्कीलिय वि [निष्क्रीडित] गमन, गति (पव २७१)।

णिक्कुड पुं [निष्कुट] तापन, तपाना (राज)।

णिक्कूइल स्त्री [दे] जीता हुआ, विनिर्जित (दे १, ४)।

णिक्कोडण न [निष्कोटन] बन्धन - विशेष (पण्ह १, ३—पत्र ५३)।

णिक्कोर सक [निर् + कोरय्] १ दूर करना। २ पात्र वगैरह के मुँह का बन्द करना। ३ पात्र आदि का तक्षण करना। णिक्कोरेइ (बृह १)।

णिक्कोरण न [निष्कोरण] १ पात्र आदि के मुँह का बन्द करना। २ पात्र आदि का तक्षण (बृह १)।

णिक्ख पुं [दे] १ चोर। २ सुवर्ण, काञ्चन (दे २, ४७)।

णिक्ख पुंन [निष्क] दीनार, मोहर, मुद्रा, अशर्फी, रुपया (हे २, ४)।

णिक्खंत देखो णिक्कंत (सूत्र १, ८; सम १५१; कस)।

णिक्खंध वि [निःस्कन्ध] स्कन्ध-रहित, डाली-रहित (गा ४६८ अ)।

णिक्खणण न [निखनन] गाड़ना (कुप्र १९१)।

णिक्खत्त वि [निःक्षत्र] क्षत्र-रहित, क्षत्रिय-रहित (पि ३१९)।

णिक्खम अक [निर् + क्रम्] १ बाहर निकलना। २ दीक्षा लेना, संन्यास लेना। णिक्खमइ (भग)। णिक्खमंति (कप्प)। भूका. णिक्खमिंसु (कप्प)। भवि. णिक्खमिस्संति (कप्प)। वकृ. णिक्खममाण (णाया १, ५; पउम २२, १७)। संकृ. णिक्खम्म (कप्प)। हेकृ. णिक्खमित्तए (कप्प; कस)।

णिक्खम पुंन [निष्क्रम] १ निर्गमन। २ दीक्षा-ग्रहण (ठा १०; दस १०)।

णिक्खमण न [निष्क्रमण] ऊपर देखो (सुज्ज १३; णाया १, १६; पउम २३, ४)।

णिक्खय वि [निखात] गाड़ा हुआ (कुप्र २५)।

णिक्खय वि [दे. निक्षत] निहत, मारा हुआ (दे ४, ३२; पाअ)।

णिक्खविअ वि [निक्षपित] नष्ट किया हुआ, विनाशित (अच्चु ३१)।

णिक्खसरिअ वि [दे] मुषित, जो लूट लिया गया हो, अपहृत-सार (दे ४, ४१)।

णिक्खाविअ वि [दे] शान्त, उपशम-प्राप्त (षड्)।

णिक्खित्त वि [निक्षिप्त] १ न्यस्त, स्थापित (पाअ; पण्ह १, ३)। २ मुक्त, परित्यक्त (णाया १, १; वव २)। ३ पाक-भाजन में स्थित (पण्ह २, १)। °चर वि [°चर] पाक-भाजन में स्थित वस्तु को भिक्षा के लिए खोजनेवाला (पण्ह २, १; औप)।

णिक्खिप्पमाण नीचे देखो।

णिक्खिव सक [नि + क्षिप्] १ स्थापन करना, स्वस्थान में रखना। २ परित्याग करना। णिक्खिवइ (महा)। णिक्खिवंत (निचू १६)। कवकृ. णिक्खिप्पमाण (आचा)। संकृ. णिक्खिवित्ता, णिक्खिविअ, णिक्खिविउं (कस; पि ३१९; नाट—विक्र १०३; वव १)। कृ. णिक्खिविअव्व, णिक्खेत्तव्व (पण्ह १, १; विसे ९१७)।

णिक्खिव सक [नि + क्षिप्] नाम आदि भेदों से वस्तु का निरूपण करना। निक्खिवे (अणु १०)। भवि. निक्खिविस्सामि (अणु १०)।

णिक्खिव पुं [निक्षेप] १ स्थापन। २ न्यास-स्थापन, धरोहर, धन आदि जमा रखना (श्रा १४)।

णिक्खिवण न [निक्षेपण] १ स्थापन। २ डालना (सुपा ६२६; पडि)।

णिक्खुड वि [दे] अकम्प, स्थिर (दे ४, २८)।

णिक्खुड पुंन [निष्कुट] १ कोटर, खोखला, विवर (तंदु २९)। २ पृथिवी-खण्ड (विसे १५३८; पंच २, ३२)। ३ गृहाराम, उपवन, घर के पास का बगीचा (राय २५)।

णिक्खुड पुं [निष्कुट] भूमि-खण्ड (विसे १५३८)।

णिक्खुत्त न [दे] निश्चित, नक्की, चोक्कस, अवश्य; 'पत्ते विणासकाले नासइ बुद्धी नराण निक्खुत्तं' (पउम ५३, १३८); 'वत्ता दाहामि निक्खुत्तं' (पउम १०, ८५)।

णिक्खुरिअ वि [दे] अदृढ, अस्थिर (दे ४, ४०)।

णिक्खेड पुं [निष्खेट] अधमता, नीचता, दुष्टता (सुपा २७६)।

णिक्खेत्तव्व देखो णिक्खिव = नि + क्षिप्।

णिक्खेव पुं [निक्षेप] १ न्यास, स्थापन (अणु)। २ परित्याग, मोचन (आचा २, १, १, १)। ३ धरोहर, धन आदि जमा रखना (पउम ६२, ६)।

णिक्खेवण न [निक्षेपण] १ निक्षेप, स्थापन (पव ६)। २ व्यपस्थापन, नियमन (विसे ९१२)।

णिक्खेवणया } स्त्री [निक्षेपणा] स्थापना, णिक्खेवणा } विन्यास (उवा; कप्प)।

णिक्खेवय पुं [निक्षेपक] निगमन, उपसंहार (बृह १)।

णिक्खेविय वि [निक्षिप्त] १ न्यस्त, स्थापित। २ मुक्त, परित्यक्त (सण)।

णिक्खेविय वि [निक्षेपित] ऊपर देखो (नंदि)।

णिक्खोभ } पुं [निःक्षोभ] क्षोभ-रहित, णिक्खोह } निष्कम्प (सम १०९; चउ ४७)।

णिखय देखो णिक्खय (कुप्र २२३)।

णिखव्व न [निखर्व] संख्या-विशेष, सौ खर्व, सौ अरब (राज)।

णिखिल वि [निखिल] सर्व, सकल, सब (अणु; नाट—महावीर ९७)।

णिगंठ देखो णिअंठ (विसे १३३२)।

णिगड सक [निगडय्] नियन्त्रित करना, बांधना। संकृ. निगडिऊण (कुप्र १८७)।

णिगडिय वि [निगडित] नियन्त्रित (हम्मीर ३०)।

णिगढ पुं [दे] घर्म, घाम, गरमी (दे ४, २७)।

णिगण वि [नग्न] नंगा, वस्त्र-रहित (सूत्र १, २, १, ९)।

णिगद सक [नि + गद्] १ कहना। २ पढ़ना, अभ्यास करना। वकृ. णिगदमाण (विसे ८५०)।

णिगम पुं [निगम] १ प्रकृष्ट बोध (विसे १२८७)। २ व्यापार-प्रधान स्थान, जहां व्यापारी, विशेष संख्या में रहते हों ऐसा शहर आदि (पण्ह १, ३; औप; आचा)। ३ व्यापारि-समूह (सम ५१)।

णिगमण न [निगमन] अनुमान प्रमाण का एक अवयव, उपसंहार (दसनि १)।

णिगमिअ वि [दे] निवासित (षड्)।

णिगर पुं [निकर] समूह, राशि, जत्था (विपा १, ६; उवा)।

णिगरण न [निकरण] कारण, हेतु (भग ७, ७)।

णिगरिय वि [निकरित] सर्वथा शोधित (पण्ह १, ४)।

णिगल देखो णिअल। २ बेड़ी के आकार का सौवर्ण आभूषण-विशेष (औप)।

णिगलिय देखो णिगरिय (जं २)।

णिगाम देखो णिकाम = निकाम (पिंड ६४५)।

णिगाम न [निकाम] अत्यन्त, अतिशय (ठा ५, २; श्रा १६)।

णिगास पुं [निकर्ष] परस्पर संयोजन, मिलाना, जोड़ (भग २५, ७)।

णिगिज्झिय देखो णिगिण्ह।

णिगिट्ठ देखो णिक्किट्ठ (सुपा १८३)।

णिगिण वि [नग्न] नग्न, नंगा (आचा २, २, ३; २, ७, १; पि १३३)।

णिगिणिण न [नाग्न्य] नंगापन, नग्नता (उत्त ५, २१; सुख ५, २१)।

णिगिण्ह सक [नि + ग्रह्] १ निग्रह करना, दण्ड करना, शिक्षा करना। २ रोकना। ३ अक. बैठना, स्थिति करना। संकृ. णिगिज्झिय, णिग्घेत्तुं (ठा ७; कप्प; राज)। कृ. णिगिण्हियव्व (उप पृ २३)।

णिगुंज अक [नि + गुञ्ज्] १ गूंजना, अव्यक्त शब्द करना। २ नीचे नमना। वकृ. णिगुंजमाण (णाया १, ९—पत्र १५७)।

णिगुंज देखो णिउञ्ज = निकुञ्ज (आवम)।

णिगुण वि [निगुण] गुण-रहित (पण्ह १, २)।

णिगुरंब देखो णिउरंब (पण्ह १, ४)।

णिगूढ वि [निगूढ] १ गुप्त, प्रच्छन्न (कप्प)। २ मौनी, मौन रहनेवाला (राज)।

णिगूह सक [नि + गुह्] छिपाना, गोपन करना। णिगूहइ (उव; महा)। णिगूहंति (सट्ठि ३२)। संकृ. णिगूहिऊण (स ३३५)।

णिगूहण न [निगूहन] गोपन, छिपाना (पंचा १५)।

णिगूहिअ वि [निगूहित] छिपाया हुआ, गोपित (सुपा ५१८)।

णिगोअ पुं [निगोद] अनन्त जीवों का एक साधारण शरीर-विशेष (भग; पण्ण १)। °जीव पुं [°जीव] निगोद का जीव (भग २५, ६; कम्म ४, ८५)।

णिग्ग देखो णिग्गम = निर् + गम्। वकृ. णिग्गंत (भवि)।

णिग्गंठिद (शौ) वि [निग्रथित] गुम्फित, ग्रथित (पि ५१२)।

णिग्गंतुं } देखो णिग्गम = निर् + गम्।
णिग्गंतूण }

णिग्गंथ देखो णिअंठ (औप; ओघ ३२८; प्रासू १३६, ठा ५, ३)।

णिग्गंथ वि [नैर्ग्रन्थ] निर्ग्रन्थ-सम्बन्धी (णाया १, १३; उवा)।

णिग्गंथी स्त्री [निर्ग्रन्थी] जैन साध्वी (णाया १, १, १४; उवा; कप्प; औप)।

णिग्गच्छ } अक [निर् + गम्] बाहर
णिग्गम } निकलना। णिग्गच्छइ (उवा; कप्पू)। वकृ. णिग्गच्छंत, णिग्गच्छमाण, णिग्गममाण (सुपा ३३०; णाया १, १; सुपा ३५९)। संकृ. णिग्गच्छित्ता, णिग्गंतूण (कप्प; स १७)। हेकृ. णिग्गंतुं (उप ७२८ टी)।

णिग्गम पुं [निर्गम] १ उत्पत्ति, जन्म (विसे १५३९)। २ बाहर निकलना (से ६, ३९; उप पृ ३३२)। ३ द्वार, दरवाजा (से २, २)। ४ बाहर जाने का रास्ता (से ८, ३३)। ५ प्रस्थान, प्रयाण (बृह १)।

णिग्गमण न [निर्गमन] १ निःसरण, बाहर निकलना (णाया १, २; सुपा ३३२; भग)। २ पलायन, भाग जाना। ३ अपक्रमण (वव १)।

णिग्गमिअ वि [निर्गमित] बाहर निकाला हुआ, निस्सारित (श्रा १६)।

णिग्गमिय वि [निर्गमित] गमाया हुआ, पसार किया हुआ (सम्मत्त १२३)।

णिग्गय वि [निर्गत] निःसृत, बाहर निकला हुआ (विसे १५४०; उवा)। °जस वि [°यशस्] जिसका यश बाहर में फैला हो (णाया १, १८)। °मोअ वि [°मोद] जिसकी सुगन्ध खूब फैली हो (पाअ)।

णिग्गय वि [निर्गज] हाथी-रहित (भवि)।

णिग्गह देखो णिगिण्ह। कृ. णिग्गहियव्व (सुपा ५८०)।

णिग्गह पुं [निग्रह] १ दण्ड, शिक्षा (प्रासू १७०; आव ६)। २ निरोध, अवरोध, रुकावट (भग ७, ९)। ३ वश करना, काबू में रखना, नियमन (प्रासू ४८)। °ट्ठाण न [°स्थान] न्याय-शास्त्र-प्रसिद्ध प्रतिज्ञा-हानि आदि पराजय-स्थान (ठा १; सूत्र १, १२)।

णिग्गहण न [निग्रहण] १ निग्रह, शिक्षा, दण्ड (सुर १६, ७)। २ दमन, नियमन, नियन्त्रण (प्रासू १३२)।

णिग्गहिय वि [निगृहीत] १ जिसका निग्रह किया गया हो वह (सं ११५)। २ पराजित पराभूत (आवम)।

णिग्गहीय देखो णिग्गहिय (सुख १, १)।

णिग्गा स्त्री [दे] हरिद्रा, हलदी (दे ४, २५)।

णिग्गाल पुंन [निर्गाल] निचोड़, रस, 'सीसघडीनिग्गालं' (तंदु ४१)।

णिग्गालिय वि [निर्गालित] गलाया हुआ (उप पृ ८४)।

णिग्गाहि वि [निग्राहिन्] निग्रह करनेवाला (उत्त २५, २)।

णिग्गिण्ण वि [दे. निर्गीर्ण] १ निर्गत, बाहर निकला हुआ (दे ४, ३६; पाअ)। २ वान्त, वमन किया हुआ (से ५, २९)।

णगिगण्ह देखो णिगिण्ह। णिगिगण्हामि (विसे २४८२)।

णिग्गिलिय वि [निर्गलित] वान्त, वमन किया हुआ (स ३५८)।

णिग्गुंडी स्त्री [निर्गुण्डी] ओषधि-विशेष, वनस्पति संभालू (पण्ण १)।

णिग्गुण वि [निर्गुण] गुण-रहित, गुण-हीन (गा २०३; उवः पण्ह १, २; उप ७२८टी)।

णिग्गुण्ण, णिग्गुन्न न [नैर्गुण्य] गुण-रहितपन, गुण-हीनता, निर्गुणत्व (वसु; भत्त १४)।

णिग्गूढ वि [निर्गूढ] स्थिर रूप से स्थापित (सूत्र २, ७)।

णिग्गोह पुं [न्यग्रोध] वृक्ष-विशेष, वरगद, बड़ का पेड़ (पउम २०, ३६; पड्)। °परिमंडल न [°परिमण्डल] शरीर-संस्थान-विशेष, वटाकार शरीर का आकार (सम १४९; ठा ६)।

णिग्घंट, णिग्घंटु देखो णिघंटु (कप्प)।

णिग्घट्ट वि [दे] कुशल, निपुण, चतुर (दे ४, ३४)।

णिग्घण देखो णिग्घिण (विक्र १०२)।

णिग्घत्तिअ वि [दे] क्षिप्त, फेंका हुआ (पाअ)।

णिग्घाइय वि [निर्घातित] १ आघात-प्राप्त, आहत। २ व्यापादित, विनाशित (णाया १, १३)।

णिग्घाय पुं [निर्घात] राक्षस-वंश का एक राजा (पउम ६, २२४)।

णिग्घाय पुं [निर्घात] १ आघात, 'रंगिर-तुंगतुरंगमखुरग्गनिग्घायविहुरियं धरणिं' (सुपा ३)। २ बिजली का गिरना (स ३७५; जीव १)। ३ व्यन्तर-कृत गर्जना (ठा १०)। ४ विनाश (सूत्र १, १५)।

णिग्घायण न [निर्घातन] नाश, विनाश, उच्छेदन (पडि; सुपा ५०३)।

णिग्घिण वि [निर्घृण] निर्दय, करुणा-रहित (गा ४५२; पण्ह १, १; सुर २, ६१)।

णिग्घेउं देखो णिगिण्ह।

णिग्घोर वि [दे] निर्दय, दया-हीन (दे ४, ३७)।

णिग्घोस पुं [निर्घोष] महान् अव्यक्त शब्द (पण्ह १; सम १५३)।

णिघंटु पुं [निघण्टु] शब्द-कोश, नाम संग्रह (औप; भग)।

णिघस पुं [निकष] १ कसौटी का पत्थर (अणु)। २ कसौटी पर की जाती सुवर्ण की रेखा (सुपा ३६१)।

णिचय पुं [निचय] संग्रह, संचय (सूत्र १, १०, ६)।

णिचय पुं [निचय] १ समूह, राशि। २ उपचय, पुष्टि (ओघ ४०७; स ३६६; आचा; महा)।

णिचिअ वि [निचित] १ व्याप्त, भरपूर (अजि ५)। २ निबिड़, पुष्ट (भग)।

णिचुल पुं [निचुल] वृक्ष-विशेष, वंजुल वृक्ष (स १११; कुमा)।

णिच्च वि [नित्य] १ अविनश्वर, शाश्वत (आचा; औप)। २ न. निरन्तर, सर्वदा, हमेशा (महा; प्रासू १४; १०१)। °च्छणिय वि [°क्षणिक] निरन्तर उत्सववाला (णाया १, ४)। °मंडिया स्त्री [°मण्डिता] जम्बू वृक्ष-विशेष (इक)। °वाय पुं [°वाद] पदार्थों को नित्य माननेवाला मत; 'सुहदुक्ख-संपओगो न जुज्जइ निच्चवायपक्खम्मि' (सम १८)। °सो अ [°शस्] सदा, सर्वदा, निरन्तर (महा)। °लोअ, °लोग, °लोय पुं [°लोक] १ एक विद्याधर-राजा (पउम ८, ५२)। २ ग्रहाधिष्ठायक देव-विशेष (ठा २, ३)। ३ न. नगर-विशेष (पउम ८, ५२; इक)। ४ वि. सर्वदा प्रकाशवाला (कप्प)।

णिच्च देखो णीय = नीच (सम ५५)।

णिच्चक्खु वि [निश्चक्षुस्] चक्षु-रहित, नेत्र-हीन, अन्धा (पउम ८२, ५१)।

णिच्चट्ट (अप) वि [गाढ] गाढ़, निबिड (हे ४, ४२२)।

णिच्चय देखो णिच्छय (प्रयौ २१; पि ३०१)।

णिच्चर देखो णिच्छर। णिच्चरइ (हे ४, ३ टि)।

णिच्चल सक [क्षर्] झरना, टपकना, चूना। णिच्चलइ (हे ४, १७३)। प्रयो. णिच्चलावेइ (कुमा)।

णिच्चल सक [मुच्] दुःख को छोड़ना, दुःख का त्याग करना। णिच्चलइ (हे ४, ९२ टि)। भूका. णिच्चलीअ (कुमा)।

णिच्चल वि [निश्चल] स्थिर, दृढ़, अचल (हे २, २१; ७७)। °पय न [°पद] मुक्ति, मोक्ष (पंचव ४)।

णिच्चिंत वि [निश्चिन्त] चिन्ता-रहित, बेफिक्र (विक्र ४३; प्रासू २७; सुपा २२५)।

णिच्चिट्ठ वि [निश्चेष्ट] चेष्टा-रहित (सुपा १४)।

णिच्चिद (शौ) देखो णिच्छिअ (पि ३०१)।

णिच्चुज्जोअ पुं [नित्योद्द्योत] नन्दीश्वर द्वीप के मध्य की दक्षिण दिशा में स्थित एक अंजनगिरि (पव २६९)।

णिच्चुज्जोअ, णिच्चुज्जोय वि [नित्योद्द्योत] १ सदा प्रकाशयुक्त। २ पुं. ग्रह-विशेष ज्योतिष्क देव-विशेष (ठा २, ३)। ३ न. एक विद्याधर-नगर (इक)।

णिच्चुड्ड वि [दे] १ उद्वृत्त, बाहर निकला हुआ (पड्)। २ निर्दय, दया-हीन (पाअ)।

णिच्चुव्विग्ग वि [नित्योद्विग्न] सदा खिन्न (दस ५, २)।

णिच्चेट्ठ देखो णिच्चिट्ठ (णाया १, २; सुर ३, १७२)।

णिच्चेयण वि [निश्चेतन] चेतना-रहित (महा)।

णिच्चोउया स्त्री [नित्यर्तुका] हमेशा रजस्वला रहनेवाली स्त्री (ठा ५, २)।

णिच्चोय सक [दे] निचोड़ना। निच्चोयइ (कुप्र २१५)।

णिच्चोरिक्क न [निश्चौर्य] १ चोरी का अभाव। २ वि. चोरी-रहित (उप १३९ टी)।

णिच्छइय वि [नैश्चयिक] १ निश्चय-सम्बन्धी। २ पुं. निश्चय नय, द्रव्यार्थिक नय, परिणाम-वाद (विसे)।

णिच्छउम वि [निश्छद्मन्] १ कपट-रहित, माया-वर्जित (गण ८; सुपा ३५०)। २ क्रिवि. विना कपट (सार्ध ५१)।

णिच्छक्क वि [दे] १ निर्लज्ज, बेशरम, धृष्ट, ढीठ (बृह १; वव ५)। २ अवसर को नहीं जाननेवाला, असमयज्ञ (राज)।

णिच्छम्म देखो णिच्छउम (उव; सार्ध १४५)।

णिच्छय सक [निर् + चि] निश्चय करना, निर्णय करना। वकृ. णिच्छयमाण (उप ७२८ टी)।

णिच्छय पुं [निश्चय] १ निश्चय, निर्णय (भग; प्रासू १७७)। २ नियम, अविनाभाव (राज)। ३ नय-विशेष, द्रव्यार्थिक नय, वास्तविक पदार्थ को ही माननेवाला मत, परिणाम-वाद (वृह ४; पंचा १३)। °कहा स्त्री [°कथा] अपवाद (निचू ५)।

णिच्छल्ल सक [छिद्] छेदना, काटना। णिच्छल्लइ (हे ४, १२४)।

णिच्छल्लिअ वि [छिन्न] काटा हुआ (कुमा; स २५८; गउड)।

णिच्छाय वि [निश्छाय] कान्ति-रहित, शोभा-हीन (पण्ह १, २)।

णिच्छारय वि [निस्सारक] सार-रहित, 'निच्छारयछारयवूलीए' (श्रा २७)।

णिच्छिड्ड वि [निश्छिद्र] छिद्र-रहित (णाया १, ६; उप २११ टी)।

णिच्छिण्ण वि [निच्छिन्न] पृथक्-कृत, अलग किया हुआ, काटा हुआ (विसे २७३)।

णिच्छिद्द देखो णिच्छिड्ड (स ३५०)।

णिच्छिन्न देखो णिच्छिण्ण (पुप्फ ४६३; महा)।

णिच्छिय वि [निश्चित] निश्चित, निर्णीत, असंदिग्ध (णाया १, १; महा)।

णिच्छीर वि [निःक्षीर] क्षीर-रहित, दुग्ध-वर्जित (पण्ण १)।

णिच्छुंड वि [दे] निर्दय, करुणा-रहित (दे ४, ३२)।

णिच्छुट्ट वि [निश्छुटित] निर्मुक्त, छूटा हुआ (सुर ६, ७२)।

णिच्छुभ सक [नि + क्षिप्] १ बाहर निकालना। फेंकना। णिच्छुभइ (भग)। कर्म. णिच्छुब्भइ (पि ६६)। कवकृ. णिच्छुब्भमाण (विपा १,२)। संकृ. णिच्छुभित्ता, णिच्छुभिउं (भग; निर १, १)। प्रयो. णिच्छुभावेइ (णाया १, ८)।

णिच्छुभ पुं [निक्षेप] निष्कासन (पिंड ३७५)।

णिच्छुभण न [निक्षेपण] निःसारण, निष्कासन (निचू १)।

णिच्छुभाविय वि [निक्षेपित] निस्सारित, बाहर निकाला हुआ (णाया १, ८)।

णिच्छुह सक [नि + क्षिप्] डालना। निच्छुहइ (सुख ७, ११)।

णिच्छुहणा स्त्री [निक्षेपणा] बाहर निकलने की आज्ञा, निर्भर्त्सना (णाया १, १६ टी—पत्र २००)।

णिच्छूढ वि [निक्षिप्त] १ उद्वृत्त, निर्गत (हे ४, २५८)। २ फेंका हुआ, निक्षिप्त (प्रामा)। ३ निस्सारित, निष्कासित (णाया १, ८—पत्र १४६; १, १६—पत्र १९६)।

णिच्छूढ न [निष्ठ्यूत] थूक, खखार (विसे ५०१)।

णिच्छोड सक [निर् + छोटय्] १ बाहर निकलने के लिए धमकाना। २ निर्भर्त्सन करना। ३ छुड़वाना। णिच्छोडेइ, णिच्छोडेंति (णाया १, १६; १८)। णिच्छोडेज्जा (उवा)। संकृ. णिश्छोडइत्ता (भग १५)।

णिच्छोडण न [निश्छोटन] निर्भर्त्सन, बाहर निकालने की धमकी (उत्र)।

णिच्छोडणा स्त्री [निश्छोटना] ऊपर देखो (णाया १, १६—पत्र १९६)।

णिच्छोडिअ वि [निश्छोटित] सफा किया हुआ (पिंड २७६)।

णिच्छोल सक [निर् + तक्ष्] छीलना, छाल उतारना। निच्छोलेइ (निचू १)। वकृ. णिच्छोलंत (निचू १)। संकृ. निच्छोलिऊण (महा)।

णिजंतिय वि [नियन्त्रित] नियमित, अंकुशित (सुर ३, ४)।

णिजिण्ण देखो णिज्जिण्ण (ठा ४, १)।

णिजुंज देखो णिउंज = नि + युज्। णिजुंजइ (कुप्र ३४८)।

णिजुद्ध देखो णिउद्ध (निचू १२)।

णिजोजण न [नियोजन] नियुक्ति, कार्य में लगाना, भारअर्पण (उप १७९ टी)।

णिजोजिय देखो णिओइय (उप १७९ टी)।

णिज्ज वि [दे] सुप्त, सोया हुआ (दे ४, २५; पड्)।

णिज्जंत देखो णी = नी।

णिज्जण वि [निर्जन] १ विजन, मनुष्य-रहित, सुनसान। २ न. एकान्त स्थान (गउड)।

णिज्जप्प वि [निर्याप्य] १ निर्वाह-कारक। २ निर्बल, बल को नहीं बढ़ानेवाला; 'अरस-विरससीयलुक्खणिज्जप्पपाणभोयणाइं' (पण्ह २, ५)।

णिज्जर सक [निर् + जॄ] १ क्षय करना, नाश करना। २ कर्म-पुद्गलों को आत्मा से अलग करना। णिज्जरेइ, णिज्जरए, णिज्जरेंति (भग, ठा ४, १)। भूका. णिज्जरिसु, णिज्ज-रेंसु (पि ५७६; भग)। भवि. णिज्जरिस्संति (ठा ४, १)। वकृ. णिज्जरमाण (भग १८, ३)। कवकृ. णिज्जरिज्जमाण (ठा १०; भग)।

णिज्जरण न [निर्जरण] नीचे देखो (औप)।

णिज्जरणा स्त्री [निर्जरणा] १ नाश, क्षय। २ कर्म-क्षय, कर्म-नाश। ३ जिससे कर्मों का विनाश हो ऐसा तप (नव १; सुर १४, ६५)।

णिज्जरा स्त्री [निर्जरा] कर्म-क्षय, कर्म-विनाश (आचा; नव २४)।

णिज्जरिय वि [निर्जीर्ण] क्षीण, विनाश-प्राप्त (तंदु)।

णिज्जव वि [निर्यापि] निर्वाह करानेवाला (पंचा १५, १४)।

णिज्जवग वि [निर्यापक] १ निर्वाह करने-वाला। २ आराधक, आराधन करनेवाला (ओघ २८ भा)। ३ पुं. जैनमुनि-विशेष, जो शिष्य के भारी प्रायश्चित्त का भी ऐसी तरह से विभाग कर दे कि जिससे वह उसे निवाह सके (ठा ८; भग २५, ७)।

णिज्जवणा स्त्री [निर्यापना] १ निगमन, दर्शित अर्थ का प्रत्युच्चारण (विसे २९३२)। २ हिंसा (पण्ह १, १)।

णिज्जवय देखो णिज्जवग (ओघ २८ भा टी; द्र ४९)।

णिज्जविउ वि [निर्यापयितृ] ऊपर देखो (पव ६४)।

णिज्जा अक [निर् + या] बाहर निकालना। णिज्जायंति (भग)। भवि. णिज्जाइस्सामि (औप)। वकृ. णिज्जायमाण (ठा ५, ३)।

णिज्जाण न [निर्याण] १ बाहर निकलना, निर्गम (ठा ५, ३)। २ आवृत्ति-रहित गमन (ओप)। ३ मोक्ष, मुक्ति (आव ४)।

णिज्जाणिय वि [नैर्याणिक] निर्याण-संबन्धी, निर्गम-संबन्धी (भग १३, ६; निचू ८)।

णिज्जामग } पुं [निर्यामक] कर्णधार, णिज्जामय } जहाज का नियन्ता (विसे २६५६; णाया १, १७; ओप; सुर १३, ४८)।

णिज्जामण न [निर्यापन] बदला चुकाना, 'वेरणिज्जामणं' (वव १)।

णिज्जामय पुं [निर्यामक] १ बीमार की सेवा-शुश्रूषा करनेवाला मुनि (पव ७१)। २ वि. आराधना-कारक (पव-गाया १७)।

णिज्जामिय वि [निर्यामित] पार पहुँचाया हुआ, तारित (महा)।

णिज्जाय पुं [दे] उपकार (दे ४, ३४)।

णिज्जाय वि [निर्यात] निर्गत, निःसृत (वसु; उप पृ २८६)।

णिज्जायण न [निर्यातन] वैर-शुद्धि, बदला (महा)।

णिज्जायणा स्त्री [निर्यातना] ऊपर देखो (उप ४३१ टी)।

णिज्जावय देखो णिज्जामय (भवि)।

णिज्जास पुं [निर्यास] वृक्षों का रस, गोंद, (सूअ २, १)।

णिज्जिअ वि [निर्जित] जीता हुआ, पराभूत (ओघ १८ भा टी; सुर ६, ३६; ओप)।

णिज्जिण सक [निर् + जि] जीतना, पराभव करना। निज्जिणइ (भवि) संकृ. निज्जिणिऊण; (महा)।

णिज्जिणिय देखो णिज्जिअ (सुपा २६)।

णिज्जिण्ण } वि [निर्जीर्ण] नाश-प्राप्त, णिज्जिन्न } क्षीण (भग; ठा ४, १)।

णिज्जीव वि [निर्जीव] जीव-रहित, चैतन्य वर्जित (ओप; श्रा २०; महा)।

णिज्जुंज [निर् + युज्] उपकार करना (पिंड २६ टी)।

णिज्जुत्त वि [निर्युक्त] १ संबद्ध, संयुक्त (विसू १०८५; ओव १ भा)। २ खचित, जड़ित (ओप)। ३ प्ररूपित, प्रतिपादित (आवम)।

णिज्जुत्ति स्त्री [निर्युक्ति] व्याख्या, विवरण, टीका (विसे ६६५; ओव २; सम १०७)।

णिज्जुद्ध देखो णिउद्ध (स ४७०)।

णिज्जूढ वि [निर्यूढ] १ निस्सारित, निष्कासित (णाया १, १—पत्र ६४) २ अमनोज्ञ, असुन्दर (ओव ५४८)। ३ उद्धृत, ग्रन्थान्तर से अवतारित (दसनि १)।

णिज्जूढ वि [निर्यूढ] रहित, 'निट्ठाणं रसनिज्जूढं' (दस ८, २२)।

णिज्जूह सक [निर् + यूह्] १ परित्याग करना। २ रचना, निर्माण करना। कर्म. णिज्जूहिज्जइ (पि २२१)। हेकृ. णिज्जूहित्तए (वव २)। कृ. णिज्जूहियव्व (कप्प)।

णिज्जूह पुं [दे. निर्यूह] १ नीव्र, छदि, गृहाच्छादन, पाटन (दे ४, २८; स १०६)। २ गवाक्ष, गोख; 'इय जाव चिंतए मंती णिज्जूहट्ठिओ' (धम्म ६ टी; वव १)। ३ द्वार के पास का काष्ठ-विशेष (णाया १, १—पत्र १२; पण्ह १, १)। ४ द्वार, दरवाजा (सुर २, ८३)।

णिज्जूहग वि [निर्यूहक] ग्रन्थान्तर से उद्धृत करनेवाला (दसनि १, १४)।

णिज्जूहण न [निर्यूहण] देखो णिज्जूहणा (उत्त ३६, २५१; पव २)।

णिज्जूहणया } स्त्री [निर्यूहणा] १ निस्सारण, बाहर निकालना (वव णिज्जूहणा } १)। परित्याग (ठा ४, २)। ३ विरचना, निर्माण (विसे ५५१)।

णिज्जूहिअ देखो णिज्जूढ (दसनि १, १५)।

णिज्जूहिअ वि [निर्यूहित] रहित (पव १३४)।

णिज्जोअ पुं [दे] १ प्रकार, राशि। २ पुष्पों का अवकर (दे ४, ३३)।

णिज्जोअ } पुं [नियोग] १ उपकरण, णिज्जोग } साधन (राय ४५; ४६; पिंड २६)। २ उपकार (पिंड २६)।

णिज्जोअ } पुं [दे. निर्योग] परिकर, णिज्जोग } सामग्री; 'पायणिज्जोगो' (ओघ ६६८; णाया; १, १—पत्र ५४)।

णिज्जोमि पुं [दे] रज्जु, रस्सी (दे ४, ३१)।

णिज्झ अक [स्निह्] स्नेह करना। णिज्झइ (प्राकृ २८)।

णिज्झर अक [क्षि] क्षीण होना। णिज्झरइ (हे ४, २०; षड्)। वकृ. णिज्झरंत (कुमा ६, १३)।

णिज्झर वि [दे] जीर्ण, पुराना (दे ४, २६)।

णिज्झर पुं [निर्झर] झरना, पहाड़ से गिरता पानी का प्रवाह (हे १, ९८; २, ६०)।

णिज्झरण न [निर्झरण] ऊपर देखो (पउम ६४, ५२; सुर ६, ६४; सुपा ३५५)।

णिज्झरणी स्त्री [निर्झरणी] नदी, तरंगिणी (कुमा)।

णिज्झा सक [नि+ध्यै] देखना, निरीक्षण करना। णिज्झाइ, णिज्झाअइ (हे ४, ६)। वकृ. णिज्झाअंत, णिज्झाएमाण (मा ४; आचा २, ३, १)। संकृ. णिज्झाइऊण, णिज्झाइत्ता (महा; आचा)।

णिज्झा सक [निर् + ध्यै] विशेष चिन्तन करना। संकृ. णिज्झाइत्ता (आचा)।

णिज्झाइ वि [निध्यायिन्] देखनेवाला (आचा)।

णिज्झाइत्तु वि [निध्यातृ] देखनेवाला, निरीक्षक (उत्त १६; सम १५)।

णिज्झाइत्तु वि [निर्ध्यातृ] अतिशय चिन्तन करनेवाला (ठा ६)।

णिज्झाइय वि [निध्यात] १ दृष्ट, विलोकित (स ३५२; वण ४५)। २ न. दर्शन, निरीक्षण (महा—पृष्ठ ५८)।

णिज्झाडिय वि [निर्घाटित] विनाशित (उप ६४८ टी)।

णिज्झाय वि [दे] निर्दय, दया-रहित (दे ४, ३७)।

णिज्झाय वि [निध्यात] दृष्ट, विलोकित (सुर ६, १८८; सुपा ४४८)।

णिज्झूर वि [दे] जीर्ण, पुराना (दे ४, २६)।

णिज्झोड सक [छिद्] छेदना, काटना। णिज्झोडइ (हे ४, १२४)।

णिज्झोडण न [छेदन] छेदन, कर्त्तन (कुमा)।

णिज्झोसइत्तु वि [निर्झोषयितृ] क्षय करनेवाला, कर्मों का नाश करनेवाला (आचा)।

णिट्टंक वि [दे] १ टंक-च्छिन्न। २ विषम, असमान ( ४, ५०)।

णिट्टंकिय वि [निष्टङ्कित] निश्चित, अवधारित (सुपा २६०)।

णिट्टुअ अक [क्षर्] टपकना, चूना। णिट्टुअइ (हे ४, १७३)।

णिट्टुइअ वि [क्षरित] टपका हुआ (पाअ)।

णिट्टुह अक [वि + गल्] गल जाना, नष्ट होना। णिट्टुहइ (हे ४, १७५)।

णिट्ठ देखो णिट्ठा = नि + स्था। निट्ठइ (भवि)।

णिट्ठय } सक [नि + स्थापय्] १ समाप्त
णिट्ठव } करना, पूर्ण करना। २ अन्त करना, खतम करना। ३ विशेष रूप से स्थापन करना, स्थिर करना। भूका. णिट्ठवंसु (भग २६, १)। संक्र. णिट्ठविअ (पिंग)। कृ. णिट्ठयणिज्ज (उप ५६७ टी)।

णिट्ठवण न [निष्ठापन] १ अन्त करना, समाप्ति। २ वि. नाश-कारक, खतम करनेवाला (सुपा १६१; गउड)। ३ समाप्त करनेवाला (जी ५)।

णिट्ठवय वि [निष्ठापक] समाप्त करनेवाला (आव ६)।

णिट्ठविअ वि [निष्ठापित] १ समाप्त किया हुआ (पंचव २)। २ विनाशित (से ६, १)।

णिट्ठा अक [नि + स्था] खतम होना, समाप्त होना। णिट्ठाइ (विसे ६२७)।

णिट्ठा स्त्री [निष्ठा] १ अन्त, अवसान, समाप्ति (विसे २८३३; सुपा १३)। २ सद्भाव (आचू १)। °भासि वि [°भाषिन्] निष्ठा-पूर्वक बोलनेवाला, निश्चय-पूर्वक भाषण करनेवाला (आचा)।

णिट्ठाण न [निष्ठान] सर्व-गुण-युक्त भोजन (दस ८, २२)।

णिट्ठाण न [निष्ठान] १ दही वगैरह व्यञ्जन (ठा ४, २; पण्ह २, ५)। २ समाप्ति (निचू १)। °कहा स्त्री [°कथा] भक्त-कथा-विशेष, दही वगैरह व्यञ्जन की बात-चीत (ठा ४, २)।

णिट्ठावण देखो णिट्ठवण (सुपा ३५७)।

णिट्ठिय वि [निष्ठित] १ समाप्त किया हुआ, पूर्ण किया हुआ (उप १०३१ टी; कम्म ४, ७४)। २ नष्ट किया हुआ, विनाशित (सुपा ४४६)। ३ स्थिर (से ५, ७)। ४ निष्पन्न, सिद्ध (आचा २, १, ६)। ५ पुं. मोक्ष, मुक्ति (आचा)। °ट्ठ वि [°ार्थ] कृतकृत्य (पण्ण ३६)। °ट्ठि वि [°ार्थिन्] मुमुक्षु, मोक्ष का इच्छुक (आचा)।

णिट्ठिय वि [नैष्ठिक] निष्ठा-युक्त, निष्ठावाला (पण्ह २, ३)।

णिट्ठीव पुं [निष्ठीव] थूक, मुँह का पानी (रंभा)।

णिट्ठीवण स्त्रीन [निष्ठीवन] थूक, खखार। २ थूकना (सट्ठि ७८ टी)। स्त्री °णा (वव १)।

णिट्ठुअ न [निष्ठ्यूत] थूक (कुलक ३०)।

णिट्ठुभय वि [निष्ठीवक] थूकनेवाला (पण्ह २, १; औप)।

णिट्ठुयण देखो णिट्ठीवण (चेइय ६३)।

णिट्ठुर } वि [निष्ठुर] निष्ठुर, परुष, कठिन
णिट्ठुल } (प्राप्र; हे १, २५४; पाअ; गउड)।

णिट्ठुवण न [निष्ठीवन] १ थूक, खखार (वव १)। २ वि. थूकनेवाला (ठा ५, १)।

णिट्ठुह अक [नि + स्तम्भ्] निष्टम्भ करना, निश्चेष्ट होना, स्तब्ध होना। णिट्ठुहइ (हे ४, ६७; षड्)।

निट्ठुह अक [नि + ष्ठीव्] थूकना निट्ठुहसी (तंदु ४१)।

णिट्ठुह वि [दे] स्तब्ध, निश्चेष्ट (दे ४, ३३)।

णिट्ठुहण न [दे. निष्ठीवन] थूक, मुँह का पानी, खखार (महा)।

णिट्ठुहावण वि [निष्टम्भक] निश्चेष्ट करनेवाला, स्तब्ध करनेवाला (कुमा)।

णिट्ठुहिअ न [दे] थूक, निष्ठीवन, खखार (दे ४, ४१)।

णिड पुं [दे] पिशाच, राक्षस (दे ४, २५)।

णिडल } न [ललाट] भाल, ललाट (पि
णिडाल } २६०; पउम १००, ५७; सुपा २८)।

णिड्ड न [नीड] पक्षि-गृह (पाअ)।

णिड्डहण न [निर्दहन] जला देना (उप ५६३ टी)।

णिड्डुह देखो णिट्टुअ। णिड्डुहइ (कुमा; षड्)।

णिणाय पुं [निनाद] शब्द, आवाज, ध्वनि (णाया १,१; पउम २, १०३; से ६, ३०)।

णिण्ण वि [निम्न] १ नीचा, अधस्तन (उत्त १२; उव १०३१ टी)। २ क्रिवि. नीचे, अधः (हे २, ४२)।

णिण्णक्खु क्रि [निस्सारयति] बाहर निकालता है, 'ठाणाओ ठाणं साहरति, बहिया वा णिण्णक्खु' (आचा २, २, १)।

णिण्णगा स्त्री [निम्नगा] नदी, स्रोतस्विनी (पण्ण १; पण्ह २, ४)।

णिण्णट्ठ वि [निर्नष्ट] नाश-प्राप्त (सुर ६, ९२)।

णिण्णय पुं [निर्णय] १ निश्चय, अवधारण (हे १, ९३)। २ फैसला (सुपा ६६)।

णिण्णया देखो णिण्णगा (पाअ)।

णिण्णार वि [निर्नगर] नगर से निर्गत (भग १५)।

णिण्णाला स्त्री [दे] चञ्चु, चोंच (दे ४, ३६)।

णिण्णास सक [निर् + नाशय्] विनाश करना। वकृ. निन्नासित (सुपा ६५४)।

णिण्णास पुं [निर्णाश] विनाश (भवि)।

णिण्णासिय वि [निर्णाशित] विनाशित (सुर ३, २३१; भवि)।

णिण्णिद्द वि [निर्निद्र] निद्रा-रहित (गा ६५६)।

णिण्णिमेस वि [निर्निमेष] १ निमेष-रहित, विना पलक झपकाये, एक-टक। २ चेष्टा-रहित। ३ अनुपयोगी (ठा ५, २)।

णिण्णी सक [निर् + णी] निश्चय करना। संकृ. णिण्णइउं (धर्मवि. १३६)।

णिण्णीअ वि [निर्णीत] निश्चित, नक्की किया हुआ (श्रा १२)।

णिण्णुण्णअ वि [निम्नोन्नत] ऊँचा-नीचा, विषम (अमि २०६)।

णिण्णेह वि [निःस्नेह] स्नेह-रहित (हे ४, ३६७; सुर ३, २२२; महा)।

णिण्हइया स्त्री [निह्नविका] लिपि-विशेष (सम ३५)।

णिण्हग } पुं [निह्नव] १ सत्य का अपलाप
णिण्हय } करनेवाला, मिथ्यावादी (ओघ
णिण्हव } ४० भा; ठा ७; औप) २ अपलाप (संघ ४१)।

णिण्हव सक [नि + ह्नु] अपलाप करना। णिण्हवइ (विसे २२९९; हे ४, २३६)।

कर्म. णिण्हवीअदि (शौ) (नाट—रत्ना ३६)। वकृ. णिण्हवंत, णिण्हवेमाण (उप २११ टी; सुर ३, २०१)।

णिण्हवग वि [निह्नवक] अपलाप करनेवाला (ओघ ४८ भा)।

णिण्हवण न [निह्नवन] अपलाप (विपा १, २; उव)।

णिण्हवण वि [निह्नवन] अपलाप-कर्त्ता (संबोध ५)।

णिण्हविद देखो णिण्हुविद (नाट—शकु १२६)।

णिण्हुय वि [निह्नुत] अपलपित (सुपा २६८)।

णिण्हुव देखो णिण्हव = नि + ह्नु। कर्म. णिण्हुविज्जंति (पि ३३०)।

णिण्हुविद (शौ) वि [नि + ह्नुत] अपलपित (पि ३३०)।

णितिय देखो णिच्च (आचा; ठा १०)।

णितुडिअ वि [नितुडित] टूटा हुआ, छिन्न (अच्चु ५४)।

णित्त देखो णेत्त (पाअ; सुपा २६१; लहुअ १४)।

णित्तम वि [निस्तमस्] १ अन्धकार-रहित। २ अज्ञान-रहित (अजि ८)।

णित्तल वि [दे] अनिवृत्त (भग १५)।

णित्ति (अप) देखो णीइ (भवि)।

णित्तिंस वि [निस्त्रिंश] निर्दय, करुणा-हीन (सुपा ३१५)।

णित्तिरडि वि [दे] निरन्तर, अव्यवहित (दे ४, ४०)।

णित्तिरडिअ वि [दे] त्रुटित, टूटा हुआ (दे ४, ४१)।

णित्तुप्प वि [दे] स्नेह-रहित, घृत आदि से वर्जित (वृह १)।

णित्तुल वि [निस्तुल] १ निरुपम, असाधारण (उप पृ ५३)। २ क्रिवि. असाधारण रूप से; 'अण्णहा नित्तुलं मरसि' (सुपा ३४५)।

णित्तुस वि [निस्तुष] तुष-रहित, भूसा से रहित, विशुद्ध (पण्ह २, ४; उप १७६ टी)।

णित्तेय वि [निस्तेजस्] तेज-रहित (णाया १, १)।

णित्थणण न [निस्तनन] विजय-सूचक ध्वनि (सुर २, २३३)।

णित्थर सक [निर् + तॄ] पार करना, पार उतरना। णित्थरेइ (सुपा ४४६); 'णित्थरंति खलु कायरावि पायनिज्जामयगुणेण महण्णवं' (स १६३)। कवकृ. णित्थरिज्जंत (राज)। कृ. णित्थरियव्व (णाया १, ३; सुपा १२६)।

णित्थरण न [निस्तरण] पार-गमन, पार-प्राप्ति (ठा ४, ४; उप १३४ टी)।

णित्थरिअ देखो णित्थिण्ण (उप १३४ टी)।

णित्थाण वि [निःस्थान] स्थान-रहित, स्थान-भ्रष्ट (णाया १, १८)।

णित्थाम वि [निःस्थामन्] निर्बल, कमजोर, मन्द (पाअ; गउड; सुपा ४८६)।

णित्थार सक [निर् + तारय्] १ पार उतारना, तारना। २ बचाना, छुटकारा देना। णित्थारसु (काल)।

णित्थार पुं [निस्तार] १ छुटकारा, मुक्ति। २ बचाव, रक्षा। ३ उद्धार (णाया १, ६ टी—पत्र १६६; सुर २, ५१, ७, २०१; सुपा २६६)।

णित्थारग वि [निस्तारक] पार जानेवाला, पार उतरनेवाला (स १८३)।

णित्थारणा स्त्री [निस्तारण] पार-प्रापण, पार पहुँचाना (जं ३)।

णित्थारिय वि [निस्तारित] बचाया हुआ, रक्षित, उद्धृत (भग; सुपा ४४६)।

णित्थिण्ण } वि [निस्तीर्ण] १ उत्तीर्ण, पार-
णित्थिन्न } प्राप्त; 'णित्थिण्णो समुद्दं' (स ३६७)। २ जिसको पार किया हो वह, 'णित्थिन्ना आवया गरुई' (सुर ८, ८६); 'नित्थिण्णभवसमुद्दो' (स १३६)।

णिदंस सक [नि + दर्शय्] १ उदाहरण बतलाना, दृष्टान्त दिखाना। २ दिखाना। णिदंसेइ (पिंग)। वकृ. णिदंसंत (सुपा ८६)।

णिदंसण न [निदर्शन] १ उदाहरण, दृष्टान्त (अभि २०३)। २ दिखाना (ठा १०)।

णिदंसिअ वि [निदर्शित] प्रदर्शित, दिखाया हुआ; 'एवं विचिंतिऊणं निदंसिओ नियकरो मए तीए' (सुर ६, ८२; उप ६६७; सार्ध ४०)।

णिदरिसण देखो णिदंसण (उव; उप ३८४)।

णिदरिसिम वि [निदर्शित] उपदर्शित, बतलाया हुआ (धर्मसं १०००)।

णिदा स्त्री [दे] १ वेदना-विशेष, ज्ञान-युक्त वेदना (भग १६, ५)। २ जानते हुए भी की जाती प्राणि-हिंसा (पिंड)।

णिदाण देखो णिआण (विपा १, १; अंत १५; नाट—वेणी ३३)।

णिदाया देखो णिदा (पण्ण ३५)।

णिदाह पुं [निदाघ] १ घर्म, घाम, उष्ण। २ ग्रीष्म-काल, गरमी का मौसिम। ३ जेठ मास (आव ५)।

णिदाह पुं [निदाघ] तीसरा नरक का एक नरक-स्थान (देवेन्द्र ८)।

णिदाह पुं [निदाह] असाधारण दाह (आव ५)।

णिद्देस पुं [निदेश] आज्ञा, हुकुम (कुप्र ४२६)।

णिद्देसिअ वि [निदेशित] १ प्रदर्शित। २ उक्त, कथित (पउम ५, १४५)।

णिद्दोच न [दे] १ भय का अभाव। २ स्वास्थ्य, तंदुरुस्ती (पव २६८)।

णिद्दज्झाण न [निद्राध्यान] निद्रा में होता ध्यान, दुर्ध्यान-विशेष (आउ)।

णिद्दंद वि [निर्द्वन्द्व] द्वन्द्व-रहित, क्लेश-वर्जित (सुपा ४५५)।

णिद्दंभ वि [निर्दम्भ] दम्भ-रहित, कपट-रहित (सुपा १४७)।

णिद्दडी (अप) देखो णिद्दा = निद्रा (पि ५६६)।

णिद्दड्ढ वि [निर्दग्ध] १ जलाया हुआ, भस्म किया हुआ (सुर १४, २६; अंत १५)। २ पुं. नृप-विशेष (पउम ३२, २२)। ३ रत्नप्रभा-नामक नरक-पृथिवी का एक नरकावास (ठा ६)। °मज्झ पुं [°मध्य] नरकावास-विशेष, एक नरक-प्रदेश (ठा ६)। °वित्त पुं [°वर्त] नरकावास-विशेष (ठा ६)। °सिट्ठ पुं [°विशिष्ट] नरक-प्रदेश-विशेष (ठा ६)।

णिद्दय वि [निर्दय] दया-हीन, करुणा-रहित, निष्ठुर (पण्ह १, १; गउड)।

णिद्दलण न [निर्दलन] १ मर्दन, विदारण (आचा)। २ वि. मर्दन करनेवाला (वज्जा ४२)।

णिद्दलिअ वि [निर्दलित] मर्दित, विदारित (पाअ; सुर ५, २२२; सार्घ ७६)।

णिद्दह सक [निर् + दह्] जला देना, भस्म करना। निद्दहइ (महा; उप)। णिद्दहेज्जा (पि २२२)।

णिद्दा अक [नि + द्रा] निद्रा लेना, नींद करना। णिद्दाइ (षड्)। वकृ. णिद्दाअंत (से १, ५६)।

णिद्दा स्त्री [निद्रा] १ निद्रा, नींद (स्वप्न ५६; कप्पू)। २ निद्रा-विशेष, वह निद्रा जिसमें एकाध आवाज देने पर ही आदमी जाग उठे (कम्म १,११)। °अंत वि [°वत्] निद्रा-युक्त, निद्रित (से १, ५६)। °करी स्त्री [°करी] लता-विशेष (दे ७, ३४)। °णिद्दा स्त्री [°निद्रा] निद्रा-विशेष, वह निद्रा जिसमें बड़ी कठिनाई से आदमी उठाया जा सके (कम्म १, ११; सम १५)। °ल, °लु वि [°वत्] निद्रावाला (संक्षि २०; पि ५६५; प्राप्र)। °वअ वि [°प्रद] निद्रा देनेवाला (से ६, ४३)।

णिद्दाअ वि [निद्रात] जो नींद में हो (से १, ५६)।

णिद्दाअ वि [निर्दाव] अग्नि-रहित (से १, ५६)।

णिद्दाअ वि [निर्दाय] दाय-रहित, पैतृक धन से वर्जित (से १, ५६)।

णिद्दाइअ वि [निद्रित] निद्रा-युक्त (महा)।

णिद्दाणी स्त्री [निद्राणी] विद्यादेवी-विशेष (पउम ७, १४४)।

णिद्दाया देखो णिद्दा (पराग ३५)।

णिद्दारिअ वि [निर्दारित] खण्डित, विदारित (से ५, ८३; १३, ६५)।

णिद्दाव वि [निर्दाव] १ दावनल-रहित। २ जंगल-रहित (से ६, ४३)।

णिद्दिट्ठ वि [निर्दिष्ट] १ कथित, उक्त (भग)। २ प्रतिपादित, निरूपित (पंचा ३; दंस)।

णिद्दिट्ठु वि [निर्देष्टृ] निर्देश करनेवाला (विसे १५०४; विक्र ६४)।

णिद्दिस सक [निर् + दिश्] १ उच्चारण करना, कथन करना। २ प्रतिपादन करना, निरूपण करना। निद्दिसइ (विसे १५२६)। कर्म. णिद्दिसइ (नाट—मालवि ५३)। हेकृ. निद्देट्ठुं (पि ५७६)। कृ. णिद्दिस्स, णिद्देस (विसे १५२३)।

णिद्दुक्ख वि [निर्दुःख] दुःख-रहित, सुखी (सुपा ५३७)।

णिद्दुर पुं [दे. नेत्तर] देश-विशेष (इक)।

णिद्दूसण वि [निर्दूषण] निर्दोष (धर्मवि २०)।

णिद्देस पुं [निर्देश] १ लिंग या अर्थ-मात्र का कथन (ठा ८—पत्र ४२७)। २ विशेष का अभिधान; 'अविसेसियमुद्देसो विसेसिओ होइ निद्देसो' (विसे; १४६७; १५०३)। ३ निश्चय पूर्वक कथन (विसे १५२६)। ४ प्रतिपादन, निरूपण (उत्त १; णंदि)। ५ आज्ञा, हुकुम (पाअ; दस ६, २)। ६ वि. जिसको देश-निकाले की आज्ञा हुई हो वह (पउम ४, ८२)।

णिद्देसग } वि [निर्देशक] निर्देश करनेवाला (विसे १५०८; १५००)।
णिद्देसय }

णिद्दोत्थ न [निर्दौःस्थ्य] १. दुःस्थता का अभाव (वव ४)। २ वि. स्वस्थ, दुःस्थता-रहित (वव ७)।

णिद्दोस वि [निर्दोष] दोष-रहित, दूषण-वर्जित, विशुद्ध (गउड; सुर १, ७३)।

णिद्ध न [स्निग्ध] स्नेह, रस-विशेष (ठा १; अणु)। २ वि. स्नेह-युक्त, चिकना (हे २, १०६; उव; षड्)। ३ कान्ति-युक्त, तेजस्वी (वृद्ध ३)।

णिद्धंत वि [निर्ध्मात] अग्नि-संयोग से विशोधित, मल-रहित (पराह १, ४; ओप)।

णिद्धंधस वि [दे] १ निर्दय, निष्ठुर (दे ४, ३७; ओघ ४४५; पाअ; पुष्फ ४५४; सट्ठि २६; सुपा २४५; श्रा ३६)। २ निर्लज्ज, बेशरम (विवे १२८)।

णिद्धण वि [निर्धन] धन-रहित, अकिंचन (हे २, ९०; णाया १, १८; दे ४, ५; उप ७६ टी; महा)।

णिद्धण्ण वि [निर्धान्य] धान्य-रहित (तंदु)।

णिद्धम वि [दे] अविभिन्न-गृह, एक ही घर में रहनेवाला (दे ४, ३८)।

णिद्धमण न [दे] खाल, मोरी, पानी जाने का रास्ता (दे ४, ३६; उर २, १०; ठा ५, १, आवम; तंदु; उव; णाया १, २)।

णिद्धमण न [निध्मान] १ तिरस्कार, अवहेलना (उप पृ ३४६)। २ पुं. यक्ष-विशेष (आव ४)।

णिद्धमाय वि [दे] अविभिन्न-गृह, एक ही घर में रहनेवाला (दे ४, ३८)।

णिद्धम्म वि [दे] एकमुख-यायी, एक ही तरफ जानेवाला (दे ४, ३५)।

णिद्धम्म वि [निर्धर्मन्] धर्म-रहित, अधर्मी (श्रा २७)।

णिद्धय वि [दे] देखो णिद्धम (दे ४, ३८)।

णिद्धाइऊण देखो णिद्धाव।

णिद्धाड सक [निर् + धाटय्] बाहर निकाल देना। कर्म. निद्धाडिज्जइ (संबोध १६)।

णिद्धाडण न [निर्धाटन] निस्सारण, निष्कासन, बाहर निकालना (पराह १, १)।

णिद्धाडाविय वि [निर्धाटित] अन्य द्वारा बाहर निकलवाया हुआ, अन्य द्वारा निस्सारित (महा)।

णिद्धाडिय वि [निर्धाटित] निस्सारित, निष्कासित (पाअ; भवि)।

णिद्धारण न [निर्धारण] १ गुण या जाति आदि को लेकर समुदाय से एक भाग का पृथक्करण। २ निश्चय, अवधारण (विसे ११६८)।

णिद्धाव सक [निर् + धाव्] दौड़ना। संकृ. णिद्धाइऊण (महा)।

णिद्धाविय वि [निर्धावित] दौड़ा हुआ, धावित (महा)।

णिद्धुण सक [निर् + धू] १ विनाश करना। २ दूर करना। संकृ. निद्धुणे, णिधूय (दस ७, ५७; सूअ १, ७)।

णिद्धुणिय } वि [निर्धूत] १ विनाशित, नष्ट किया हुआ। २ अपनीत (सुपा ५६६; ओप)।
णिद्धुय }

णिद्धूम वि [निर्धूम] १ धूम-रहित (कप्प; पउम ५३, १०)। २ एक तरह का अपलक्षण (वव २)।

कुंताइफलेगं (आचा १, ६, ३, १०)। °मंत, °व वि [°वत्] फलवाला (णाया १, ४; पंचा ४)। °वड्डिद्दय, वद्धिय न [°वर्द्धिक] १ नगर-विशेष, फलोधि-नामक मरुदेशीय नगर। २ वहाँ का एक जैन मन्दिर (ती ५२)।

फलअ } पुंन [फलक] १ काष्ठ आदि का
फलग } तख्ता (आचा; गा ६५६; तंदु २६; सुर १०, १६१; औप)। २ जुए का एक उपकरण (औप; धण ३२)। ३ ढाल; 'भरिएहिं फलएहिं' (विपा १, ३; कुमा; सार्धं १०१)। ४ देखो फल (आचा)। °सज्जा स्त्री [°शय्या] काष्ठ का तख्ता जिसपर सोया जाय (भग)।

फलण न [फलन] फलना (सुपा ६)।

फलह } पुंन [फलह, °क] फलक, काठ
फलहग } आदि का तख्ता; 'असंजए भिक्खु-पडियाए पीढं वा फलहगं वा णिस्सेणिं वा उदूहलं वा आहट्टु उस्सविय दुरुहेज्जा' (आचा २, १, ६, १), 'भूमिसेज्जा फलह-सेज्जा' (औप), 'वरफलहं' (दे १, ८; पि २०६); 'पेक्खइ मन्दिराइँ फलहद्दुग्गवाडिय-जालगवक्खाइं', 'अह फलहंतरेण दरिसिय-गुज्झंतरदेसइ' (भवि);

'पिट्ठुपत्तासयमयलं गुणनियरनिबद्धफलहसंघायं।
संजमियसयलजोगं वोहित्थं मुणिवरस्सरिच्छं'
(सुर १३, ३६)।

फलहिआ } स्त्री [फलहिका, फलही] काठ
फलही } आदि का तख्ता; 'सूरिएं अत्थमिए फलहिअं घडेउमाढवइ', 'इत्थ पहाणफलही चिट्ठइ' (ती ११), 'कलावईए रूवं सिग्घं आलिहसु चित्तफलहीए' (सुर १, १५१)।

फलही स्त्री [दे] १ कर्पास, कपास (दे ६, ८२; गा १६५, ३५६)। २ कपास की लता; 'दरफुडिअवेंटभारोणआइ हसिअं व फलहीए' (गा ३६०)।

फलाव सक [फलाय्] फलवान् बनाना, सफल करना; 'तत्तोवि अ धणणतमा निअय-फलेगं फलावंति' (रत्न २६)।

फलावह वि [फलावह] फलप्रद, फल को धारण करनेवाला (पउम १४, ४४)।

फलासव पुं [फलासव] मद्य-विशेष (पएण १७)।

फलि पुं [दे] १ लिंग, चिह्न। २ वृषभ, बैल (दे ६, ८६)।

फलिअ वि [फलित] १ विकसित, 'फुडिअं फलिअं च दलिअमुद्दलिअं (पाअ)। २ फल-युक्त, जिसको फल हुआ हो वह (णाया १, ११)।

फलिअ न [दे] वायन, वायन, भोजन आदि का बांटा जाता उपहार (ठा ३, ३—पत्र १४७)।

फलिआरी स्त्री [दे] दूर्वा, कुश तृण (दे ६, ८३)।

फलिणी स्त्री [फलिनी] प्रियंगु-वृक्ष (दे १, ३२; ६, ४६; पाअ, कुमा; गा २६३)।

फलिह पुं [परिघ] १ अर्गला, आगल; 'अग्गला फलिहो' (पाअ; औप), 'ऊसिय-फलिहा' (भग २, ५—पत्र १३४)। २ अस्त्र-विशेष, लोहे का मुद्गर आदि अस्त्र। ३ गृह, घर। ४ काच-घट। ५ ज्योतिष-शास्त्र-प्रसिद्ध एक योग (हे १, २३२; प्राप्र)।

फलिह पुं [स्फटिक] १ मणि-विशेष, स्फटिक मणि (जी ३; हे १, १९७; कप्पू)। २ एक विमानावास, देव-विमान-विशेष (देवेन्द्र १३२; इक)। ३ रत्नप्रभा पृथिवी का एक स्फटिक-मय काण्ड (ठा १०)। ४ गन्धमादन पर्वत का एक कूट (इक)। ५ कुण्डल पर्वत का एक कूट। ६ रुचक पर्वत का एक शिखर (राज)। °गिरि पुं [°गिरि] कैलास पर्वत (पाअ)।

फलिह पुं [फलिह] फलक, काठ आदि का तख्ता; 'अवेसिणो फलिहा' (पाअ), 'नाणो-वगरणभूयाणं कवलियाफलिहपुत्थियाईणं' (आप ८)।

फलिह पुंन [स्फटिक] आकाश (भग २०, २)।

फलिह न [दे] कपास का टेंटा, टेंट या ढेढ़ी (अणु ३५ टी)।

फलिहंस पुं [फलिहंसक] वृक्ष-विशेष (दे ४, १२)।

फलिहा स्त्री [परिखा] खाई, किले या नगर के चारों ओर की नहर (औप; हे १, २३२; कुमा)।

फलिहि देखो परिहि (प्राकृ १५)।

फलिही देखो फलही = दे (अणु ३५ टी)।

फली स्त्री [फली] काठ आदि की छोटी तख्ती; 'तत्तो चंदणफलीउ मणिपट्टम्मि विलिकवं कड्ढवि (सुपा ३८५)।

फलोवय } वि [फलोपग] फल-प्राप्त, फल-
फलोवा° } सहित (ठा ३, १ पत्र—११३)।

फल्ल वि [फल्य] सूते का वस्त्र, सूती कपड़ा (बृह १)।

फव्वीह सक [लभ्] यथेष्ट लाभ प्राप्त करना, गुजराती में 'फावचुं'। फव्वीहामो (बृह १)। फव्व (दश० अगस्त्य० सु० ३०३)।

फसल वि [दे] १ सार, चितकबरा; 'फसलं सबलं सारं किम्मीरं चित्तलं च चोंगिल्लं' (पाअ; दे ६, ८७। २ स्थासक (दे ६, ८५)।

फसलाणिअ } वि [दे] कृत-विभूष, जिसने
फसलिअ } विभूषा की हो वह, शृङ्गारित (दे ६, ८३); 'फसलियाणि कुंकुमराएण' (स ३६०)।

फसुल वि [दे] मुक्त (दे ६, ८२)।

फाइ स्त्री [स्फाति] वृद्धि (ओघ ४७)।

फाइकय वि [स्फातीकृत] १ फैलाया हुआ। २ प्रसिद्ध किया हुआ; 'वइसेसियं पणीयं फाइक्यमएणमएणेहिं' (विसे २५०७)।

फागुण देखो फग्गुण (पि ६२)।

फाड सक [पाटय्, स्फाटय्] फाड़ना। फाडेइ (हे १, १९८; २३२)। वकृ. फाडंत (कुमा)।

फाडिय वि [फाटित, स्फाटित] विदारित (भवि)।

फाणिअ पुंन [फाणित] १ गुड़; 'फाणिओ गुडो भएणति' (निचू ४)। २ गुड़ का विकार-विशेष, आर्द्र गुड़, पानी से द्रावित गुड़ (औप; कस; पिंड २३६; ६२५; पव ४)। ३ क्वाथ (पएण १७—पत्र ५३०)।

फाय वि [स्फीत] १ वृद्ध। २ विस्तीर्ण। ३ ख्यात (विसे २५०७)।

फार वि [स्फार] १ प्रचुर, बहुत; 'फारफल-भारमज्जिरसाहालयसंकुलो महासाही' (धर्मवि ५५)। २ विशाल, विपुल। ३ विस्तृत,

फैला हुआ (सुर २, २३६; काप्र १७०; सुपा १६४; कुप्र ५१)।

फारक वि [दे· स्फारक] स्फरकास्त्र को धारण करनेवाला, 'तं नासंतं दट्ठुं फारक्का नमुइवयणओ ढुक्का' (धर्मवि ८०)।

फारुसिय न [पारुष्य] परुषता, कठोरता, कर्कशता; 'फारुसियं समाइयंति' (आचा)।

फाल देखो °प्फाल।

फाल देखो फाड। फालेइ (हे १, १९८; २३२)। कवकृ. फालिज्जंत, फालिज्जमाण (गा १५३; सम्मत्त १७४)। संकृ. फालेऊण (गा ४८९)।

फाल पुंन [फाल] १ लोहमय कुश, एक प्रकार की लोहे की लम्बी कील (उवा)। २ फाल से की जाती एक प्रकार की दिव्य-परीक्षा, शपथ-विशेष (सुपा १९९)। ३ फलांग, लाँफ; 'दीवि व्व विहलफालो' (कुप्र १२)।

फालण न [पाटन, स्फाटन] विदारण, "खोणी किं न सहेदि सीरमुहओ तं तारिसं फालणं" (रंभा; सम १२५)।

फालण देखो °प्फालण।

फाला स्त्री [फाला] फलाङ्ग, लाँफ (कुप्र २७८; कुलक ३२)।

फालि स्त्री [दे· फालि] १ फली, छीमी, फलियां २ शाखा "सिंबलिफालिव्व अग्गिणा दड्ढो" (संथा ८५)। ३ फांक, टुकडा "—नागवल्लीदलपूगीफलफालिपमुह—" (रयण ५५)।

फालिअ वि [पाटित, स्फाटित] विदारित (कुमा; पण्ह १, १—पत्र; पउम ८२, ३१; औप)।

फालिअ न [दे· फालिक] देश-विशेष में होता वस्त्र-विशेष, "अमिलाणि वा गज्जलाणि वा फालियाणि वा कायहाणि वा (आचा २, ५, १, ७)।

फालिअ } पुं [स्फाटिक] १ रत्न-विशेष
फालिग } (कप्प)। २ वि. स्फटिक-रत्न का
फालिह } (पि २२६; उप ९८६; सुपा ८८)।

फालिहद्द पुं [पारिभद्र] १ फरहद का पेड़। २ देवदारु का पेड़। ३ निम्ब का पेड़ (१; २३२)।

फास सक [स्पृश्, स्पर्शय्] १ स्पर्श करना, छूना। २ पालन करना। फासइ, फासेइ (हे ४, १८२; भग)। कर्म. फासिज्जइ (कुमा)। वकृ. फासंत, फासयंत (पंचा १०, ३५ पण्ह २, ३—पत्र १२३)। कवकृ. फासा-इज्जमाण (भग—अ°)। संकृ. फासइत्ता, फासित्ता (उत्त २९, १; सुख २९, १; कप्प; भग)।

फास पुंन [स्पर्श] १ स्पर्श, छूना (भग; प्रासू १०४)। २ ग्रह-विशेष, ज्योतिष्क देव-विशेष (ठा २, ३—पत्र ७८)। ३ दुःख-विशेष, "एयाइं फासाइं फुसंति बालं" (सूअ १, ५, २, २२)। ४ शब्द आदि विषय (उत्त ४, ११)। ५ स्पर्श इन्द्रिय, त्वचा (भग)। ६ रोग। ७ ग्रहण। ८ युद्ध, लड़ाई। ९ गुप्त चर, जासूस। १० वायु, पवन। ११ दान। १२ 'क' से लेकर 'म' तक के अक्षर। १३ वि. स्पर्श करनेवाला (हे २, ९२)। °कीव पुं [°क्लीव] क्लीव का एक भेद (निचू ४)। °णाम, °नाम न [°नामन्] कर्म-विशेष, कर्कश आदि स्पर्श का कारणभूत कर्म (राज; सम ६७)। °मंत वि [°मत्] स्पर्शवाला (ठा ५, ३; भग)। °मय वि [°मय] स्पर्श-मय, स्पर्श से निर्वृत्त; 'फासा-मयाओ सोक्खाओ' (ठा १०)।

फासग वि [स्पर्शक] स्पर्श करनेवाला (अज्झ १०४)।

फासण न [स्पर्शन] १ स्पर्श-क्रिया (श्रा १६)। २ स्पर्शेन्द्रिय, त्वचा (पव ६७)।

फासणया } स्त्री [स्पर्शना] १ स्पर्श-क्रिया
फासणा } (ठा ६; स १५६; जीवस १८१)। २ प्राप्ति (राज)।

फासिअ वि [स्पृष्ट] १ छुआ हुआ (नव ४१; विसे २७८३)। २ प्राप्त; 'उचिए काले विहिणा पत्तं जं फासियं तयं भणियं' (पव ४)।

फासिअ वि [स्पर्शिक] स्पर्श करनेवाला (विसे १००१)।

फासिअ वि [स्पर्शित] १ स्पर्श-युक्त, स्पृष्ट। २ प्राप्त (पव ४—गाथा २१२)।

फासिंदिय न [स्पर्शेन्द्रिय] त्वगिन्द्रिय (भग; णाया १, १७)।

फासु }
फासुअ } वि [प्रासु, °क] अचेतन, जीव-रहित, निर्जीव, अचित्त वस्तु (भग;
फासुग } पंचा १०, ९; औप; उवा; णाया १, ५; पउम ८२, ५)।

फिक्कर अक [फित् + कृ] प्रेत—पिशाच का चिल्लाना; 'तह फिक्करंति पेया' (सुपा ४९२)।

फिक्कि पुंस्त्री [दे] हर्ष, खुशी (दे ६, ८३)।

फिज न [दे. स्फिच्] नितम्ब, चूतर, जंघा का उपरि-भाग (सुख ८, १३)।

फिट्ट अक [भ्रंश्] १ नीचे गिरना। २ टूटना, भाँगना। ३ ध्वस्त होना। ४ पलायन करना, भागना। फिट्टइ (हे ४, १७७; प्राकृ ७६; गा १८३; चेइय ५८७), फिट्टई (उत्त २०, ३०), फिट्टंति (सिरि १२९३)। भवि. फिट्टिहिइ, फिट्टिहिसि (कुप्र १६५; गा ७६८)।

फिट्ट वि [भ्रष्ट] विनष्ट; 'पाणिएण तएह विअ न फिट्टा' (गा ९३; भवि)।

फिट्टा स्त्री [दे] १ मार्ग, रास्ता; 'ता फिट्टाए मिलियं कुट्टियनरपेडियं एगं' (सिरि २९९)। २ प्रणाम-विशेष, मार्ग में किया जाता प्रणाम (गुभा १)। °मित्त पुं [°मित्र] मार्ग में मिलने पर प्रणाम करने तक की अवधिवाली मित्रतावाला (सुपा १८९)।

फिड देखो फिट्ट। फिडइ (हे ४, १७७)।

फिडिअ वि [भ्रष्ट, स्फिटित] १ भ्रंश-प्राप्त, नष्ट, च्युत (ओघ ७, १११; ११२; से ४, ५४; ६४)। २ अतिक्रान्त, उल्लंघित (ओघभा १७४; औप)।

फिड्ड वि [दे] वामन (दे ६, ८४)।

फिप्प वि [दे] कृत्रिम, बनावटी (दे ६, ८३)।

फिप्फिस न [दे] अन्त्र—आँत स्थित मांस-विशेष, फेफड़ा (सूअनि ७२; पण्ह १, १)।

फिर सक [गम्] फिरना, चलना। वकृ. फिरंत (धर्मवि ८१)।

फिरक्क पुंन [दे] खाली गाड़ी, भार ढोनेवाली खाली गाड़ी; 'समचित्ता दुवि वसहा सगडं कड्ढंति उवलभरियंपि । अट्ठुवि विभिन्नचित्ता फिरक्कमुन्नावि तम्मंति' (सुपा ४२४)।

फिरिय वि [गत] गया हुआ,

'गोवग्गवालणहेउं पुरिसा इह
केवि अग्गओ फिरिया ।
जं सुम्मइ आसन्नो
सुन्नेवि हु एस संखरवो'
(धर्मवि १३६)।

फिलिअ देखो फिडिअ (से ८, ६८)।

फिल्लुस अक [दे] फिसलना, खिसकना, गिरना। वकृ. 'सेवालियभूमितले फिल्लुसमाणा य थामयानम्मि' (सुर २, १०५)। देखो फेल्लुस।

फीअ देखो फाय (सूअ २, ७, १)।

फीणिया स्त्री [दे] एक जात की मीठाई, गुजराती में 'फेणी'; (सम्मत्त ५७)।

फुंका स्त्री [दे] फूँक, मुँह से हवा निकालना (मोह ६७)।

फुंकार पुं [फुङ्कार] फुफकार, कुपित सर्प आदि की आवाज (सुर २, २३७)।

फुंटा स्त्री [दे] केश-बन्ध (दे ६, ८४)।

फुंद देखो फंद = स्पन्द। फुंदइ (से १५, ७७)।

फुंफमा, फुंफुआ, फुंफुगा स्त्री [दे] करीषाग्नि, वनकण्डे की आग (पाअ; दे ६, ८४; तंदु ४५; जीव ३; वृह १; कम्म १, २२)।

फुंफुमा स्त्री [दे] १ करीषाग्नि, 'अहवा डज्झउ निहुयं निद्धूमे फुंफुमे व्व चिरमेसो' (उप ७२८ टी)। २ कचवर-वह्नि, कूड़ा-करकट की आग (सुख १, ८)।

फुंफुल, फुंफुल्ल सक [दे] १ उत्पाटन करना। २ कहना। फुंफुल्लइ (हे ४, १७४)।

फुंस सक [मृज्, प्र + उञ्छ्] पोंछना; साफ करना। फुंसदि (प्राकृ ९३)।

फुंसण देखो फासण (उप पृ ३४)।

फुक्क अक [फूत् + कृ] १ फुफकारना, फूँ फूँ आवाज करना। २ सक. मुँह से हवा निकालना, फूँकना। फुक्कइ (पिंग)। वकृ. फुक्कंत (गा १७६); फुक्किज्जंत (अ) (हे ४, ४२२)।

फुक्का स्त्री [दे] १ मिथ्या (दे ६, ८३)। २ फूँक (कुप्र १५०)।

फुक्कार पुं [फूत्कार] फुफकार, फूँ फूँ की आवाज (कुप्र ५८; सण)।

फुक्किय वि [फूत्कृत] फुफकारा हुआ (भाव ४)।

फुक्की स्त्री [दे] रजकी, धोबिन (दे ६, ८४)।

फुग्ग स्त्रीन [दे. स्फिच्] शरीर का अवयव-विशेष, कटि-प्रोथ (सूअनि ७६)।

फुग्गफुग्ग वि [दे] विकीर्ण रोमवाला, परस्पर असंबद्ध—बिखरे हुए केशवाला; 'तस्स भुमगाओ फुग्गफुग्गाओ' (उवा)।

फुट, फुट्ट अक [स्फुट्, भ्रंश्] १ विकसना, खोलना। २ प्रकट होना। ३ फूटना, फटना, टूटना। ४ नष्ट होना। फुटइ, फुट्टइ, फुट्टेइ, फुट्टउ (संक्षि ३६; प्राकृ ६६; हे ४, १७७; २३१; उवा; भवि; पिंग; गा २२८)। भवि. 'फुट्टिस्सइ बोहित्थं महिलाजणकहियमंतं वा' (धर्मवि १३), फुट्टिहिइ (पि ५२६)। वकृ. फुट्टंत, फुट्टमाण (पएह १, ३; गा २०४; सुर ४, १५१; णाया १, १—पत्र ३६)।

फुट्ट वि [स्फुटित, भ्रष्ट] १ फूटा हुआ, टूटा हुआ, विदीर्ण (उप ७२८ टी; सम्मत्त १४५; सुर २, ६०; ३, २४३; १३; २१०)। २ भ्रष्ट, पतित (कुमा)। ३ विनष्ट; 'फुट्टहडाहडसीसं' (णाया १, १६; विपा १, १)।

फुट्टण न [स्फुटन] १ फूटना, टूटना (कुप्र ४१७)। २ वि. फूटनेवाला, विदीर्ण होनेवाला (हे ४, ४२२)।

फुट्टिअ वि [स्फुटित] विदारित, 'फुट्टिअमोहो' (कुमा ७, ६४)।

फुट्टिर वि [स्फुटितृ] फूटनेवाला (सण)।

फुट्ठ देखो पुट्ठ = स्पृष्ट (पि ३११)।

फुड देखो फुट्ट = स्फुट्, भ्रंश्। फुडइ (हे ४, १७७; २३१; प्राकृ ६६); 'फुडंति सव्वंगसंधीओ' (उप ७२८ टी)। वकृ. फुडमाण (सुर ३, २४३)।

फुड देखो पुट्ठ = स्पृष्ट (पएण ३६; ठा ७—पत्र ३८३; जीवस २००; भग)।

फुड वि [स्फुट] स्पष्ट, व्यक्त, साफ, विशद (पाअ; हे ४, २५८; उवा)।

फुडण न [स्फुटन] टूटना, खण्डित होना (पएह १, १—पत्र २३)।

फुडा स्त्री [स्फुटा] अतिकाय-नामक महोरगेन्द्र की एक पटरानी, इन्द्राणी-विशेष (ठा ४, १; इक)।

फुडा स्त्री [फटा] साँप की फन, 'उक्कडफुडकुडिलजडिलकक्कसवियडफुडाडोवकरणदच्छं' (उवा)।

फुडिअ वि [स्फुटित] १ विकसित, खिला हुआ (पाअ; गा ३६०)। २ फूटा हुआ, विदीर्ण (स ३८१)। ३ विकृत (पएह १, २—पत्र ४०)।

फुडिअ (अप) देखो फुरिअ (भवि)।

फुडिआ स्त्री [स्फोटिका] छोटा फोड़ा, फुनसी (सुपा १३८)।

फुड्ड देखो फुट्ट। फुड्डइ (षड्)।

फुन्न वि [दे. स्पृष्ट] छूआ हुआ (पव १५८ टी; कम्म ५, ८५ टी)।

फुप्फुस न [दे] उदरवर्ती अन्त्र-विशेष, फेफड़ा (सूअनि ७३; पउम २६, ५४)।

फुम सक [भ्रम्] भ्रमण करना। फुमइ (हे ४, १६१)। प्रयो. फुमावइ (कुमा)।

फुम सक [दे. फूत् + कृ] फूँक मारना, मुँह से हवा करना। फुमेज्जा (दस ४, १०)। वकृ. फुमंत (दस ४, १०)। प्रयो. फुमावेज्जा (दस ४, १०)।

फुर अक [स्फुर्] १ फरकना, हिलना। २ तड़फड़ना। ३ विकसना, खोलना। ४ प्रकाशित होना, प्रकट होना; 'फुरइ अ सीआइ तक्खणं वामच्छं' (से १५, ७६; पिंग)। वकृ. फुरंत, फुरमाण (गा १६२; सुर २, २२१; महा; पिंग; से ६, २५; १२, २६)। संकृ. फुरित्ता (ठा ७)।

फुर सक [अप + हृ] अपहरण करना, छीनना। प्रयो. फुरावित्ति (वव ३)।

फुर पुं [स्फुर] शस्त्र-विशेष; फुरफलगावरणगहिय—' (पएह १, ३—पत्र ४६)।

फुर (अप) देखो फुड = स्फुट (पिंग)।

फुरण न [स्फुरण] १ फरकना, कुछ हिलना, ईषत् कम्पन; 'जं पुण अच्छिप्फुरणं मह होही भारिया तेण' (सुर १३, १२७)। २ स्फूर्ति (सुपा ६; वज्जा ३४; सम्मत्त १६१)।

फुरफुर अक [ पोस्फुराय् ] खूब काँपना, थरथराना, तड़फड़ाना । फुरफुरेज्जा (महानि १)। वकृ. फुरफुरंत, फुरफुरेंत (सुर १४, २३३; स ६६६; २५६)।

फुरिअ वि [स्फुरित] १ कम्पित, हिला हुआ, फरका हुआ, चलित (दे ६, ८४; सुर ५, २२६; गा १३७)। २ दीप्त (दे ६, ८४)।

फुरिअ वि [दे] निन्दित (दे ६, ८४)।

फुरुफुर देखो फुरफुर। वकृ. फुरुफुरंत, फुरुफुरेंत (पण्ह १, ३; पिंड ५६०; सुर ७, २३१; णाया १, ८—पत्र १३३)।

फुल देखो फुड = स्फुट्। फुलइ (नाट)। फुले (अप) (पिंग)।

फुल (अप) देखो फुर = स्फुर्। फुला (पिंग)।

फुल (अप) देखो फुड = स्फुट (पिंग)।

फुल (अप) देखो फुल्ल = फुल्ल (पिंग)।

फुलिअ देखो फुडिअ = स्फुटित (से ५, ३०)।

फुलिअ (अप) देखो फुल्लिअ (पिंग)।

फुलिंग पुं [स्फुलिङ्ग] अग्नि-कण (णाया १, १; दे ६, १३५; महा)।

फुल्ल अक [ फुल्ल् ] फूलना, पुष्प-युक्त होना, विकसना। फुल्लइ, फुल्लए, फुल्लेइ (रंभा; सम्मत्त १४०), फुल्लंति (हे २, २६)। भवि. फुल्लिहिसि (गा ८०२)।

फुल्ल देखो कम = क्रम्। फुल्लइ (वाव्वा १४६)।

फुल्ल न [फुल्ल] १ फूल, पुष्प (कुमा; धर्मवि २०; सम्मत्त १४३; दसनि १)। २ फूला हुआ, पुष्पित (भग; णाया १, १—पत्र १८; कुमा)। °मालिया स्त्री [°मालिका] फूल बेचनेवाली, मालाकार की स्त्री, मालिन (सुर ३, ७४)। °वल्लि स्त्री [°वल्लि] पुष्प-प्रधान लता (णाया १, १)।

फुल्लंधय पुं [फुलन्धय, पुष्पन्धय] भ्रमर, भँवरा (उप ८८६ टी)।

फुल्लंधुअ पुं [दे] भ्रमर, भौंरा (दे, ६, ८५; पाअ; कुमा)।

फुल्लग न [फुल्लक] पुष्प की आकृतिवाला ललाट का आभूषण (औप)।

फुल्लण न [फुल्लन] विकास (वज्जा १५२)।

फुल्लया स्त्री [फुल्ला, पुष्पा] वल्ली-विशेष, पुष्पाढ्या, शतपुष्पा, सोया का गाछ; 'दहफुल्लय-कोगलिमा (? मो)गली य तह अक्कबोंदीया' (पण्ह १—पत्र ३३)।

फुल्लवड न [दे] पुष्प-विशेष, मदिरा-वासक फूल (कुप्र ४५३)।

फुल्लविय } वि [फुल्लित] फुलाया हुआ
फुल्लाविय } (सम्मत्त १४०; विक्र २३)।

फुल्लिअ वि [फुल्लित] पुष्पित, विकसित (अंत १२; स ३०३; सम्मत्त १४०; २२७)।

फुल्लिम पुंस्त्री [फुल्लता] विकास, फूलन;
'अच्छउ ता फलकाले फुल्लिमसमए
वि कालिमा वयणे।
इय कलिउं व पलासो चत्तो
पत्तेहिं किविणो व्व'
(सुर ३, ४४)।

फुल्लिर वि [फुल्लितृ] फूलनेवाला, प्रफुल्ल; 'हिययएं दयणचंदणफुल्लिरफुल्लेहिं' (सम्मत्त २१४)।

फुस सक [ भ्रम् ] भ्रमण करना। फुसइ (हे ४, १६१)।

फुस सक [ मृज् ] मार्जन करना, पोंछना, साफ करना। फुसइ (हे ४, १०५; भवि)। कर्म. फुसिज्जइ, फुसिज्जउ (कुमा; सुपा १२४)। वकृ. फुसंत, फुसमाण (भवि; कुप्र २८५)। संकृ. फुसिऊण (महा)।

फुस सक [ स्पृश् ] स्पर्श करना, छूना। फुसइ (भग; औप; उत्त २, ६), फुसंति (विसे २०२३), फुसंतु (भग)। वकृ. फुसंत, फुसमाण (ओघ ३८६; भग)। संकृ. फुसिअ, फुसित्ता, फुसित्ताणं (पंच २, ३८; भग; औप; पि ५८३)। कृ. फुस्स (ठा ३, २)।

फुसण न [स्पर्शन] स्पर्श-क्रिया (भग; सुपा ५)।

फुसणा स्त्री [स्पर्शना] ऊपर देखो (विसे ४३२; नव ३२)।

फुसिअ देखो फुस = स्पृश्।

फुसिअ वि [स्पृष्ट] छुआ हुआ (जीवस १९६)।

फुसिअ वि [मृष्ट] पोंछा हुआ (उप पृ ३४५ सुपा २११; कुप्र २३१)।

फुसिअ पुंन [पृषत] १ बिन्दु, बुन्द, बूँद (आचा; कप्प)। २ बिन्दु-पात (सम ६०)।

फुसिअ वि [भ्रमित] घुमाया हुआ (कुमा ७, ४)।

फुसिआ स्त्री [दे] वल्ली-विशेष, 'सेसविदुगोत्तफुसिया' (पण्ण १—पत्र ३३)।

फुस्स देखो फुस = स्पृश्।

फूअ पुं [दे] लोहकार, लोहार (दे ६, ८५)।

फूम देखो फुम। वकृ. फूमंत (राज)।

फूमिय वि [फूत्कृत] फूँका हुआ (उप पृ १४१)।

फूल देखो फुल्ल = फुल्ल; 'फलफूलछल्लिकट्ठा मूलगपत्ताणि बीयाणि' (जी १३)।

फेक्कार पुं [फेत्कार] १ शृगाल की आवाज (सुर ६, २०४)। २ आवाज, चिल्लाहट (कप्पू)।

फेक्कारिय न [फेत्कारित] ऊपर देखो (स ३७०)।

फेड सक [ स्फेटय् ] १ विनाश करना। २ दूर हटाना। ३ परित्याग करना। ४ उद्घाटन करना। फेडइ, फेडेइ; फेडंति (उव; हे ४, ३५८; संबोध ५४; स ४१४)। कर्म. फेडिज्जइ (भवि)।

फेडण न [स्फेटन] १ विनाश। २ अपनयन (पव १३५)।

फेडणया स्त्री [स्फेटना] ऊपर देखो (पिंड ३८७)।

फेडावणिय न [दे] विवाह-समय की एक रीति, वधू को प्रथम बार लज्जा-परिहार के वक्त दिया जाता उपहार (स ७८)।

फेडिअ वि [स्फेटित] १ नष्ट किया हुआ, विनाशित (पउम ३६, २२)। २ त्याजित (सिरि ६५५)। ३ अपनीत (ओघभा ४२)। ४ उद्घाटित (स ७८)।

फेण पुं [फेण, फेन] फेण, झाग, जल-मल, पानी आदि के ऊपर का बुद्बुदाकार पदार्थ (पाअ; णाया १, १—पत्र ६२; कप्प)। °मालिणी स्त्री [°मालिनी] नदी-विशेष (ठा २, ३; इक)।

फेणवंध } पुं [दे] वरुण (दे ६, ८५)।
फेणवड }

फेणाय अक [ फेणाय्, फेनाय् ] फेण—फेन का वमन करना, झाग निकालना। वकृ. फेणायमाण (प्रयौ ७४)।

फेप्फस } न [दे] देखो फिप्फिस,
फेफस } फुप्फुस (राज; तंदु ३६)।

फेरण न [दे] फेरना, घुमाना; 'गुंफणफेरण-सुंकारएहिं' (सुर २, ८)।

फेल सक [क्षिप्] १ फेंकना। २ दूर करना। फेलदि (शौ) (नाट)। संकृ. फेलिअ (नाट)।

फेला स्त्री [दे] झूठन-झंठन, जूठन, भोजन से बचा-खुचा, उच्छिष्ट;

'तस्स य अणुकंपाए देवी
दासी य तम्मि कूवम्मि।
निच्चं खिवंति फेलं तीए
सो जियइ सुणउव्व।'
'दुग्गंधकूववासो गब्भो,
जणणीइ चावियरसेहिं।
जं गब्भपोसणं पुण तं फेलाहारसंकासं।'
(धर्मवि १४६)।

फेल्लाया स्त्री [दे] मातुलानी, मामी (दे ६, ८५)।

फेल्ल पुं [दे] दरिद्र, निर्धन (दे ६, ८५)।

फेल्लुस सक [दे] फिसलना, खिसकना, खिसककर गिरना। फेल्लुसइ (दे ६, ८६)। संकृ. फेल्लुसिऊण (दे ६, ८६; स ३५५)।

फेल्लुसण न [दे] १ फिसलन, पतन। २ पिच्छिल जमीन, वह जगह जहाँ पाँव फिसल पड़े (दे ६, ८६)।

फेल्हसण देखो फेल्लुसण (वव ४ टी)।

फेस पुं [दे] १ त्रास, डर। २ सद्भाव (दे ६, ८७)।

फोअ पुं [दे] उद्गम (दे ६, ८६)।

फोइअय वि [दे] १ मुक्त। २ विस्तारित (दे ६, ८७)।

फोंफा स्त्री [दे] डराने की आवाज, भयोत्पादक शब्द (दे ६, ८६)।

फोड सक [स्फोटय्] १ फोड़ना, विदारण करना। २ राई आदि से शाक आदि को बघारना। फोडेज्ज (कुप्र ६७)। वकृ. फोडंत, फोडेमाण (सुपा २०१; ५६३; औप)।

फोड पुं [स्फोट] १ फोड़ा, व्रण-विशेष (ठा १०—पत्र ५२०)। २ वर्ण-विशेष, शब्द-भेद (राज)। ३ वि. भञ्जक; 'बहुफोडो' (ओघभा १६१)।

फोडअ (शौ) पुं [स्फोटक] ऊपर देखो (प्राकृ ८६)।

फोडण न [स्फोटन] १ विदारण (पव ६ टी; गउड)। २ राई आदि से शाक आदि को बघारना (पिंड २५०)। ३ राई आदि संस्कारक पदार्थ (पिंड २५५)। ४ वि. फोड़नेवाला, विदारण करनेवाला; 'कायर-जणहिययफोडणं' (णाया १, ८); 'अम्हं मअणसराहअहिअअव्वणफोडणं गीअं' (गा ३८१)।

फोडय देखो फोडअ (पउम ६३, २६)।

फोडाव सक [स्फोटय्] १ फोड़वाना। तोड़वाना। २ खुलवाना। संकृ. फोडाविऊण (स ४६०)।

फोडाविय वि [स्फोटित] १ तोड़वाया हुआ। २ खुलवाया हुआ; 'फोडाविया संपुडा' (स ४६०)।

फोडि स्त्री [स्फोटि] विदारण, भेदन; 'भाडी-फोडीसु वज्जए कम्मं' (पडि)। °कम्म न [°कर्मन्] १ जमीन आदि का विदारण करने का काम, हल आदि से भूमि-दारण, कूप, तड़ाग आदि खोदने का काम। २ उक्त काम कर आजीविका चलाना (पडि)।

फोडिअ वि [स्फोटित] १ फोड़ा हुआ, विदारित (णाया १, ७; स ४७२)। २ राई आदि से बघारा हुआ (वव १)।

फोडिअय वि [दे. स्फोटित, °क] राई से बघारा हुआ शाकादि (दे ६, ८८)।

फोडिअय न [दे] रात के समय जंगल में सिंहादि से रक्षा का एक प्रकार (दे ६, ८८)।

फोडिया स्त्री [स्फोटिका] छोटा फोड़ा (उप ७६८ टी)।

फोडी स्त्री [स्फोटी, स्फौटी] देखो फोडि (उवा; पव ६; पडि)।

फोप्फस न [दे] शरीर का अवयव-विशेष, 'कालिज्जयअंतपित्तजरहिययफोप्फसफेफसपि-लिहोदर—' (तंदु ३६)।

फोफल न [दे] गन्ध-द्रव्य विशेष, एक प्रकार की औषधि, 'महुरविरियणमेसो कायव्वो फोफलाइदव्वेहिं' (भत्त ४२)।

फोफस देखो फोप्फस (पण्ह १, १—पत्र ८)।

फोरण न [स्फोरण] निरन्तर प्रवर्त्तन, 'विसयम्मि अपत्तेवि हु णियसत्तिप्फोरणेण फलसिद्धी' (उवर ७४)।

फोरविअ वि [स्फोरित] निरन्तर प्रवृत्त किया हुआ, 'तेहिंपि नियनियसत्ती फोरवीया' (सम्मत्त २२७; हम्मीर १४)।

फोस देखो फुस = स्पृश्; 'सव्वं फोसंति जगं' (जीवस १६६)।

फोस पुं [दे] उद्गम (दे ६, ८६)।

फोस पुं [दे. पोस] अपान-देश, गुदा (तंदु २०)।

फोसणा स्त्री [स्पर्शना] स्पर्श-क्रिया (जीवस १६६)।

॥ इअ सिरिपाइअसद्दमहण्णवे फआराइसद्दसंकलणो
अट्ठावीसइमो तरंगो समत्तो ॥

---

# व

व पुं [व] ओष्ठ-स्थानीय व्यञ्जन वर्ण-विशेष (प्राप)।

वअर (शौ) न [बदर] १ फल-विशेष; वेर। २ कपास का बीज (प्राकृ ८३)।

वइट्ठ (अप) वि [उपविष्ट] बैठा हुआ (हे ४, ४४४; भवि)।

वइल्ल पुं [दे] बैल, बरध, वृषभ (दे ६, ९१; गा २३८; प्राकृ ३८; हे २, १७४; धर्मवि ३; श्रावक २५८ टी; श्रु १५३; प्रासू ५५; कुप्र २७९; तो १५; वे ६; कप्पू)।

वइस (अप) अक [ उप + विश् ] बैठना; गुजराती में 'वेसवुं'। वइसइ (भवि)।

वइसणय (अप) न [उपवेशनक] आसन (तो ७)।

वइसार (अप) सक [ उप + वेशय् ] बैठाना। वइसारइ (भवि)।

वइस्स देखो वइस्स (पि ३००)।

वईस (अप) देखो वइस। वईसइ (भवि)।

वईस (अप) न [उपवेश] बैठ, बैठन, बैठना; 'तोवि गोट्ठडा कराविआ मुद्धए उट्ठ-वईस' (हे ४, ४२३)।

वउणी स्त्री [ दे ] कार्पासी, कर्पास-वल्ली (दे ३, ५७)।

वउल पुं [बकुल] १ वृक्ष-विशेष, मौलसरी का पेड़ (सम १५२; पाअ; णाया १, ६)। २ बकुल का पुष्प (से १, ५६)। °सिरी स्त्री [°श्री] १ बकुल का पेड़। २ बकुल का पुष्प (श्रा १२)।

वउस पुं [बकुश] १ अनार्य देश-विशेष। २ पुंस्त्री. उस देश का निवासी (पएह १, १—पत्र १४)। स्त्री. °सी (णाया १, १—पत्र ३७)। ३ वि. शवल, चितकबरा। ४ मलिन चरित्रवाला, शरीर के उपकरण और विभूषा आदि से संयम को मलिन करनेवाला (ठा ३, २; ५, ३; सुख ६, १), स्त्री, 'तए णं सा सूमालिया अज्जा सरीरवउसा जाया यावि होत्था' (णाया १, १६)। ४ पुंन. मलिन संयम, शिथिल चारित्र-विशेष (सुख ६, १)।

वउहारी स्त्री [दे] बुहारी, संमार्जनी, झाड़ू (दे ६, ९७)।

वंग पुं [वङ्ग] १ भगवान् आदिनाथ के एक पुत्र का नाम (ती १४)। २ देश-विशेष, बंगाल देश (उप ७६५; ती १४)। ३ वंग देश का राजा (पिंग)।

वंगल (अप) पुं [वङ्ग] वंग देश का राजा (पिंग)।

वंगाल पुं [वङ्गाल] बंगाल देश, 'बंगालदेस-वइणो तेणं तुह ससुरयस्स दिन्ना हं' (सुपा ३७७)।

वंभ देखो वंभ (पि २६७)।

वंडि पुं [ दे ] देखो वंदि = वन्दिन् ( षड् )।

वंद न [ दे ] कैदी, कारा-बद्ध मनुष्य; 'वंदंपि किंपि' (स ४२१), 'वंदाइं गिन्हइ कयावि', छलेण गिन्हंति वंदाइं', 'वंदाणं मोयावणकए' (धर्मवि ३२); 'एगत्थवंदपग्गहियपहियकीरंत-करुणरुन्नसरा' (धर्मवि ५२)। °ग्गाह पुं [°ग्रह] कैदी रूप से पकड़ना; 'परदोहवट्ट-वाडणवंदग्गहखत्तखणणपमुहाइं' (कुप्र११३)।

वंदण न [दे] कैदी (नंदीटिप्प० वैनयि की बुद्धि में १३ वां कथानक)।

वंदि स्त्री [वन्दि] देखो वंदी (हे १, १४२; २, १७६)।

वंदि } पुं [ वन्दिन् ] स्तुति-पाठक, मंगल-वंदिण } पाठक, मागध; 'मंगलपाढयमागह-चारणवेआलिआ वंदी' (पाअ; उप ७२८ टी; धर्मवि ३०), 'उद्दामसद्दवंदिणवंद्रसमुग्घुट्ठ-नामाइं' (स ५७६)।

वंदिर न [ दे ] समुद्र-वाणिज्य-प्रधान नगर, बंदर (सिरि ४३३)।

वंदी स्त्री [वन्दी] १ हठ-हृत स्त्री, बाँदी (दे २, ८४; गउड १०५; ८४३)। २ कैद किया हुआ मनुष्य (गउड ४२९; गा ११८)।

वंदीकय वि [वन्दीकृत] कैद किया हुआ, बाँध कर आनीत (गउड)।

वंदुरा स्त्री [वन्दुरा] अश्व-शाला, 'गच्छ निब्वेहि वंदुराओ, भूसेहि तुरए' (स ७२५)।

वंध सक [ बन्ध् ] १ बाँधना, नियन्त्रण करना। २ कर्मों का जीव-प्रदेशों के साथ संयोग करना। वंधइ (भग; महा; उव; हे १, १८७)। भूका. वंधिसु (पि ५१६)। कर्म. वंधिज्जइ, वज्झइ (हे ४, २४७), भवि. वंधिहिइ, वज्झिहिइ (हे ४, २४७)। वकृ. वंधंत, वंधमाण (कम्म २, ८; पएण २२)। संकृ. वंधइत्ता, बंधिउं, वंधिऊण, वंधिऊणं, वंधित्ता, वंधित्तु (भग; पि ५१३; ५८५; ५८२)। हेकृ. वंधेउं (हे १, १८१)। कृ. वंधियव्व (पंच १, ३)। कवकृ. वज्झंत, वज्झमाण (सुपा १९८; कम्म १, ३५; औप)।

वंध पुं [ दे ] भृत्य, नौकर (दे ६, ८८)।

वंध पुं [वन्ध] १ कर्म-पुद्गलों का जीव-प्रदेशों के साथ दूध-पानी की तरह मिलना, जीव-कर्म-संयोग (आचा; कम्म १, १५; ३२)। २ वन्धन, नियन्त्रण, संयमन (श्रा १०; प्रासू १५३)। ३ छन्द-विशेष (पिंग)। °सामि वि [°स्वामिन् ] कर्म-वन्ध करने-वाला (कम्म ३, १; २४)।

वंधई स्त्री [वन्धकी] पुंश्चली, असती स्त्री (नाट—मालती १०६)।

वंधग वि [वन्धक] १ बाँधनेवाला। २ कर्म-वन्ध करनेवाला, आत्म-प्रदेश के साथ कर्म-पुद्गलों का संयोग करनेवाला (पंच ५, ८४; श्रावक ३०६; ३०७; पंचा १६, ४०, कम्म ६, ९)।

वंधण न [वन्धन] १ बाँधने का—संश्लेष का साधन, जिससे बाँधा जाय वह स्निग्ध-तादि गुण (भग ८, ९—पत्र ३९४)। २ जो बाँधा जाय वह। ३ कर्म, कर्म-पुद्गल। ४ कर्म-वन्ध का कारण (सूअ १, १, १, १)। ५ संयमन, नियन्त्रण (प्रासू ३)। ६ नियन्त्रण का साधन, रज्जु आदि (उव)। ७ कर्म-विशेष, जिस कर्म के उदय से पूर्व-गृहीत कर्म-पुद्गलों के साथ गृह्यमाण कर्म-पुद्गलों का आपस में सम्बन्ध हो वह कर्म (कम्म १, २४; ३१; ३५; ३६; ३७)।

वंधणया स्त्री [बन्धन] बन्धन (भग)।

वंधणी स्त्री [बन्धनी] विद्या-विशेष (पउम ७, १४१)।

वंधय देखो वंधग (णंदि ४२)।

वंधव पुं [बान्धव] १ भाई, भ्राता। २ मित्र वयस्य. दोस्त। ३ नातेदार. संबंधी, नतेत। ४ माता। ५ पिता। ६ माता-पिता का सम्बन्धी मामा, चाचा आदि (हे १; ३०; प्रासू ७६; उत्त १८, १४)।

वंधाव (अशो) सक [बन्धय्] बँधाना, बँधवाना। वंधावयन्ति (पि ७)।

वंधाविअ वि [बन्धित] बँधाया हुआ (सुपा ३२५)।

वंधिअ देखो वद्ध (सूत्र १, २, १, १८; धर्मवि २३)।

वंधु पुं [बन्धु] १ भाई, भ्राता। २ माता। ३ पिता। ४ मित्र, दोस्त। ५ स्वजन, नातेदार, नतेत (कुमा; महा; प्रासू १०८; सुपा १६८; २४१)। ६ छन्द-विशेष (पिंग)। °जीव पुं [°जीव] वृक्ष-विशेष, दुपहरिया का पेड़ (स्वप्न ६६; कुमा)। °जीवग पुं [°जीवक] वही अर्थ (णाया १, १; कप्प; भग)। °दत्त पुं [°दत्त] १ एक श्रेष्ठी का नाम (महा)। २ एक जैन मुनि का नाम (राज)। °मई, °वई स्त्री [°मती] १ भगवान् मल्लिनाथ की मुख्य साध्वी का नाम (णाया १, ८; पव ६; सम १५२)। २ स्वनाम-ख्यात स्त्री-विशेष (महा; राज)। °सिरी स्त्री [°श्री] श्रीदाम राजा की पत्नी (विपा १, ६)।

वंधुर वि [बन्धुर] १ सुन्दर, रम्य (पाअ)। २ नम्र, अवनत (गउड २०५)।

वंधुरिय वि [बन्धुरित] १ पिंडीकृत (गउड ३८३)। २ नम्रीभूत, नमा हुआ (गउड ५५६)। ३ मुकुटित, मुकुटयुक्त। ४ विभूषित (गउड ५३३)।

वंधुल पुं [बन्धुल] वेश्या-पुत्र, असती-पुत्र (मृच्छ २००)।

वंधूय पुं [बन्धूक] वृक्ष-विशेष, दुपहरिया का पेड़ (स ३१२)।

वंधोल्ल पुं [दे] मेलक, मेल, संगति (दे ६, ८९; पड्)।

वंभ पुं [ब्रह्मन्] १ ब्रह्मा, विधाता (उप १०३१ टी; दे ६, २२; कुप्र २०३)। २ भगवान् शान्तिनाथ का शासनाधिष्ठायक यक्ष (संति ७)। ३ अप्काय का अधिष्ठायक देव (ठा ५, १—पत्र२६२)। ४ पाँचवें देवलोक का इन्द्र (ठा २, ३—पत्र ८५)। ५ बारहवें चक्रवर्ती का पिता (सम १५२)। ६ द्वितीय वलदेव और वासुदेव का पिता (सम १५२; ठा ६—पत्र ४४७)। ७ ज्योतिष-शास्त्र-प्रसिद्ध एक योग (पउम १७, १०)। ८ ब्राह्मण, विप्र (कुलक ३१)। ९ चक्रवर्ती राजा का एक देव-कृत प्रासाद (उत्त १३, १३)। १० दिन का नववाँ मुहूर्त (सम ५१)। ११ छन्द-विशेष (पिंग)। १२ ईषत्प्राग्भारा पृथिवी (सम २२)। १३ एक जैन मुनि का नाम (कप्प)। १४ पुंन. एक विमानावास, देव-विमान-विशेष (देवेन्द्र १३१; १३४; सम १६)। १५ मोक्ष, अपवर्ग (सूत्र २, ६, २०)। १६ ब्रह्मचर्य (सम १८; ओघभा २)। १७ सत्य अनुष्ठान (सूत्र २, ५, १)। १८ निर्विकल्प सुख (आचा १, ३, १, २)। १९ योगशास्त्र-प्रसिद्ध दशम द्वार (कुमा)। °कंत न [°कान्त] एक देव-विमान (सम १६)। °कूड पुं [°कूट] १ महाविदेह वर्ष का एक वक्षस्कार पर्वत (जं ४)। २ न. एक देव-विमान (सम १६)। °चरण न [°चरण] ब्रह्मचर्य (कुप्र १६१)। °चारि वि [°चारिन्] १ ब्रह्मचर्य पालन करनेवाला (णाया १, १; उवा। २ पुं. भगवान् पार्श्वनाथ का एक गणधर—प्रमुख मुनि (ठा ८—पत्र ४२६)। °चेर, °च्चेर न [°चर्य] १ मैथुन-विरति (आचा; पण्ह २, ४; हे २, ७४; कुमा; भग; सं ११; उप पृ ३४३)। २ जिनेन्द्र-शासन, जिन-प्रवचन (सूत्र २, ५, १)। °ज्झय न [°ध्वज] एक देव-विमान (सम १६)। °दत्त पुं [°दत्त] भारतवर्ष में उत्पन्न बारहवाँ चक्रवर्ती राजा (ठा २, ४; सम १५२; उव)। °दीव पुं [°द्वीप] द्वीप-विशेष (राज)। °दीविया स्त्री [°द्वीपिका] जैन-मुनि गण की एक शाखा (कप्प)। °प्पभ न [°प्रभ] एक देव-विमान (सम १६)। °भूइ पुं [°भूति] एक राजा, द्वितीय वासुदेव का पिता (पउम २०, १८२)। °यारि देखो °चारि (णाया १, १; सम १३; कप्प; सुपा २७१; महा; राज)। स्त्री. °णी (णाया १, १४)। °रुइ पुं [°रुचि] स्वनाम-प्रसिद्ध एक ब्राह्मण, नारद का पिता (पउम ११, ५२)। °लेस न [°लेश्य] एक देव-विमान (सम १६)। °लोअ, लोग पुं [°लोक] एक स्वर्ग, पाँचवाँ देवलोक (भग; अनु; सम १३)। °लोगवडिंसय न [°लोकावतंसक] एक देव-विमान (सम १७)। °व, °वंत वि [°वत्] ब्रह्मचर्यवाला (आचा)। °वडिंसय पुं [°ावतंसक] सिद्ध-शिला, ईषत्प्राग्भारा पृथिवी (सम २२)। °वण्ण न [°वर्ण] एक देव-विमान (सम १६)। °वय न [°व्रत] ब्रह्मचर्य (णाया १, १)। °वि वि [°वित्] ब्रह्म का जानकार (आचा)। °व्वय देखो °वय (सं ५६; प्रासू १५६)। °संति पुं [°शान्ति] भगवान् महावीर का शासन-यक्ष (गण ११; ती १५)। °सिंग न [°शृङ्ग] एक देव-विमान (सम १६)। °सिट्ठ न [°सृष्ट] एक देव-विमान (सम १६)। °सुत्त न [°सूत्र] उपवीत, यज्ञोपवीत (मोह ३०; सुख २, १३)। °हिअ पुं [°हित] एक विमानावास, देव-विमान-विशेष (देवेन्द्र १३४)। °ावत्त न [°ावर्त] एक देव-विमान (सम १६)। देखो वंभाण, वम्ह।

वंभंड न [ब्रह्माण्ड] जगत्, संसार (गउड; कुप्र ४; सुपा ३६८; ५९३)।

वंभण पुं [ब्राह्मण] ब्राह्मण, विप्र (स २६०; सुर २, १३०, सुपा १६८; हे ४, २८०; महा)।

वंभणिआ स्त्री [ब्राह्मणिका] पञ्चेन्द्रिय जन्तु-विशेष (पुप्फ २६७)।

वंभणिआ, वंभणी स्त्री [दे. ब्राह्मणिका] कीट-विशेष (दे ६, ९०; पाअ; दे ८, ६३; ७५)।

वंभण्ण, वंभण्णय स्त्री [ब्रह्मण्य, ब्राह्मण्य, °क] १ ब्राह्मण का हित। २ ब्राह्मण-संबन्धी। ३ न. ब्राह्मण-समूह। ४ ब्राह्मण-

धर्म; 'वंभरएणकज्जेतु सज्जो' (सम्मत्त १४०; कप्प; औप; पि २५०)।

वंभद्दीविग वि [ब्रह्मद्वीपिक] ब्रह्मदीपिका-शाखा में उत्पन्न (णंदि ५१)।

वंभद्दीविगा स्त्री [ब्रह्मद्वीपिका] एक जैन-मुनि-शाखा (णंदि ५१)।

वंभलिज्ज न [ब्रह्मलीय] एक जैन मुनि-कुल (कप्प)।

वंभहर न [दे] कमल, पद्म (दे ६, ९१)।

वंभाण देखो वंभ (पउम ५, १२२)। °गच्छ पुं [°गच्छ] एक जैन-मुनि गच्छ (ती २८)।

वंभि° } स्त्री [ब्राह्मी] १ भगवान् ऋषभदेव वंभी } की एक पुत्री (कप्प; पउम ५, १२०; ठा ५, २; सम ६०)। २ लिपि-विशेष (सम ३५; भग)। ३ कल्प-विशेष (सुपा ३२४)। ४ सरस्वती देवी (सिरि ७६४)।

वंभुत्तर पुं [ब्रह्मोत्तर] एक विमानावास, देव-विमान-विशेष (देवेन्द्र १३४)। °वडिंसक न [°वतंसक] एक देव-विमान (सम १६)।

वंहि पुं [वर्हिन्] मयूर, मोर (उत्तर २६)।

वंहिण (अप) ऊपर देखो (पि ४०६)।

वक देखो वय (पण्ह १, १—पत्र ८)।

वक्कर न [दे. वर्कर] परिहास (दे ६, ८६; कुप्र १९७; कप्पू)।

वक्कस न [दे] अन्न-विशेष, 'वक्कसं' मुद्गमापादिनपिकानिष्पन्नमन्नं' (सुख ८, १२; उत्त ८, १२)।

वग देखो वय (दे २, ९; कुप्र ६६)।

वगदादि पुं [वगदादि] देश-विशेष, वगदाद देश; 'वगदादिविसयवसुहाहिवस्स खलीपनामधेयस्स' (हम्मीर ३४)।

वगी स्त्री [वकी] वगुली, वगुले की मादा (विपा १, ३; मोह ३७)।

वग्गड पुं [दे] देश-विशेष (ती १५)।

वज्झ वि [बाह्य] बाहर का, वहिरङ्ग (पण्ह १, ३; प्रासु १७२)। °ओ अ [°तस्] बाह्य से, वहिरंग से; 'किं ते जुज्झेण वज्झओ' (आचा)।

वज्झ न [वन्ध] वन्धन, बांधने का वागुरा आदि साधन, 'अह तं पवेज वज्झं, अहे वज्झस्स वा वए' (सूअ १, १, २, ८)।

वज्झ वि [बद्ध] १ वन्धनाकार व्यवस्थित, 'अह तं पवेज्ज वज्झं' (सूअ १, १, २, ८)। २ वँधा हुआ (प्रति १५)।

वज्झंत } वज्झमाण } देखो वन्ध = वन्ध्।

वठर पुं [वठर] मूर्ख छात्र (कुप्र १९)।

वड (अप) वि [दे] बड़ा, महान् (पिंग)। देखो वड्ड।

वडवड अक [वि + लप्] विलाप करना, बड़बड़ाना। वडवडइ (षड्)।

वडहिला स्त्री [दे] धुरा के मूल में दी जाती कील, कीलक-विशेष (वज्जि ११६)।

वडिस देखो वलिस (हे १, २०२)।

वडु } पुं [वटु, °क] लड़का, छोकड़ा (उप वडुअ } ७१३; सुपा २००)।

वडुवास [दे] देखो वडुवास (दे ७, ४७)।

वत्तीस } वत्तिस } (अप) देखो वत्तीस (पिंग)।

वत्तीस स्त्रीन [द्वात्रिंशत्] १ संख्या-विशेष, वत्तीस, ३२। २ जिनकी संख्या वत्तीस हों वे; 'वत्तीसं जोगसंगहा पन्नत्ता' (सम ५७; औप; उवा; पिंग)। स्त्री. °सा (सम ५७)।

वत्तीसइ° स्त्री. ऊपर देखो (सम ५७)। °वद्धय न [°वद्धक] १ वत्तीस प्रकार रचनाओं से युक्त। २ वत्तीस पात्रों से निवद्ध (नाटक); 'वत्तीसइवद्धएहिं नाडएहिं' (णाया १, १—पत्र ३९; विपा २, १ टी—पत्र १०४)। °विह वि [°विध] वत्तीस प्रकार का (सम ५७)।

वत्तीसइम वि [द्वात्रिंशत्तम] १ वत्तीसवाँ, ३२ वाँ (पउम ३२, ९७; पएण ३२)। २ न. पनरह दिनों का लगातार उपवास (णाया १, १)।

वत्तीसा देखो वत्तीस।

वत्तीसिया स्त्री [द्वात्रिंशिका] १ वत्तीस पद्यों का निवन्ध—ग्रन्थ (सम्मत्त १४४)। २ एक प्रकार का नाप (अणु)।

वद्ध वि [बद्ध] १ वँधा हुआ, नियन्त्रित; 'बद्धं संदाणिअं निअलिअं च' (पाअ)। २ संश्लिष्ट, संयुक्त (भग; पाअ)। ३ निवद्ध, रचित (आवम)। °प्फल, °फल पुं [°फल] १ करञ्ज का पेड़ (हे २, ९७)। २ वि. फल-युक्त, फल-संपन्न (णाया १, ७—पत्र ११६)।

वद्धग पुं [वद्धक] तूण-वाद्य विशेष (राय ४६)।

वद्धय पुं [दे] कान का एक आभूषण (दे ६, ८९)।

वद्धेल्लग } वद्धेल्लय } देखो वद्ध (अणु; महा)।

वप्प पुं [दे] १ सुभट, योद्धा (दे ६, ८८)। २ वाप, पिता (दे ६, ८८; दस ७, १८; स ५८१; उप ३२० टी; सुर १, २२१; कुप्र ४३; जय; भवि; पिंग)।

वप्पहट्टि पुं [वप्पभट्टि] एक सुविख्यात जैन आचार्य (विचार ५३३; ती ७)।

वप्पीह पुं [दे] पपीहा, चातक पक्षी (दे ६, ९०; स ६८६; पाअ; हे ४, ३८३)।

वप्पुड वि [दे] वेचारा, दीन, अनुकम्पनीय गुजराती में 'वापडुं' (हे ४, ३८७; पिंग)।

वप्फ पुंन [बाष्प] १ भाफ, ऊष्मा; 'वप्फो' (हे २, ७०; षड्), 'वप्फं' (प्राकृ २३; विसे १५३५)। २ नेत्र-जल, अश्रु; 'वप्फं वाहो य नयणजलं' (पाअ), 'वप्फपज्जाउललोअणाहिं' (स ५६१; स्वप्न ८५)।

वप्फाउल वि [दे. बाष्पाकुल] अतिशय उष्ण (दे ६, ९२)।

वब्बर पुं [बर्बर] १ अनार्य देश-विशेष (पउम ९८, ६५)। २ त्रि. वर्बर देश का निवासी (पण्ह १, १; पउम; ९९, ५५)। °कूल न [°कूल] वर्बर देश का किनारा (सिरि ४३०)।

वब्बरी स्त्री [दे] केश-रचना (दे ६, ९०)।

वब्बरी स्त्री [बर्बरी] वर्बर देश की स्त्री (णाया १, १; औप; इक)।

वब्बूल पुं [बब्बूल] वृक्ष-विशेष, ववूल का पेड़ (उप ८३३ टी; महा)।

वब्भ पुं [दे] वध्र, चर्म, चमड़े की रज्जु; 'वब्भो वद्धे' (दे ६, ८८); 'वज्जो वद्धो = (? वब्भो वद्धो)' (पाअ)।

वब्भागम वि [बह्वागम] बहु-श्रुत, शास्त्रों का अच्छा जानकार (कस)।

वब्भासा स्त्री [दे] नदी-भेद, वह नदी जिसके पूर से भावित पानी में धान्य आदि बोया जाता हो (राज)।

वब्भिआयण न [वाभ्रव्यायन] गोत्र-विशेष (इक)।

वमाल पुं [दे] कलकल, कोलाहल (दे ६, ९०)।

वम्ह पुं [ब्रह्मन्] १ ज्योतिष्क देव-विशेष (ठा २, ३—पत्र ७७)। २ देखो बंभ (हे २, ७४; कुमा; गा ८१६; अच्चु १३; वज्जा २६; सम्मत्त ७७; हे १, ५९; २, ६३; ३, ५६)। °चरिअ देखो बंभ-चेर (हे २, ६३; १०७)। °तरु पुं [°तरु] पलाश का पेड़ (कुमा)। °धमणी स्त्री [°धमनी] ब्रह्मनाड़ी (अच्चु ८४)।

वम्हज्ज (शौ) देखो बंभण्ण (प्राकृ ८७)।

वम्हण देखो बंभण (अच्चु १७; प्रयौ ३७)।

वम्हण्णय देखो बंभण्णय (भग)।

वम्हहर [दे] देखो बंभहर (षड्)।

वम्हाल पुं [दे] अपस्मार, वायु-रोग-विशेष, मृगी रोग (षड्)।

वय पुं [बक] १ पक्षि-विशेष, बगुला। २ कुवेर। ३ महादेव। ४ पुष्प-वृक्ष विशेष, मल्लिका का गाछ (श्रा २३)। ५ राक्षस-विशेष (श्रा २३)। ६ असुर-विशेष, बकासुर (वेणी १७७)।

वयाला देखो बा-याला (पव १९)।

वरठ पुं [दे] धान्य-विशेष (पव १५४ टी)।

वरह न [वर्ह] १ मयूर-पिच्छ (स ५००)। २ पत्र। ३ परिवार (प्राकृ २८)। देखो वरिह।

वरहि, वरहिण } पुं [वर्हिन्] मयूर, मोर (पाअ; प्राकृ २८; पउम; २८, १२०; णाया १, १; पण्ह १; १; औप)।

वरिह देखो वरह (हे २, १०४)। °हर पुं [°धर] मयूर (षड्; प्राकृ २८)।

वरिहि, वरिहिण } देखो वरहि (कप्पू; हे ४, ४२२)।

वरुअ न [दे] तृण-विशेष, इक्षु-सदृश तृण (दे ५, १९; ६, ९१; पाअ)।

वरुड पुं [दे] शिल्पी-विशेष, चटाई बनाने-वाला शिल्पी (अणु १४९)।

वल अक [ज्वल्] जलना, गुजराती में 'वळवु'। वलंति (हे ४, ४१६)।

वल अक [वल्] १ जीना। २ सक. खाना। वलइ (हे ४, २५९)।

वल सक [ग्रह्] ग्रहण करना। वलइ (षड्)। देखो वल = ग्रह्।

वल पुं [बल] १ बलदेव, हलधर, वासुदेव का बड़ा भाई (पउम २०, ८४; पाअ)। २ छन्द-विशेष (पिंग)। ३ एक क्षत्रिय परिव्राजक (औप)। ४ न. सामर्थ्य, पराक्रम (जी ४२; स्वप्न ४२; प्रासू ६३)। ५ शारीरिक पराक्रम; 'बलवीरियाणं जओ मेओ' (अज्झ ९५)। ६ सैन्य, सेना (उत्त ९, ४; कुमा)। ७ खाद्य-विशेष; 'आसाढाहि बलेहिं भोजा कज्जं साधेंति' (सुज्ज १०, १७)। ८ अष्टम तप, लगातार तीन दिनों का उपवास (संबोध ५८)। ९ पर्वत-विशेष का एक कूट—शिखर (ठा ९)। °च्छि वि [°च्छित्] १ बल का नाशक। २ न. जहर, विष (से २, ११)। °ण्णु देखो °न्न (राज)। °देव पुं [°देव] हली, वासुदेव का बड़ा भाई, राम (सम ७१; औप)। °न्न वि [°ज्ञ] बल को जाननेवाला (आचा)। °भद्द पुं [°भद्र] १ भरतक्षेत्र का भावी सातवाँ वासुदेव (सम १५४)। २ राजा भरत का एक प्रपौत्र (पउम ५, ३)। ३ एक विमानावास, देवविमान-विशेष (देवेन्द्र १३३)। देखो °हद्द। °भाणु पुं [°भानु] राजा बलमित्र का भागिनेय (काल)। °महणा स्त्री [°मथनी] विद्या-विशेष (पउम ७, १४२)। °मित्त पुं [°मित्र] इस नाम का एक राजा (विचार ४९४; काल)। °व वि [°वत्] १ बलवान्, बलिष्ठ (विसे ७९८)। २ प्रभूत सैन्यवाला (औप)। ३ पुं. अहोरात्र का आठवाँ मुहूर्त (सुज्ज १०, १३)। °वइ पुं [°पति] सेनापति, सेनाध्यक्ष (महा)। °वंत, °वग देखो °व (णाया १, १; औप; णाया १, ५)। °वत्त न [°वत्त्व] बलिष्ठता (ओघभा ६)। °वाउय वि [°व्यापृत] सैन्य में लगाया हुआ (औप)। °हद्द पुं [°भद्र] १ बलदेव। २ छन्द-विशेष (पिंग)। देखो °भद्द।

वलकार, वलक्कार } पुं [बलात्कार] जबरदस्ती (पउम ४६, २९; दे ६, ४९; अभि २१७; स्वप्न ७९)।

वलक्कारिद (शौ) वि [बलात्कारित] जिस पर बलात्कार किया गया हो वह (नाट—मालती १२३)।

वलद्द पुं [दे] बलद, बैल (सुपा ५४५; नाट—मृच्छ ९०)।

वलमड्डा स्त्री [दे] बलात्कार, जबरदस्ती (दे ६, ९२)।

वलमोडि देखो वलामोडि; 'मग्गिअलद्धे बल-मोडिचुंविए अप्पणेण उवणीदे' (गा ८२७)।

वलमोडिअ देखो वलामोडिअ; 'केसेसु वल-मोडिअ तेण समरम्मि जअस्सिरी गहिआ' (गा ९७७)।

वलय पुं [दे] बलद, बैल (पउम ८०, १३)।

वलया देखो वलाया (हे १, ६७)।

वलवट्टि स्त्री [दे] १ सखी। २ व्यायाम को सहन करनेवाली स्त्री (दे ६, ९१)।

वलहट्टुया स्त्री [दे] चने की रोटी (वज्जा ११४)।

वला अ. स्त्री [बलात्] जबरदस्ती, बलात्कार (से १०, ७८; ओघभा २०); 'बलाए' (उप १०३१ टी)।

वला स्त्री [बला] १ मनुष्य की दश दशाओं में चौथी अवस्था, तीस से चालीस वर्ष तक की अवस्था (तंदु १६)। २ दृष्टि-विशेष, योग की एक दृष्टि। ३ भगवान् कुन्थुनाथ की शासन-देवी, अच्युता (राज)।

वलाका देखो वलाया (पण्ह १, १—पत्र ८)।

वलाणय न [दे] १ उद्यान आदि में मनुष्य को बैठने के लिए बनाया जाता स्थान—बेंच आदि (धर्मवि ३३; सिरि ५८९)। २ द्वार, दरवाजा; 'पविसंतो चेव वलाणयम्मि कुज्जा निसीहिया तिन्नि' (चेइय १८८)।

वलामोडि स्त्री [दे. बलामोटि] बलात्कार (दे ६, ९२)।

वलामोडिअ अ [दे. बलादामोट्य] बला-त्कार से, जबरदस्ती से; 'केसेसु बलामोडिअ तेण अ समरम्मि जयसिरी गहिआ' (काप्र १६७; उत्तर १०३; पि. २३८)।

वलामोलि देखो वलामोडि (से १०, ६४)।

वलाया स्त्री [वलाका] वक-विशेष, विस-कण्ठिका, बगुले की एक जाति (हे १, ६७; उप १०३१ टी)।

वलाहग पुं [वलाहक] मेघ, जीमूत; 'गलिय-जलवलाहगपंडुरं' (वसु)।

वलाहगा देखो वलाहया (ठा ८)।

वलाहय देखो वलाहग (णाया १, ५; कप्प; पाअ)।

वलाहया स्त्री [वलाहका] १ वक-विशेष, वलाका (उप २६४)। २ देवी-विशेष, अनेक दिक्कुमारी देवियों का नाम (इक—पत्र २३१; २३४)।

वलि पुं [वलि] १ असुरकुमारों का उत्तर दिशा का इन्द्र (ठा २, ३; १०; इक)। २ स्वनाम-प्रसिद्ध एक राजा (गा ४०६)। ३ सातवाँ प्रतिवासुदेव (पउम ५, १५६)। ४ एक दानव, दैत्य-विशेष (कुमा)। ५ पुंस्त्री. उपहार, भेंट (पिंड १६५; दे १, ६६)। ६ पूंजोपहार, देवता को धरा जाता नैवेद्य; 'सुरहिविलेवणवरकुसुमदामवलिदीवणेहिं च' (पव १ टी), 'वंदणपूयणवलिढोयणेसु' (चेइय ५२; पव १३३; सुर ३, ७८; कुप्र १७४)। ७ भूत आदि को दिया जाता भोग, वलिदान; 'भूअवलिव्व' (वे ४६)। ८ पूजा, अर्चा, सपर्या। ९ राज-ग्राह्य भाग। १० चामर का दण्ड। ११ उपप्लव (हे १, ३५)। १२ छन्द-विशेष (पिंग)। °उट्ठ पुं [°पुष्ट] काक, कौआ (पाअ)। °कम्म न [°कर्मन्] १ पूजन, पूजा की क्रिया। २ देवता को उप-हार—नैवेद्य धरने की क्रिया (भग; सूअ २, २, ५५; णाया १, १; ८; कप्प; औप)। °चंचा स्त्री [°चञ्चा] वलीन्द्र की राजधानी (णाया २; इक)। °मुह पुं [°मुख] बन्दर, कपि (पाअ)। °यम्म देखो °कम्म (पउम ३७, ४६)।

वलि वि [वलिन्] १ वलवान्, वलिष्ठ (सुपा ४५१; कुप्र २७७)। २ पुं. रामचन्द्र का एक सुभट (पउम ५६, ३८)।

वलिअ वि [दे] १ पीन, मांसल, स्थूल, मोटा (दे ६, ८८; उप १४२ टी; बृह ३)। २ क्रिवि. गाढ़, वाढ़, अतिशय, अत्यर्थ; 'गाढं वाढं वलिअं घणिअं दढमइसएण अच्चत्थं' (पाअ; णाया १, १—पत्र ६४; भग ६, ३३)।

वलिअ वि [वलिन्, वलिक] १ वलवान्, सवल, पराक्रमी; 'कत्थवि जीवो वलिओ कत्थवि कम्माइं हुंति वलियाइं' (प्रासू १२३), 'एस अम्ह ताओ वलियदाइयपेल्लिओ इमं विसमं पल्लिं समस्सिओ' (महा, पउम ४८, ११७; सुपा २७५; औप)। २ प्राणवाला (ठा ४, ३—पत्र २४६)।

वलिअ वि [वलित] जिसको वल उत्पन्न हुआ हो, सवल (कुप्र २७७)। २ पुं. छन्द-विशेष (पिंग)।

वलिअंक पुं [वलिताङ्क] छन्द-विशेष (पिंग)।

वलिआ स्त्री [दे. वलिका] सूपं, सूप, अन्न को तुषादि-रहित करने का एक उपकरण (आवम)।

वलिट्ठ वि [वलिष्ठ] वलवान्, सवल (प्रासू १५४)।

वलिद्द पुं [दे. वलीवर्द] वलद, वृषभ; 'दो सारवलिद्दावि हु' (सुपा २३८)।

वलिमड्डा स्त्री [दे] वलात्कार; 'अन्नह वलि-मड्डाए गहिउमणो सोम! एकलियं' (उप ७२८ टी)।

वलिवद्द देखो वलीवद्द (पउम ३३, ११६)।

वलिस न [वडिश] मछली पकड़ने का कांटा (हे १, २०२)।

वलिस्सह पुं [वलिस्सह] स्वनाम-ख्यात एक जैन मुनि, आर्य महागिरि का एक शिष्य (कप्प)।

वलीअ वि [वलीयस्] अधिक वलवाला, वलिष्ठ (अभि १०१)।

वलीवद्द पुं [वलीवर्द] वैल, वृषभ (विपा १, २)।

वलुलड (अप) देखो वल=वल (हे ४, ४३०)।

वले अ. इन अर्थों का सूचक अव्यय—१ निश्चय, निर्णय। २ निर्धारण (हे २, १८५; कुमा)।

वल्ल न [वाल्य] वालत्व, वालकपन, शिशुता (कुमा ३, ३५)। देखो वाल=वाल्य।

वव सक [ब्रू] वोलना, कहना। ववइ, ववए (षड्)। देखो वुव, व्रू।

वव न [वव] ज्योतिष-शास्त्र-प्रसिद्ध एक करण (विसे ३३४८; सुज्ज्ञत्ति ११; सुपा १०८)।

वव्वाड पुं [दे] दक्षिण हस्त (दे ६, ८६)।

वहड वि [वृहत्] वड़ा, महान्। °इच न [°गदिल्ल] नगर-विशेष (ती ३५)।

वहत्तरी देखो वाहत्तरि (पव २०)।

वहप्पइ } वहप्फइ } देखो वहस्सइ (हे १, १३८; २, ६६; १३७; षड्, कुमा; सम्मत्त १३७)।

वहरिय देखो वहिरिय; 'तालरववहरियदियंतरं' (महा)।

वहल न [दे] पंक, कर्दम, कादा (दे ६, ८६)। °सुरा स्त्री [°सुरा] पंकवाली मदिरा (दे ५, २)।

वहल वि [वहल] १ निविड, सान्द्र, निरंतर, गाढ (गउड; हे २, १७७)। २ स्थूल, मोटा (ठा ४, २; गउड)। ३ पुष्कल, अत्यन्त (कप्पू)।

वहलिम पुंस्त्री [वहलता] १ स्थूलता, मोटाई। २ सातत्य, निरंतरता (वज्जा ५२; गा ७५५)।

वहली स्त्री [वहली] १ देश-विशेष, भारतवर्ष का एक उत्तरीय देश; 'तक्खसिलाइ पुरीए वहलीविसयावयंसभूयाए' (कुप्र २१२)। २ वहली देश की स्त्री (णाया १, १—पत्र ३७, औप, इक)।

वहलीय वि [वहलीक] देश-विशेष में—वहली देश में रहनेवाला (पण्ह १, १—पत्र १४)।

वहव देखो वहु; 'काले समइक्कंते अइवहवे' (पउम ४१, ३६), 'सोहग्गकप्पतरुवरपमुहत्तवे सा कुणइ वहवे' (सम्मत्त २१७), 'जायंति वहववेरग्गपल्लवुल्लासिणो झत्ति' (हि ५)।

वहस्सइ पुं [वृहस्पति] १ ज्योतिष्क देव-विशेष, एक महाग्रह (ठा २, ३—पत्र ७७; सुज्ज २०—पत्र २६४)। २ सुराचार्य, देव-गुरु (कुमा)। ३ पुष्य नक्षत्र का अधिष्ठाता देव (सुज्ज १०, १२)। ४ राजनीति-प्रणेता एक ऋषि। ५ नास्तिक मत का प्रवर्तक एक विद्वान् (हे २, १३७)। ६ एक ब्राह्मण, पुरोहित-पुत्र। ७ विपाकसूत्र का एक अध्ययन

(विपा १, १)। °दत्त पुं [°दत्त] देखो श्रंत के दो अर्थ (विपा १, ५)।

वहि श्र [वहिस्] वाहर; 'अवहिलेसे परिव्वए' (आचा), 'गामवहिम्मि य तं ठाविऊण गामंतरे पविट्ठो सो' (उप ६ टी)। °हुत्त वि [°दे] वहिर्मुख (गउड)।

वहिअ वि [दे] मथित, विलोडित (पड्)।

वहिं देखो वहि (आचा; उव)।

वहिणिआ } स्त्री [भगिनी] वहिन (अभि
वहिणी } १३७; कप्पू; पाश्र; पउम ६, ६; हे २, १२६; कुमा)। २ सखी, वयस्या (संक्षि ४७)। °तणअ पुं [°तनय] भगिनी-पुत्र (दे)। °वइ पुं [°पति] वहनोई (दे)। देखो भइणी।

वहित्ता श्र [वहिस्तात्] वाहर (सुज्ज ६)।

वहिद्धा श्र [दे] १ वाहर। २ मैथुन, स्त्री-संभोग (हे २, १७४; ठा ४, १—पत्र २०१)।

वहिद्धा श्र [वहिर्धा] वाहर की तरफ (दस २, ४)।

वहिया श्र [वहिस्, वहिस्तात्] वाहर (विपा १, १; आचा; उवा; औप)।

वहिर वि [वाह्य] वहिर्भूत, वाहर का (प्राकृ ३८)।

वहिर वि [वधिर] वहरा, जो सुन न सकता हो वह (विपा १, १; हे १, १८७; प्रासू १४३)।

वहिरिय वि [वधिरित] वधिर किया हुआ (सुर २, ७५)।

वहु वि [वहु] १ प्रचुर, प्रभूत, अनेक, अनल्प (ठा ३, १; भग; प्रासू ४१; कुमा; श्रा २७)। स्त्री. °हुई (पड्; प्राकृ २८)। २ क्रिवि. अत्यन्त, अतिशय (कुमा ५, ६६; काल)। °उदग पुं [°उदक] वानप्रस्थ का एक भेद (औप)। °चूड पुं [°चूड] विद्याधर वंश का एक राजा (पउम ५, ४६)। °जंपिर वि [°जल्पितृ] वाचाट, वकवादी (पाअ)। °जण पुं [°जन] अनेक लोग (भग)। २ न. आलोचना का एक प्रकार (ठा १०)। °णड देखो °नड (राज)। °णाय न [°नाद] नगर-विशेष (पउम ५५, ५३)। °देसिअ वि [°देश्य] कुछ ज्यादा, थोड़ा बहुत (आचा २, ५, १, २२)। °नड पुं [°नट] नट की तरह अनेक भेष को धारण करने-वाला (आचा)। °पडिपुण्ण, °पडिपुन्न वि [°परिपूर्ण] पूरा पूरा (ठा ६; भग)। °पढिय वि [°पठित] अति शिक्षित, अतिशय शिक्षित (णाया १, १४)। °पलावि वि [°प्रलापिन्] वकवादी (उप पृ ३३६)। °पुत्तिअ न [°पुत्रिक] वहु-पुत्रिका देवी का सिंहासन (निर १, ३)। °पुत्तिआ स्त्री [°पुत्रिका] १ पूर्णभद्र नामक यक्षेन्द्र की एक अग्र-महिषी (ठा ४, १; णाया २)। २ सौधर्म देवलोक की एक देवी (निर १, ३)। °प्पएस वि [°प्रदेश] प्रचुर प्रदेश—कर्म-दल वाला (भग)। °फोड वि [°स्फोट] वहु-भक्षक (ओघभा १६१)। °भंगिय न [°भङ्गिक] दृष्टिवाद का सूत्र-विशेष (सम १२८)। °मय वि [°मत] १ अत्यन्त अभीष्ट (जीव १)। २ अनुमोदित, संमत, अनुमत (काप्र १७६; सुर ४, १८८)। °माइ वि [°मायिन्] अति कपटी (आचा)। °माण पुं [°मान] अति-शय आदर (आवम; पि ६००; नाट—विक्र ५)। °माय वि [°माय] अति कपटी (आचा)। °मुल्ल, °मोल्ल वि [°मूल्य] मूल्यवान्, कीमती (राज; पड्)। °रय वि [°रत] १ अत्यन्त आसक्त (आचा)। २ जमालि का अनुयायी। ३ न. जमालि का चलाया हुआ एक मत—क्रिया की निष्पत्ति अनेक समयों में ही माननेवाला मत (ठा १०; औप)। °रय न [°रजस्] खाद्य-विशेष, चिउड़ा की तरह का एक प्रकार का खाद्य (आचा २, १, १, ३)। °रव वि [°रव] १ प्रभूत यशवाला, यशस्वी (सम ५१)। २ न. एक विद्याधर-नगर (इक)। °रूवा स्त्री [°रूपा] सुरूप नामक भूतेन्द्र की एक अग्र-महिषी (ठा ४, १; णाया २)। °लेव पुं [°लेप] चावल आदि के चिकने माँड का लेप (पडि)। °वयण न [°वचन] वहुत्व-वोधक प्रत्यय (आचा २, ४, १, ३)। °विह वि [°विध] अनेक प्रकार का, नानाविध (कुमा; उव)। °विहिय वि [°विध, °विधिक] विविध, अनेक तरह का (सूअनि ६४)। °संपत्त वि [°संप्राप्त] कुछ कम संप्राप्त (भग)। °सच्च पुं [°सत्य] अहोरात्र का दशवाँ मुहूर्त (सुज्ज १०; १३)। °सो अ [°शस्] अनेक वार (उव; श्रा २७; प्रासू ४२; १५६; स्वप्न ५६)। °स्सुय वि [°श्रुत] शास्त्रज्ञ, शास्त्रों का अच्छा जानकार, पण्डित (भग; सम ५१; ठा ६—पत्र ३५२; सुपा ५६४)। °हा अ [°धा] अनेकधा (उव; भवि)।

वहुअ } वि [वहु, °क] ऊपर देखो (हे
वहुअय } २, १६४; कुमा; श्रा २७)।

वहुआरिआ } स्त्री [दे] वुहारी, झाड़ू (दे
वहुआरी } ८, १७ टी)।

वहुई देखो वहु = ई।

वहुखज्ज वि [वहुखाद्य] १ वहु-भक्ष्य, खूब खाने योग्य। २ पृथुक—चिउड़ा बनाने योग्य (आचा २, ४, २, ३)।

वहुग देखो वहुअ (आचा ७)।

वहुजाण पुं [दे] १ चोर, तस्कर। २ धूर्त, ठग। ३ जार, उपपति (पड्)।

वहुण पुं [दे] १ चोर, तस्कर। २ धूर्त (दे ६, ६७)।

वहुणाय वि [वाहुनाद] वहुनाद-नगर का (पउम ५५, ५३)।

वहुत्त वि [प्रभूत] वहुत, प्रचुर (हे १, २३३)।

वहुमुह पुं [दे. वहुमुख] दुर्जन, खल (दे ६, ६२)।

वहुराणा स्त्री [दे] खड्ग-धारा, तलवार की धार (दे ६, ६१)।

वहुरावा स्त्री [दे] शिवा, शृगाली (दे ६, ६१)।

वहुरिया स्त्री [दे] वुहारी, झाड़ू (वृह १)।

वहुल वि [वहुल] १ प्रचुर, प्रभूत, अनेक (कुमा; श्रा २८)। २ वहुविध, अनेक प्रकार का (आवम)। ३ व्याप्त (सुपा ६३०)। ४ पुं. कृष्ण पक्ष (पाअ)। ५ स्वनाम-ख्यात एक ब्राह्मण (भग १५)।

वहुल पुं [वहुल] आचार्य महागिरि के शिष्य एक प्राचीन जैन मुनि (णंदि ४६)।

वहुला स्त्री [वहुला] १ गौ, गैया (पाअ)। २ इस नाम की एक स्त्री (उवा)। °वण न [°वन] मथुरा नगरी का एक प्राचीन वन (ती ७)।

वहुलि पुं [वहुलिन्] स्वनाम-ख्यात एक राज-पुत्र (उप ९३७)।

वहुली स्त्री [दे] माया, कपट, दम्भ (सुपा ६३०)।

वहुलिआ स्त्री [दे] वड़े भाई की स्त्री (पड्)।

वहुल्ली स्त्री [दे] क्रीडोचित शालभञ्जिका, खेलने की पुतली (पड्)।

वहुवी देखो वहुई (हे २, ११३)।

वहुव्वीहि पुं [वहुव्रीहि] व्याकरण-प्रसिद्ध एक समास (अणु १४७)।

वहूअ वि [प्रभूत] वहुत, प्रचुर (गउड)।

वहेडय पुं [विभीतक] १ वहेड़ा का पेड़ (हे १, ८८; १०५; २०६)। २ न. वहेड़ा का फल (कुमा)।

वा° वि. व. [द्वा°, द्वि] दो, दो की संख्या-वाला। °इस (अप) देखो °वीस (पिंग)। °ईस देखो °वीस (पिंग)। °णउइ स्त्री [°नवति] वानवे, ९२ (सम ९६; कम्म ६, २६)। °णउय वि [°नवत] ९२ वाँ (पउम ९२, २६)। °णुवइ देखो °णउइ (रयण ९२)। °याल, °यालीस स्त्रीन [°चत्वारिंशत्] वयालीस, चालीस और दो, ४२ (उवः नव २; भग; सम ६६; कप्प; औप), स्त्री. °याला, °यालीसा (कम्म ६, ६; कप्प)। °यालीसइम वि [°चत्वा-रिंशत्तम] वयालीसवाँ, ४२ वाँ (पउम ४२, ३७)। °र, °रस त्रि. व. [°दशन्] वारह, १२; 'वारभिक्खुपडिमधरो' (संवोध २२; कम्म ४, ५; १५; नव २०; दं ७; कप्प; जी २८; उवा)। °रस वि [°दश] वारहवाँ, १२ वाँ (सुख २, १७)। °रसंग स्त्रीन [°दशाङ्ग] वारह जैन अंग-ग्रंथ (पि ४११), स्त्री. °गी (राज)। °रसम वि [°दश] वारहवाँ (सूअ २, २, २१; पव ४६; महा)। °रसमासिय वि [°दशमासिक] वारह मास का; वारह-मास-संवन्धी (कुप्र १४१)। °रसय न [°दशक] वारह का समूह (ओघभा १५)। °रसवरिसिय वि [°दशवार्षिक] वारह वर्ष का (मोह १०२; कुप्र ६०)। °रसविह वि [°दशविध] वारह प्रकार का (नव ३०)। °रसाह न [°दशाह, °दशाख्य] १ वारहवाँ दिन। २ जन्म के वारहवें दिन किया जाता उत्सव, वरही (णाया १, १; कप्प; औप; सुर ३,२५)। °रसी स्त्री [°दशी] वारहवीं तिथि, द्वादशी (सम २६; पउम ११७, ३२; ती ७)। °रसुत्तरसय वि [°दशोत्तरशत] एक सौ वारहवाँ (पउम ११२, २३)। °रह देखो °रस = दशन् (हे १, २१९)। °वट्ठि स्त्री [°षष्टि] वासठ, ६२ (सम ७५; पंच ५, १८; सुर १३, २३८; देवेन्द्र १३७)। °वण (अप)। देखो °वन्न (पिंग)। °वण्ण देखो °वन्न (कुमा)। °वत्तर वि [°सप्तत] वहत्तरवाँ, ७२ वाँ (पउम ७२, ३८)। °वत्तरि स्त्री [°सप्तति] वहत्तर, ७२ (सम ८३; भग; औप, प्रासू १२९)। °वन्न स्त्रीन [°पञ्चाशत्] वावन, पचास और दो, ५२ (सम ७१; महा); 'वावन्नं होंति जिणभवणा' (सुख ९, १)। °वन्न वि [°पञ्चाश] वावनवाँ (पउम ५२, ३०)। °वीस स्त्रीन [°विंशति] वाईस, २२ (भग; जी ३४), स्त्री. °सा (पि ४४७)। °वीस वि [°विंश] वाईसवाँ, २२ वाँ (पउम २०, ८२; पव ४६) °वीसइ देखो वीस = विंशति (भग; पव १८६)। °वीसइम वि [°विंशतितम] १ वाईसवाँ, २२ वाँ (पउम २२, ११०; अंत २६)। २ लगातार दस दिन का उपवास (णाया १, १—पत्र ७२)। °वीसविह वि [°विंशतिविध] वाईस प्रकार का (सम ४०)। °सट्ठ वि [°षष्ट] वासठवाँ, ६२ वाँ (पउम ६२, ३७)। °सट्ठि स्त्री [°षष्टि] वासठ, ६२ (सम ७५, पिंग)। °सी, °सीइ स्त्री [°अशीति] वयासी, ८२ (नव २; सम ८९; कप्प; कम्म ५, १७)। °सीइम वि [°अशीतितम] वयासीवाँ, ८२ वाँ (पउम ८२, १२२)। °हत्तर (अप) देखो °हत्तरि (सण)। °हत्तरि स्त्री [°सप्तति] वहत्तर, ७२ (कप्प; कुमा; सुपा ३१९)।

वाअ पुं [दे] वाल, शिशु (पड्)।

वाइया स्त्री [दे] माँ, माता; गुजराती में 'वाई' (कुप्र ८७)।

वाउल्लया, वाउल्लिआ, वाउल्ली स्त्री [दे] पञ्चालिका, पुतली; 'आलिहियभित्तिवाउल्लयं व न हु मुंजिउं तरइ' (वज्जा ११८; कप्पू; दे ६, ९२)।

वाउस देखो वउस (पिंड २४; ओघ ३४८)।

वाउसिय वि [वाकुशिक] 'वकुश' चारित्र-वाला (सुख ६, १)।

वाउसिया स्त्री [वाकुशिका] 'वकुश' चारित्र-वाली (णाया १, १६—पत्र २०६)।

वाढ क्रिवि [वाढ] १ अतिशय, अत्यन्त, घना (उप ३२०; पाअ; महा)। °क्कार पुं [°कार] स्वीकार-सूचक उक्ति (विसे ५६५)।

वाण पुं [दे] १ पनस वृक्ष, कटहर का पेड़। २ वि. सुभग (दे ६, ९७)।

वाण पुंस्त्री [वाण] १ वृक्ष-विशेष, कटसरैया का गाछ (पण्ण १७—पत्र ५२६; कुमा)। २ पुं. शर, वाण (कुमा; गउड)। ३ पाँच की संख्या (सुर १६, २४९)। °वत्त न [°पात्र] तूणीर, शरधि (से १, १८)।

वाध देखो वाह = वाध्। कवकृ. वाधीअमाण (पि ५६३)।

वाधा स्त्री [वाधा] विरोध (धर्मसं ११७)।

वाधिय वि [वाधित] विरोधवाला, प्रमाण-विरुद्ध (धर्मसं २५९)।

वाम्हण देखो वम्हण (हे १, ६७; पड्)।

वाय न [वाक] वक-समूह (श्रा २३)।

वायर वि [वादर] १ स्थूल, मोटा, असूक्ष्म (पण्ह १, १; पव १६२; दे ४४)। २ नववाँ गुण-स्थानक (कम्म २, ३; ५; ७)। °नाम न [°नामन्] कर्म-विशेष, स्थूलता-हेतु कर्म (सम ६७)।

वार न [द्वार] दरवाजा (हे १, ७९)।

वारगा स्त्री [द्वारका] स्वनाम-प्रसिद्ध नगरी, जो आजकल भी काठियावाड़ में 'द्वारका' के ही नाम से प्रसिद्ध है (उत्त २२, २२; २७)।

वारवई स्त्री [द्वारवती] १ ऊपर देखो (सम १५१; णाया १, ५; उप ६४८ टी)। २ भगवान् नेमिनाथ की दीक्षा-शिविका (विचार १२९)।

वाल पुं [वाल] १ बाल, केश (उप ८३४)। २ बालक, शिशु (कुमा; प्रासू ११६)। ३ वि. मूर्ख, अज्ञानी (पाअ)। ४ नया, नूतन (कप्पू)। ५ पुं. स्वनाम-ख्यात एक विद्याधर राजा (पउम १०, २१)। ६ वि. असंयत, संयम-रहित (ठा ४, ३)। °कइ पुं [°कवि] तरुण कवि, नया कवि (कप्पू)। °क्क पुं [°र्क] उदित होता सूर्य (कुमा)। °ग्गाह पुं [ग्राह] बालक की सार-सम्हाल करनेवाला नौकर (सुर १, १६२)। °ग्गाहि पुं [°ग्राहिन्] वही पूर्वोक्त अर्थ (णाया १, २—पत्र ८४)। °घाय वि [°घात] बाल-हत्या करनेवाला (णाया १, २; १८)। °तव पुंन [°तपस्] १ अज्ञानी की तपश्चर्या (भग; औप)। २ वि. अज्ञान-पूर्वक तप करनेवाला (कम्म १, ५६)। °तवस्सि वि [°तपस्विन्] अज्ञान-पूर्वक तप करनेवाला, मूर्ख तपस्वी (पि ४०५)। °पंडिअ वि [°पण्डित] आंशिक त्याग करनेवाला, कुछ अंशों में त्यागी और कुछ में अत्यागी (भग)। °बुद्धि वि [°बुद्धि] अनभिज्ञ (धण ५०)। °मरण न [°मरण] अविरत दशा का मरण, असंयमी की मौत (भग; सुपा ३५७)। °वियण, °वीअण पुंस्त्री [°व्यजन] चामर, चँवर (णाया १, ३), स्त्री. 'उवणहाओ वालवीअणीं' (ठा ५, १—पत्र ३०३)। °हार पुं [°धार] बालक का सार-सम्हाल करनेवाला नौकर (सुपा ४५८)।

वाल देखो वल। °ण्ण, °न्न वि [°ज्ञ] वल को जाननेवाला (आचा १, २, ५, ५; आचा)।

वाल न [बाल्य] वालत्व, बचपन, लड़कपन, वालपन, मूर्खता (उत्त ७, ३०)। देखो बल्ल।

वालअ देखो वाल = वाल (गा १२६)।

वालअ पुं [दे] वणिक्-पुत्र (दे ६, ९२)।

वालग्गपोइआ स्त्री [दे] १ जल-मन्दिर, तलाव आदि में बनवाया जाता छोटा प्रासाद। २ वलभी, अट्टालिका (उत्त ९, २४)।

वाला स्त्री [वाला] १ कुमारी, लड़की (कुमा)। २ मनुष्य की दस अवस्थाओं में पहली दशा, दस वर्ष तक की अवस्था (तंदु १६)। ३ छन्द-विशेष (पिंग)।

वालालुंवी स्त्री [दे] तिरस्कार, अवहेलना (सुपा १४)।

वालि वि [वालिन्] बाल-प्रधान, सुन्दर केशवाला (अणु; बृह १)।

वालिआ स्त्री [वालिका] बाला, कुमारी, लड़की (प्रासू ५१; महा)।

वालिआ स्त्री [बालता] १ बालकपन, शिशुता (भग)। २ मूर्खता, बेवकूफी, 'विइया मंदस्स वालिया' (आचा)।

वालिस वि [बालिश] मूर्ख, बेवकूफ (पाअ; वण २३)।

वाह सक [बाध्] १ विरोध करना। २ रोकना। ३ पीड़ा करना। ४ विनाश करना। वाहइ, वाहए (पंचा ५, १५; हे १, १८७; उव), वाहंति (कुप्र ९८)। कवकृ. वाहिज्जंत, वाहीअमाण (पउम १८, १६; सुपा ६४५; अभि २४४) कृ. वाहणिज्ज (कप्पू)।

वाह पुं [बाष्प] अश्रु, आंसू (हे २, ७०; पाअ; कुमा)।

वाह पुं [बाध] विरोध (भास ३४)।

वाह देखो वाढ (प्रयौ ३७)।

वाह पुं [बाहु] हाथ, भुजा (संक्षि २)।

वाहग वि [बाधक] १ रोकनेवाला (पंचा १, ४९)। २ विरोधी; 'अब्भुवगयवाहगा नियमा' (श्रावक १६२)।

वाहड पुं [वाहड, वाग्भट] राजा कुमारपाल का स्वनाम-प्रसिद्ध मन्त्री (कुप्र ६)।

वाहण न [बाधन] १ बाधा, विरोध (धर्मसं १२७६)। २ विराधन (पंचा १६, ५)।

वाहणा स्त्री [बाधना] ऊपर देखो (धर्मसं १११)।

वाहर देखो वाहिर (आचा)।

वाहल पुं [वाहल] देश-विशेष (आवम)।

वाहल्ल न [बाहल्य] स्थूलता, मोटाई (सम ३५; ठा ८—पत्र ४४०; औप)।

वाहा स्त्री [बाधा] १ हरकत, हरज। २ विरोध (सुपा १२६)। ३ पीड़ा, परस्पर संश्लेष से होनेवाली पीड़ा (जं १; भग १४, ८)।

वाहा स्त्री [बाहु] हाथ, भुजा (हे १, ३६; कुमा; महा; उवा; औप)।

वाहा स्त्री [दे. बाहा] नरकावास-श्रेणी (देवेन्द्र ७७)।

वाहिं, वाहिँ अ [बहिस्] बाहर (मुज्ज १९—पत्र २७१; महा; आचा; कुमा; हे २, १४०; पि ४८१)।

वाहिज्ज न [बाधिर्य] बधिरता, बहरापन (विसे ३०८)।

वाहिर अ [बहिस्] बाहर (हे २, १४०; पाअ; आचा; उव)। °ओ अ [°तस्] बाहर से (कप्प)।

वाहिर वि [बाह्य] बाहर का (आचा; ठा २, १—पत्र ५५; भग २, ८ टी)। °उद्धि पुं [°ऊर्ध्विन्] कायोत्सर्ग का एक दोष, दोनों पार्ष्णि मिलाकर और पैर को फैलाकर किया जाता कायोत्सर्ग (चेइय ४८६)।

वाहिरंग वि [बहिरङ्ग] बाहर का, बाह्य (सूअ २, १, ४२)।

वाहिरिय वि [बाहिरिक, बाह्य] बाहर का, बाहर से संबन्ध रखनेवाला (सम ८३; णाया १, १; पिंड ६३६; औप; कप्प)।

वाहिरिया स्त्री [बाहिरिका] किले के बाहर की गृह-पंक्ति, नगर के बाहर का मुहल्ला (सूअ २, ७, १; स ९६)।

वाहिरिल्ल वि [बाह्य] बाहर का (भग; पि ५९५)।

वाहु पुंस्त्री [बाहु] १ हाथ, भुजा (हे १, ३६; आचा; कुमा)। २ पुं. भगवान् ऋषभदेव का पुत्र, बाहुबलि (कुप्र ३१०)। °वलि पुं [°वलि] १ भगवान् आदिनाथ का एक पुत्र, तक्षशिला का एक राजा (सम ६०; पउम ४, ५२; उव)। २ बाहुबलि के प्रपौत्र का पुत्र (पउम ५, ११)। °मूल न [°मूल] कक्षा, बगल (कप्पू)।

वाहुअ पुं [बाहुक] स्वनाम-ख्यात एक ऋषि (सूअ १, ३, ४, २)।

वाहुडिअ वि [दे] लज्जित, शरमिंदा (सुपा ४७४)।

वाहुया स्त्री [बाहुका] त्रीन्द्रिय जन्तु-विशेष (राज)।

वाहुलग देखो वाहु (तंदु ३९)।

वाहुलेय पुं [बाहुलेय] गो-वत्स, बैल, वृषभ (आवम)।

वाहुलेर पुं [वाहुलेय] काली गाय का बछड़ा (अणु २१७)।

वाहुल्ल न [वाहुल्य] वहुलता, प्रचुरता (पिंड ५६; भग; सुपा २७; उप ६०७)।

वाहुल्ल वि [वाष्पवत्] अश्रुवाला (कुमा; सुपा ४६०)।

वि वि. ब. [द्वि] दो, २; 'विन्नि' (हे ४, ४१८; नव ४; ठा २, २; कम्म ४, २; १०; सुख १, १४)। °जडि पुं [°जटिन्] एक महाग्रह, ज्योतिष्क देव-विशेष (सुज्ज २०)। °दल न [°दल] चना आदि वह धान्य जिसके दो टुकड़े बराबर के होते हैं; 'जह विदलं सूलीएं' (वि ३)। °याल देखो वा-याल (कम्म ६, २८)। °यालसय पुंन [°चत्वारिंशच्छत] एक सौ बेआलीस, १४२ (कम्म २, २६)। °विह वि [°विध] दो प्रकार का (पिंग)। °सट्ठि स्त्री [°षष्टि] वासठ, ६२ (सुज्ज १०, ६ टी)। °सत्तरि, °सयरि स्त्री [सप्तति] वहत्तर, ७२ (पव १६; जीवस २०६; कम्म ३, ५)।

वि° } वि [द्वितीय] दूसरा (कम्म ३, १६;
विअ } पिंग)। °कसाय पुं [°कषाय] अप्रत्याख्यानावरण नामक कषाय (कम्म ४, ५६)।

विअ न [द्विक] दो का समुदाय, युग्म, युगल (भग; कम्म १, ३३; प्रासू १६)।

विआया स्त्री [दे] कीट-विशेष, संलग्न रहनेवाला कीट-द्वय (दे ६, ९३)।

विइअ देखो विइज्ज (हे १, ५; पव १६४)।

विइआ देखो बीआ (राज)।

विइज्ज वि [द्वितीय] १ दूसरा (हे १, २४८; प्रासू ५६)। २ सहाय, मदद करनेवाला (पाअ; सुर ३, १४);

'जे दुहियम्मि न दुहिया,
आवइपत्ते विइज्जया नेव।
पहुणो न ते उ भिच्चा,
धुत्ता परमत्थओ णेया'
(सुर ७, १४५)।

विउण वि [द्विगुण] दुगुना (हे १, ९४; २, ७९; गा २८९)। °यर वि [°कारक] दुगुना करनेवाला (भवि)।

विउण सक [द्विगुणय्] दुगुना करना। विउणेइ (पि ५५९)।

विंट न [वृन्त] फलादि का बन्धन; 'वंवणं विंटं' (पाअ)। °सुरा स्त्री [°सुरा] मदिरा, दारू; 'विंटसुरा पिट्ठखउरिया मइरा' (पाअ)।

विंत देखो व्रू = ब्रू।

विंदिय वि [द्वीन्द्रिय] जिसको त्वचा और जीभ ये दो ही इन्द्रियाँ हों वह (औप)।

विंदु पुंन [विन्दु] १ अल्प अंश। २ बिन्दी, शून्य, अनुस्वार। ३ दोनों भ्रू का मध्य भाग। ४ रेखागणित का एक चिन्ह; 'विंदुणो, विंदूइं' (हे १, ३४; कप्प, उप १०२२; स्वप्न ३९; कस; कुमा)। °कला स्त्री [°कला] अनुस्वार, बिन्दी (सिरि १९६)। °सार न [°सार] १ चौदहवाँ पूर्व, जैन ग्रन्थांश-विशेष (सम २६; विसे ११२६)। २ पुं. मौर्य वंश का एक राजा, राजा चन्द्रगुप्त का पुत्र (विसे ८६२)।

विंदुइअ वि [विन्दुकित] विन्दु-युक्त, विन्दु-विलिप्त (पाअ; गउड)।

विंदुइज्जंत वि [विन्दूयमान] विन्दुओं से व्याप्त होता (से ११, १२५)।

विंद्रावण न [वृन्दावन] मथुरा के पास का एक वैष्णव-तीर्थ (प्राकृ १७)।

विंव सक [विम्वय्] प्रतिविम्बित करना। कर्म. विंविज्जइ (सूक्त ४६)।

विंव न [विम्व] १ प्रतिमा, मूर्त्ति (कुमा)। २ छन्द-विशेष (पिंग)। ३ न. विम्बीफल, कुन्दरुन का फल (णाया १, ८—पत्र १२६ पाअ; कुमा; दे २, ३९)। ४ प्रतिविम्ब, प्रतिच्छाया। ५ अर्थ-शून्य आकार, 'अएणं जणं पस्सति विंवभूयं' (सूअ १, १३, ८)। ६ सूर्य तथा चन्द्र का मण्डल (गउड; कप्पू)।

विंववय न [दे] फल-विशेष, भिलावाँ; 'विंववयं भल्लायं' (पाअ)।

विंविसार देखो भिंभिसार (अंत)।

विंवी स्त्री [विम्बी] लता-विशेष, कुन्दरुन का गाछ (कुमा)। °फल न [°फल] कुन्दरुन का फल (सुपा २९३)।

विंवोवणय न [दे] १ क्षोभ। २ विकार। ३ ओसीसा, उच्छीर्षक (दे ६, ९८)।

विंह सक [वृंह्] पोषण करना। कृ. देखो विंहणिज्ज।

विंहणिज्ज वि [वृंहणीय] पुष्टि-जनक (ठा ६—पत्र ३७५; णाया १, १—पत्र १९)।

विंहिअ वि [वृंहित] पुष्ट, उपचित (हे १, १२८)।

विग्गाइआ } स्त्री [दे] कीट-विशेष, संलग्न
विग्गाई } रहता कीट-युग्म, गुजराती में 'बगाई' (दे ६, ९३)।

विज्ज देखो वीज; 'विज्जं पिव वड्डिया वहवे' (पउम ११, ९६)।

विज्जउर न [वीजपूर] फल-विशेष, एक तरह का नीवू; 'विज्जउरचिब्भिडेहिं कुणइ पिहाणाइं सव्वत्थ' (सुपा ६३०)।

विज्जय (अप) देखो विइज्ज (भवि)।

विट्ट पुं [दे] वेटा, लड़का, पुत्र (चंड)।

विट्टी स्त्री [दे] वेटी, पुत्री, लड़की (चंड; हे ४, ३३०)।

विट्ठ वि [दे. विष्ट] वैठा हुआ, उपविष्ट (ओघ ४७१)।

विडाल पुं [विडाल] मार्जार, विलाव, विलार, विल्ला (पि २४१)।

विडालिआ } स्त्री [विडालिका, °ली]
विडाली } विल्ली, मार्जारी, विलारी, विलैया (सम्मत्त १२२; पि २४१)। देखो विरालिआ।

विडिस देखो वडिस (उप १४२ टी)।

विदिय देखो विइअ (उप २७६)।

विन्ना स्त्री [वेन्ना] भारत की एक नदी (पिंड ५०३)।

विव्वोअ पुं [विव्वोक] १ स्त्री की शृंगार-चेष्टा-विशेष, इष्ट अर्थ की प्राप्ति होने पर गर्व से उत्पन्न अनादर-क्रिया (पण्ह २, ४—पत्र १३१; णाया १, ८—पत्र १४२; भत्त १०९)। २ न. उपधान, तकिया, ओसीसा; 'सयणीअं तूलिअं सविव्वोअं' (गच्छ ३, ८)।

विव्वोअ पुं [विव्वोक] काम-विकार (अणु १३६)।

विव्वोइअ न [विव्वोकित] स्त्री की शृंगार-चेष्टा का एक भेद (पण्ह २, ४—पत्र १३१)।

विव्वोयण न [दे] उपधान, तकिया, ओसीसा (णाया १, १—पत्र १३)।

विभेलय देखो वहेडय (पराण १—पत्र ३१)।
विराड पुं [विडाल] १ पिंगल-प्रसिद्ध मध्य-लघुक पांच मात्रावाला अक्षर-समूह। २ छंद-विशेष (पिंग)।
विराल देखो विडाल (सुर १, १८)।
विरालआ } देखो विडालिआ (सम्मत्त
विराली } १२३; पाग्र)। २ भुजपरिसर्प-विशेष, हाथ से चलनेवाला एक प्रकार का प्राणी (सूत्र २, ३, २५)।
विरालिया स्त्री [विरालिका] स्थल-कन्द-विशेष (आचा २, १, ८, ३)।
विरुद न [विरुद] इल्काब, पदवी (सम्मत्त १४१)।
विल न [विल] १ रन्ध्र, विवर, सांप आदि जन्तुओं के रहने का स्थान (विपा १, ७; गउड)। २ कूप, कुआँ (राय)। °कोलीकारक वि [दे. °कोलीकारक] दूसरे को व्यामुग्ध करने के लिए विस्वर वचन बोलनेवाला (पराह १, ३—पत्र ४४)। °पंतिया स्त्री [°पङ्क्तिका] खान की पद्धति (पराह २, ५—पत्र १५०)।
विलाड } देखो विडाल (भग; पि २४१)।
विलाल }
विलालिआ देखो विरालिआ (पि २४१)।
विल्ल पुं [विल्व] १ वृक्ष-विशेष, वेल का पेड़ (पराण १; उप १०३१ टी)। २ न. वेल का फल (पाग्र)।
विल्लल पुं [विल्वल] १ अनार्य देश-विशेष। २ उस देश में रहनेवाली मनुष्य-जाति (पराह १, १—पत्र १४)। देखो चिल्लल = चिल्वल।
विस न [विस] कमल आदि के नाल का तन्तु, मृणाल (णाया १, १३; कुमा; पाग्र)। °कंठी स्त्री [°कण्ठी] वलाका, वक पक्षी की एक जाति (दे ६, ६३)। देखो भिस = विस।
विसि देखो विसी (दे १, ८३)।
विसिणी स्त्री [विसिनी] कमलिनी, कमल का गाछ (पि २०६)।
विसी स्त्री [वृषी] ऋषि का आसन (दे १, ८३; पि २०६)।
विह अक [भी] डरना। विहेइ (प्राकृ ६४; पि ५०१)।

विहु वि [वृहत्] वड़ा, महान्। °णर पुं [°नल] छन्द-विशेष (पिंग)।
विहप्पइ }
विहप्फइ } देखो वहस्सइ (हे २, १३७; १, १३८; २, ६६; षड्; कुमा)।
विहस्सइ }
विहिअ देखो विहिअ (प्राकृ ८)।
विहेलग देखो विभेलय (दस ५, २, २४)।
वीअ देखो विइअ (हे १, ५; २, ७६; सुर १, ३८; सुपा ४८५)।
वीअ न [वीज] १ वीज, बीया; 'लाउअवीअं इक्कं नासइ भारं गुडस्स जह सहसा' (प्रासू १५१; आचा; जी १३; औप)। २ मूल कारण; 'सारीरमाणसाणेयदुक्खवीयभूयकम्म-वणदहणाहं' (महा)। ३ वीर्य, शरीरान्तर्गत सप्त धातुओं में से मुख्य धातु, शुक्र (सुपा ३६०; वव ६)। ४ 'ह्रीं' अक्षर (सिरि १६६)। °बुद्धि वि [°बुद्धि] मूल अर्थ को जानने से शेष अर्थों का निज बुद्धि से स्वयं जाननेवाला (औप)। °मंत वि [°वत्] वीजवाला (णाया १, १)। °रुइ स्त्री [°रुचि] एक ही पद से अनेक पद और अर्थों का अनुसंधान द्वारा फैलनेवाली रुचि। २ वि. उक्त रुचिवाला (पराण १)। °रुह वि [°रुह] वीज से उत्पन्न होनेवाली वनस्पति (पराण १)। °वाय पुं [°वाप] क्षुद्र जन्तु-विशेष (राज)। °सुहुम न [सूक्ष्म] छिलके का अग्र भाग (कप्प)।
वीअऊरय न [वीजपूरक] फल-विशेष, एक तरह का नीबू (मा ३६)।
वीअजमण न [दे] वीज मलने का खल—खलिहान (दे ६, ६३)।
वीअण पुं [दे] नीचे देखो (दे ६, ६३ टी)।
वीअय पुंन [दे. वीजक] वृक्ष-विशेष, असन वृक्ष, विजयसार का गाछ (दे ६, ६३; पाग्र)।
वीअवावय पुं [वीजवापक] विकलेन्द्रिय जन्तु की एक जाति (अणु १४१)।
वीआ स्त्री [द्वितीया] १ तिथि-विशेष, दूज (सम २६; श्रा २६, रयण २; णाया १, १०; सुपा १७१)। २ द्वितीय विभक्ति (चेइय ५०६)।
वीज देखो वीअ = वीज (कुमा; पराह २, १—पत्र ६६)।

वीडग न [वीटक] बीड़ा, पान का बीड़ा, सज्जित ताम्बूल (सुपा ३३६)।
वीडि } स्त्री [वीटि, °टी] ऊपर देखो;
वीडी } 'विल्लदलवीडीओ कीसेवि मुहम्मि पक्खिवइ' (धर्मवि १४०)।
वीभच्छ पुं [वीभत्स] साहित्य प्रसिद्ध एक रस (अणु १३५)।
वीभच्छ } वि [वीभत्स] १ घृणोत्पादक,
वीभत्थ } घृणा-जनक। २ भयंकर, भय-जनक (उवा; तंदु ३८; णाया १, २; संबोध ४४)। ३ पुं. रावण का एक सुभट (पउम ५६, २)।
वीयत्तिय वि [दे. वीजयितृ] वीज वोनेवाला, वपन करनेवाला। २ पुं. पिता; 'वीयं वीयत्ति-यस्सेव' (सुपा ३६०; ३६१)।
वीलय पुं [दे] ताडंक, कर्णभूषण-विशेष; कान का एक गहना (दे ६, ६३)।
वीह अक [भी] डरना। वीहइ, वीहेइ (हे ४, ५३; महा; पि २१३)। वकृ. वीहंत (ओघभा १६; उप ७६८ टी; कुमा)। कृ. वीहियव्व (स ६८२)।
वीहच्छ देखो वीभच्छ (पि ३२७)।
वीहण }
वीहणग } वि [भीषण, °क] भय-जनक, भयंकर (पि २१३; पराह १, १;
वीहणय } पउम ३५, ५४)।
वीहविय वि [भीषित] डराया हुआ (सम्मत्त ११८)।
वीहिअ वि [भीत] १ डरा हुआ (हे ४, ५३)। २ न. भय, डर; 'न य वीहिअं ममावि हु' (श्रा १४)।
वीहिर वि [भेतृ] डरनेवाला (कुमा ६, ३५)।
वुआव सक [वाचय्] वुलवाना। संकृ. वुआवइत्ता (ठा ३, २—पत्र १२८)।
वुइअ वि [उक्त] कथित (सूत्र १, २, २, २४; १, १४, २५; पराह २, २)।
वुंदि पुंस्त्री [दे] १ चुम्बन। २ सूकर, सूअर (दे ६, ६८)।
वुंदि स्त्री [दे] शरीर, देह; 'इह वुंदिं चइत्ताणं तत्थ गंतूण सिज्झइ' (ठा १ टी—पत्र २४; सुज्ज २०; तंदु १३; सुपा ६५६; धम्म ६ टी; पाग्र)। देखो वोंदि।
वुंदिणी स्त्री [दे] कुमारी-समूह (दे ६, ६४)।

बुंदीर पुं [दे] १ महिष, भैंसा। २ वि. महान्, बड़ा (दे ६, ९८)।

बुंध न [बुध्न] १ वृक्ष का मूल। २ कोई भी मूल, मूलमात्र (हे १, २६; पड्)।

बुंबा स्त्री [दे] चिल्लाहट, पुकार (सुपा ५९५)।

बुंबु पुं [दे] ऊपर देखो (कप्प ३१)।

बुंबुअ न [दे] वृन्द, यूथ, समूह (दे ६, ९४)।

बुक्क वि [दे] विस्मृत (वव १)।

बुक्क अक [गर्ज्, बुक्क्] गर्जन करना, गरजना। बुक्कइ (हे ४, ९८)।

बुक्क अक [भष्, बुक्क्] श्वान—कुत्ता का भूँकना। बुक्कइ (पड्)।

बुक्क पुंन [दे] १ तुष, छिलका (सुख १८, ३७)। २ वाद्य-विशेष; 'बुक्कतंबुक्कसंबुक्कसंददुक्कडं' (सुपा ५०)।

बुक्कण पुं [दे] काक, कौआ (दे ६, ९४; पाअ)।

बुक्कस देखो वोक्कस (राज)।

बुक्का स्त्री [दे] १ मुष्टि (दे ६, ९४; पाअ)। २ व्रीहिमुष्टि (दे ६, ९४)। ३ वाद्य-विशेष; 'ढक्काडक्कडुडुक्काबुक्कासंबुक्ककरडिपभिईएं आउ-जाएं' (सुपा १९५)।

बुक्का स्त्री [गर्जना] गर्जन, गर्जारव (पउम ६, १०८; गउड)।

बुक्कार पुं [दे. बूत्कार] गर्जन, गर्जना (पउम ७, १०५; गउड)।

बुक्कास पुं [दे] तन्तुवाय, जुलाहा (आचा २, १, ३, २)।

बुक्कासार वि [दे] भीरु, डरपोक (दे ६, ९५)।

बुक्किअ वि [गर्जित] जिसने गर्जना की हो वह; 'अह बुक्किया तुह भडा' (कुमा)।

बुज्झ सक [बुध्] १ जानना, ज्ञान करना, समझना। २ जागना। बुज्झइ (उव)। भूका. बुज्झिंसु (भग)। भवि. बुज्झिहिइ (औप)। वकृ. बुज्झंत, बुज्झमाण (पिंग; आचा)। संकृ. बुज्झा (हे २, १५)। कृ. बुद्ध, बोद्धव्य, बोधव्य (पिंग; कुमा; नव २३; भग; जी २१)।

बुज्झविय } वि [बोधित] १ जिसको ज्ञान बुज्झाविअ } कराया गया हो वह। २ जगाया गया (कुप्र ६४; सुपा ४२५; प्राकृ ६८)।

बुज्झिअ वि [बुद्ध] ज्ञात, विदित (पाअ)।

बुज्झिर वि [बोद्धृ] १ जाननेवाला। २ जागनेवाला (प्राकृ ६८)।

बुडबुड अक [बुडबुडय्] बुडबुड आवाज करना; 'सुरा जहा बुडबुडेइ अव्वत्तं' (चेइय ४९२)।

बुड्ड अक [त्रुड्, मस्ज्] डूबना। बुड्डइ (हे ४, १०१; उव; कुमा; भवि)। भवि. बुड्डीसु (अप) (हे ४, ४२३)। वकृ. बुड्डंत, बुड्डमाण (कुमा; उप १०३१ टी)। प्रयो, वकृ. बुड्डावंत (संबोध १५)।

बुड्ड वि [त्रुडित, मग्न] डूबा हुआ, निमग्न (धम्म १२ टी; गा ३७; रंभा २३, सुर १०, १८९; भवि); 'पयबुड्डमंडगाइँ' (पव ४ टी)।

बुड्डण न [त्रुडन] डूबना (संवे २; कप्पू)।

बुड्डिर पुं [दे] महिष, भैंसा (पड्)

बुड्ढ वि [वृद्ध] बूढ़ा (पिंग)। स्त्री. °ड्ढा, °ड्ढी (काप्र १९७; सिरि १७३)

बुण्ण वि [दे] १ भीत, डरा हुआ। २ उद्विग्न (दे ७, ९४ टी)।

बुत्ती स्त्री [दे] ऋतुमती स्त्री (दे ६, ९४)।

बुद्ध वि [बुद्ध] १ विद्वान्, पण्डित, ज्ञाततत्त्व (सम १; उप ६१२ टी, श्रा १२; कुप्र ४०; श्रु १)। २ जागा हुआ, जागृत (सुर ६, २४३)। ३ भूत, भविष्य और वर्त्तमान का जानकार (चेइय ७१३)। ४ विज्ञात, विदित (ठा ३, ४)। ५ पुं. जिन-देव, अर्हन्, तीर्थंकर (सम ६०)। ६ बुद्धदेव, भगवान् बुद्ध (पाअ; दे ७, ५१; उर ३, ७; कुप्र ४४०; धर्मसं ६७२)। ७ आचार्य, सूरि (उत्त १, १७)। °पुत्त पुं [°पुत्र] आचार्य-शिष्य (उत्त १, ७)। °बोहिय वि [°बोधित] आचार्य-बोधित (नव ४३)। °माणि वि [°मानिन्] निज को पण्डित माननेवाला (सुअ १, ११, २५)। °लय पुंन [°लय] बुद्ध-मन्दिर (कुप्र ४४२)।

बुद्ध वि [बौद्ध] १ बुद्ध-भक्त। २ बुद्ध-संबन्धी, बुद्ध का (ती ७; सम्मत्त ११९)।

बुद्ध देखो बुज्झ।

बुद्ध देखो बुंध (सुज २०)।

बुद्धंत पुंन [बुध्नान्त] अधो-भाग, नीचे का हिस्सा; 'ता राहू णं देवे चंदं वा सूरं वा गेण्हमाणे बुद्धंतेणं गिण्हित्ता बुद्धंतेणं मुयइ' (सुज २०)।

बुद्धि स्त्री [बुद्धि] १ मति, मेधा, मनीषा, प्रज्ञा (ठा ४, ४; जी ६; कुमा; कप्प; प्रासू ४७)। २ देव-प्रतिमा-विशेष (णाया १, १ टी—पत्र ४३)। ३ महापुण्डरीक ह्रद की अधिष्ठात्री देवी (ठा २, ३—पत्र ७२; इक)। ४ छन्द-विशेष (पिंग)। ५ तीर्थंकरी। ६ साध्वी (राज)। ७ अहिंसा, दया (पण्ह २, १)। ८ पुं. इस नाम का एक मन्त्री (उप ८४४)। °कूड न [°कूट] पर्वत-विशेष का शिखर (राज)। °बोहिय वि [°बोधित] १ तीर्थंकरी—स्त्री-तीर्थंकर से प्रतिबोधित। २ सामान्य साध्वी से बोधित (राज)। °मंत वि [°मत्] बुद्धिवाला (उप ३३९; सुपा ३७२; महा)। °ल पुं [°ल] १ एक स्वनाम-प्रसिद्ध श्रेष्ठी (महा)। २ देखो °ल्ल (राज)। °ल्ल वि [°ल] बुद्धू, मूर्ख, दूसरे की बुद्धि पर जीनेवाला; 'तस्स पंडियमाण(? णि)स्स बुद्धिल्लस्स दुरप्पणो' (ओघभा २६ टी; २७)। °वंत देखो °मंत (भवि)। °सागर, °सायर पुं [°सागर] विक्रम की ग्यारहवीं शताब्दी का एक सुप्रसिद्ध जैनाचार्य और ग्रन्थकार (सुर १६, २४५; सार्ध ६९; सम्मत्त ७६)। °सिद्ध पुं [°सिद्ध] बुद्धि में सिद्धहस्त, संपूर्ण बुद्धिवाला (आवम)। °सुंदरी स्त्री [°सुन्दरी] एक मन्त्री-कन्या (उप ७२८ टी)।

बुध देखो बुह (पण्ह १, ५; सुज २०)।

बुब्बुअ अक [बुबूय्] 'बु' 'बु' आवाज करना, छाग—बकरा का बोलना। बुब्बुयइ (कुप्र २४)। वकृ. बुब्बुयंत (कुप्र २४)।

बुब्बुअ पुं [बुद्बुद] बुलबुला, पानी का बुलका (दे ६, ९५; औप; पिंड १९; णाया १, १; वे ४५; प्रासू ९६; दं १३)।

बुभुक्खा स्त्री [बुभुक्षा] भूख, खाने की इच्छा (अभि २०७)।

बुय वि [ब्रुव] बोलनेवाला (सूअ १, ७, १०)।

बुयाण देखो बुव।

वुल वि [दे] वोड, भदन्त, धर्मिष्ठ (पिंग १६८)।

वुलंवुला स्त्री [दे] वुलवुला, बुद्बुद (दे ६, ६५)।

वुलवुल पुं [दे] ऊपर देखो (पड्)।

वुल्ल देखो वोल्ल। वुल्लइ (कुप्र २६; श्रा १४); वुल्लंति (प्रासू ४)। प्रयो. वुल्लाविइ, वुलावेमि, वुल्लावए (कुप्र १२७; सिरि ४४०)।

वुव सक [ब्रू] वोलना। वुवइ (पड्; कुमा)। वकृ. वुवंत, वुयाण, वुवाण (उत्त २३, २१; सूत्र १, ७, १०; उत्त २३, ३१)। देखो वू।

वुस न [वुस] १ भूसा, यव आदि का कडंगर, नाज का छिलका (ठा ८—पत्र ४१७)। २ तुच्छ धान्य, फल-रहित धान्य (गउड)।

वुसि स्त्री [वृषि, °सि] मुनि का आसन। °म, °मंत वि [°मत्] संयमी, व्रती, मुनि (सूत्र २, ६, १४; आचा)।

वुसिआ स्त्री [वुसिका] यव आदि का कडंगर, भूसा (दे २, १०३)।

वुह पुं [वुध] १ ग्रह-विशेष, एक ज्योतिष्क देव (सुर ३, ५३; धर्मवि २४)। २ वि. पण्डित, विद्वान् (ठा ४, ४; सुर ३, ५३; धर्मवि २४; कुमा; पाअ)।

वुहप्पइ, वुहप्फइ, वुहस्सइ } देखो वहस्सइ (हे २, ५३; १३७; पड्; कुमा)।

वुहुक्ख सक [वुभुक्ष्] खाने की इच्छा करना। वुहुक्खइ (हे ४, ५; पड्)।

वुहुक्खा देखो वुभुक्खा (राज)।

वुहुक्खिअ वि [वुभुक्षित] भूखा (कुमा)।

वू सक [ब्रू] वोलना, कहना। वूम, वूया, वूहि (उत्त २५, २६; सूत्र १, १, ३, ६; १, १, १, २)। विंति, वेंति, वेमि, वुआ (कम्म ३, १२; महा; कप्प)। भूका. अव्ववी (उत्त २३, २१; २२; २५; ३१; ठा ३, २)। वकृ. विंत, वेंत (उप ७२८ टी; सुपा ३६०; विसे ११६)। संकृ. वूइत्ता (ठा ३, २) देखो वव, वुव।

वूर पुं [वूर] वनस्पति-विशेष (णाया १, १—पत्र ६; उत्त ३४, १६; कप्प; औप)। °णालिया, °नालिआ स्त्री [°नालिका] वूर से भरी हुई नली (राज; भग)।

वूल वि [दे] मूक, वाचा-शक्ति से रहित (पिंग १६८ टी)।

वूह सक [वृंह्] पुष्ट करना। वूहए (सूत्र २, ५, ३२)।

वे देखो वि (वज्जा १०; हे ३, ११६; १२०; पिंग)। °आसी (अप) स्त्री [°अशीति] बयासी, ८२ (पिंग)। °इंदिय त्रि [°इन्द्रिय] त्वचा और जीभ ये दो ही इन्द्रियवाला प्राणी (ठा १; भग; स ८३; जी १५)। °हिय [द्वयाहिक] दो दिन का (जीवस ११६)।

वेंट देखो विंट (महा)।

वेंत देखो वू।

वेंदि देखो वे-इंदिय (पंच ५, ५६)।

वेट्ठ देखो विट्ठ (ओघभा १७४)।

वेड, वेडय } पुं [दे] नौका, जहाज (दे ६, ६५, सुर १३, ५०)।

वेडा, वेडिया, वेडी } स्त्री [दे] नौका, जहाज (उप ७२८ टी; सिरि ३८२; ४०७; श्रा १२; धम्म १२ टी); 'पाणीहि जलं दारइ अरित्तदंडेहि वेडिव्व' (धर्मवि १३२)।

वेड्डा स्त्री [दे] श्मश्रु, दाढ़ी-मूँछ के वाल (दे ६, ६५)।

वेदोणिय वि [द्विद्रोणिक] दो द्रोण का, द्रोण-द्वय-परिमित; 'कप्पइ मे वेदोणियाए कंसपाईए हिरण्णभरियाए संववहरित्तए' (उवा)।

वेभेल पुं [वेभेल] विन्ध्याचल के नीचे का एक संनिवेश (भाग ३, २—पत्र १७१)।

वेमासिय वि [द्वैमासिक] दो मास का, दो महीने का संवन्ध रखनेवाला (पउम २२, २८)।

वेलि स्त्री [दे] स्थूणा, खूँटा (दे ६, ६५; पाअ)।

वेल्ल देखो विल्ल (प्राकृ ५)।

वेल्लग पुं [दे] वैल, वलीवर्द (आवम)।

वेस अक [विश्, स्था] वैठना, 'अंतंतं भोक्खामि त्ति वेसए भुंजए य तह चेव' (ओघ ५७१)।

वेसक्खिज्ज न [दे] द्वेष्यत्व, रिपुता, दुश्मनाई (दे ७, ७९ टी)।

वेसण न [दे] वचनीय, लोकापवाद, लोक-निन्दा (दे ७, ७५ टी)।

वेहिम वि [दे. द्वैधिक] दो टुकड़े करने योग्य, खण्डनीय (दस ७, ३२)।

वोंगिल्ल वि [दे] १ भूषित, अलंकृत। २ पुं. आटोप, आडम्बर (दे ६, ६६)।

वोंटण न [दे] चूचुक, स्तन का अग्र भाग (दे ६, ६६)।

वोंड न [दे] १ चूचुक, स्तन-वृन्त (दे ६, ६६)। २ फल-विशेष, कपास का फल (औप; तंदु २०)। °य न [°ज] सूती वस्त्र, सूती कपड़ा (सूत्र २, २, ७३; औप)।

वोंद न [दे] मुख, मुँह (दे ६, ६६)।

वोंदि स्त्री [दे] १ रूप। २ मुख, मुँह (दे ६, ६६)। ३ शरीर, देह (दे ६, ६६; पण्ह १, १; कप्प; औप; उत्त ३५, २०; स ७१२; विसे ३१६१; पव ५५; पंचा १०, ४)।

वोंदिया स्त्री [दे] शाखा (सूत्र २, २, ४६)।

वोकड, वोक्कड } पुं [दे] छाग, वकरा; गुजराती में 'वोकडो' (ती २; दे ६, ६६)। स्त्री. °डी (दे ६, ६६ टी)।

वोक्कस पुं [वोक्कस] १ अनार्य देश-विशेष (पव २७४)। २ वर्णसंकर जाति-विशेष, निषाद से अंवष्ठी की कुक्षि में उत्पन्न (सुख ३, ४)।

वोक्कसालिय पुं [दे] तन्तुवाय, 'कोट्टागकुलाणि वा गामरक्खकुलाणि वा वोक्कसालियकुलाणि वा' (आचा २, १, २, ३)।

वोक्कार देखो वुक्कार (सुर १०, २२१)।

वोक्किय न [वूत्कृत] गर्जन, गर्जना (पउम ५६, ५४)।

वोगिल्ल वि [दे] चितकवरा, 'फसलं सवलं सारं किम्मीरं चित्तलं च वोगिल्लं' (पाअ)।

वोट्ट सक [दे] उच्छिष्ट करना, जूठा करना। गुजराती में 'वोटवुं'; 'रयणीए रयणिचरा चरंति वोट्टं ति अन्नमाईयं' (सुपा ४६१)।

वोड वि [दे] १ धार्मिक, धर्मिष्ठ। २ तरुण, युवा (दे ६, ६६)। ३ मुण्डित-मस्तक; 'एमेव अडइ वोडो', गुजराती में 'वोडो' (पिंड २१७)।

वोडघेर न [दे] गुल्म-विशेष (पाग्र)।
वोडिय पुं [वोटिक] १ दिगम्बर जैन संप्रदाय। २ वि. दिगम्बर जैन संप्रदाय का अनुयायी; 'वोडियसिवभूईओ वोडियलिंगस्स होइ उप्पत्ती' (विसे १०४१; २५५२)।
वोडिअ वि [दे] मुण्डित-मस्तक (?); 'वोडियमसिए धुवं मरणं' (ओघभा ८३ टी)।
वोड्डुर न [दे] श्मश्रु, दाढ़ी-मूँछ (दे ६, ९५)।
वोड्डिआ स्त्री [दे] कपर्दिका, कौड़ी; 'केसरि न लहइ वोड्डिअवि गय लक्खेंहि घेप्पंति' (हे ४, ३३५)।
वोद्र वि [दे] पृथु, विशाल (दे ६, ९६)।
वोदि देखो बोंदि (औप)।
वोद्दह [दे] देखो वोद्रह (पाग्र)।
वोद्ध वि [बौद्ध] बुद्ध-भक्त (संबोध ३४)।
वोद्धव्व देखो बुज्झ।
वोद्रह वि [दे] तरुण, जवान (दे ७, ८०)।
वोधण न [वोधन] बोध, शिक्षा, उपदेश (सम ११६)।
वोधव्व देखो बुज्झ।
वोधि देखो वोहि (ठा २, १—पत्र ४६)।
°सत्त पुं [°सत्त्व] सम्यग् दर्शन को प्राप्त प्राणी, अर्हन् देव का भक्त जीव (मोह ३)।
वोधिअ वि [वोधित] ज्ञापित, अवगमित (धर्मसं ५०६)।
वोव्वड वि [दे] मूक (दश० अगस्त्य चू० पत्र० २४३)।
वोर न [वदर] फल-विशेष, बेर (गा २००; हे १७०; पड्; कुमा)।
वोरी स्त्री [वदरी] बेर का गाछ (प्राकृ ४; हे १, १७०; कुमा; हेका २५६)।
वोल सक [वोडय्] डुबाना, 'तंबोलो तं वोलइ जिणवसहिट्ठिएण जेण खद्धो' (लार्ध ११४); 'वुड्डुंतं वोलए अन्नं' (सूक्त ६६). वोलेइ, वोलए (संबोध १३), 'केसि च बंधित्तु गले सिलाओ उदगंसि वोलंति महालयंसि' (सूअ १, ५, १०), वोलेमि (सिरि १३८)। 'गुणामेणं लोए वोलेइ वहुं' (उवर १५२)।
वोल अक [व्यति+क्रम्] १ पसार होना, गुजरना। २ सक. उल्लंघन करना; 'दूई ण एइ, चंदोवि उग्गओ, जामिणीवि वोलेइ' (गा ८५४), 'पुणो तं बंधेण न वोलइ कयाइ' (श्रावक ३३)। वोलए (चंड)। देखो वोल = गम्।
वोल पुं [दे] १ कलकल, कोलाहल (दे ६, ९०; भग; भवि; कप्पू; उप उप ५०६), 'हासवोलवहुला' (औप)। २ समूह; 'कमढासुरेण रइयम्मि भीसणे पलयतुल्लजलवोले' (भाव १; कुलक ३४)।
वोलग पुंन [दे. व्रोड] १ मज्जन, डूबना। २ कर्षण, खींचाव; 'उच्चूलं वोलगं पज्जेति' (विपा १, ६—पत्र ६८)।
वोलिअ वि [व्रोडित] डुवाया हुआ (वज्जा ६८)।
वोलिंदी स्त्री [दे] लिपि-विशेष, ब्राह्मी लिपि का एक भेद; 'माहेसरीलिवी दामिलिवी वोलिंदिलीवी' (सम ३५)।
वोल्ल सक [कथय्] बोलना, कहना। बोल्लइ (हे ४, २ प्राकृ ११६; सुर ८, १९७; भवि)। कर्म. वोल्लिअइ (अप) (कुमा)। कृ. वोल्लेव्वय (अप) (कुमा)। प्रयो. वोल्लावइ (कुमा)।
वोल्लअ पुं [कथन] बोल, वचन (गा ६०३)।
वोल्लणअ वि [कथयितृ] बोलने का स्वभाववाला (हे ४, ४४३)।
वोल्ला स्त्री [कथा] वार्त्ता, बात; 'नीयवोल्लाए' (उप १०१५)।
वोल्लाविय वि [कथित] बुलवाया हुआ (स ४६१; ६६६)।
वोल्लिअ वि [कथित] १ उक्त। २ न. उक्ति (भवि; हे ४, ३८३)।
वोव्व न [दे] क्षेत्र, खेत (दे ९६)।
वोह सक [वोधय्] १ समझाना, ज्ञान कराना। २ जगाना। वोहेइ (उव)। कर्म. वोहिज्जइ (उव)। वकृ. वोहिंत, वोहेंत (सुर १५, २४६; महा)। कवकृ. वोहिज्जंत (सुर २, १४५; ८, १६५)। हेकृ. वोहेउं (अज्झ १७६)।
वोह पुं [वोध] १ ज्ञान, समझ (जी १)। २ जागरण (कुमा)।
वोहग देखो वोहय (दं १)।
वोहण देखो वोधण (उप २०६; सुर १, ३७; उवर १)।
वोहय वि [वोधक] बोध देनेवाला, ज्ञानदाता (सम १; णाया १, १; भग; कप्प)।
वोहद्दर पुं [दे] मागध, स्तुति-पाठक (दे ६, ९७)।
वोहारी स्त्री [दे] बुहारी, संमार्जनी, झाड़ू. (दे ६, ९७)।
वोहि स्त्री [वोधि] १ शुद्ध धर्म का लाभ, सद्धर्म की प्राप्ति; 'दुल्लहा वोही' (उत्त ३६, २५८), 'वोही जिणेहि भणिया भवंतरे सुद्धधम्मसंपत्ती' (चेइय ३३२; संबोध १४; सम ११६; उप ४८१ टी)। २ अहिंसा, अनुकम्पा, दया (पण्ह २, १)। देखो वोधि।
वोहिअ वि [वोधित] १ ज्ञापित, समझाया हुआ (भग)। २ विकासित, विबोधित; 'रविकिरणतरुणवोहियसहस्सपत्त—' (कप्प)।
वोहिअ पुं [वोधिक] मनुष्य चुरानेवाला चोर (निचू १; चेइय ४४६)।
वोहिंत देखो वोह = वोधय्।
वोहिग देखो वोहिअ = वोधिक (राज)।
वोहित्थ पुंन [दे] प्रवहण, जहाज, यानपात्र, नौका (दे ६; ९६; स २०६; चेइय २६४; कुप्र २२२; सिरि ३८३; सम्मत्त १५७; सुपा ६४; भवि)।
वोहित्थिय वि [दे] प्रवहण-स्थित (वज्जा १५८)।
°व्भंस देखो भंस (सुपा ५०६)।
°व्भमर देखो भमर (नाट—मुद्रा ३६)।
°व्भास देखो अब्भास; 'किंतु अइदूरवा सा दिट्ठिब्भासेवि कुणइ न हु कोइ' (सुपा ५९७)।
°व्भि वि [भित्] भेदन करनेवाला, नाशकर्ता; 'सगडब्भि' (आचा १, ३, ४, १)।
व्रो (अप) देखो वू। व्रोहि (प्राकृ १२१)।

॥ इअ सिरिपाइअसद्दमहण्णवम्मि वआराइसद्दसंकलणो एगूणतीसइमो तरंगो समत्तो ॥

# भ

भ पुं [भ] १ ओष्ठ-स्थानीय व्यञ्जन वर्ण-विशेष (प्राप; प्रामा)। २ पिंगल-प्रसिद्ध आदि-गुरु और दो ह्रस्व अक्षरों की संज्ञा, भगण (पिंग)। ३ न. नक्षत्र (सुर १६, ४३)। °आर पुं [°कार] १ 'भ' अक्षर। २ भगण (पिंग)। °गण पुं [°गण] भगण (पिंग)।

भइ देखो भव = भू।

भइ स्त्री [भृति] वेतन, तनखाह (णाया १, ८—पत्र १५०; विपा १, ४; उवा)। देखो भुइ।

भइअ वि [भक्त] १ विभक्त (श्रावक १८५; सम ७६)। २ खण्डित; 'अंगुलसंखासंखप्पएसभइयं पुढो पयरं' (पंच २, १२; औप)। ३ विकल्पित (वव ६)।

भइअ न [भक्त] भागाकार (वव १)।

भइअ, भइअव्व } देखो भय = भज्।

भइअ, भइग } वि [भृतिक] कर्मकर, नौकर, चाकर (राय २१)।

भइगि°, भइणिआ, भइणी } स्त्री [भगिनी] बहिन, स्वसा (सुपा १५; स्वप्न १५; १७; विपा १, ४; प्रासू ७८; कुल २३५; कुमा)। °वइ पुं [°पति] बहनोई (सुपा १५; ५३२)। °सुअ पुं [°सुत] भागिनेय, भानजा (सुपा १७)। देखो वहिणी।

भइरव वि [भैरव] १ भयंकर, भीषण, भय-जनक (पाअ; सुपा १८२)। २ पुं. नाट्यादि-प्रसिद्ध एक रस, भयानक रस। ३ महादेव, शिव। ४ महादेव का एक अवतार। ५ राग-विशेष, भैरव राग। ६ नद-विशेष (हे १, १५१; प्राप्र)। देखो भेरव।

भइरवी स्त्री [भैरवी] शिव-पत्नी, पार्वती (गउड)।

भइरहि पुं [भगीरथि] सगर चक्रवर्त्ती का एक पुत्र, भगीरथ (पउम ५, १७५)।

भइल वि [दे] भया, जात (रंभा ११)।

भउम्हा (शौ) देखो भमुहा (पि २५१)।

भउहा (अप) देखो भमुहा (पिंग)।

भएयव्व देखो भय = भज्।

भंकार पुं [भङ्कार] भनकार, अव्यक्त आवाज विशेष (उप पृ ८६)।

भंकारि वि [भङ्कारिन्] भनकार करनेवाला (सण)।

भंग पुं [भङ्ग] १ भाँगना, खण्ड, खण्डन (ओघ ७८८; प्रासू १७०; जी १२; कुमा)। २ प्रकार, भेद, विकल्प (भग; कम्म ३, ५)। ३ विनाश (कुमा; प्रासू २१)। ४ रचना-विशेष; 'तरंगरंगंतभंग—' (कप्प)। ५ पराजय। ६ पलायन (पिंग)। °रय न [°रत] मैथुन-विशेष (वज्जा १०८)।

भंग पुं [भृङ्ग] आर्य देश-विशेष, जिसकी राजधानी प्राचीन काल में पावापुरी थी (इक)।

भंग (अप) देखो भग्ग = भग्न (पिंग)।

भंगरय पुं [भृङ्गरज, भृङ्गारक] १ पौधा विशेष, भृङ्गराज, भँगरा, भंगरैया। २ न. भँगरा का फूल (वज्जा १०८; सुपा ३२४)।

भंगा स्त्री [भङ्गा] १ वनस्पति-विशेष, पाट, कुष्ठा; 'कप्पइ णिग्गंथाण वा णिग्गंथीण वा पंच वत्थाइं धारित्तए वा परिहरित्तए वा, तं जहा—जंगिए भंगिए साणए पोत्तिए तिरीडपट्टए णामं पंचमए' (ठा ५, ३—पत्र ३३८)। २ वाद्य-विशेष; '—पडहहुडुक्कडुंडुक्काभेरीभंगापहुदिभूरिवज्जभंडतुमुल—' (विक्र ८७)।

भंगि स्त्री [भङ्गि] १ प्रकार, भेद (हे ४, ३३९; ४११)। २ व्याज, छल, बहाना; 'सहिभंगिभणिअसम्भाविआवराहाए' (गा ६१३)। ३ विच्छित्ति, विच्छेद (राज)। ४ पुंस्त्री. देश-विशेष; 'पावा भंगी य' (पव २७५; विचार ४९)।

भंगिअ न [भङ्गिक, भाङ्गिक] १ भंगा-मय, एक तरह का वस्त्र, पाट का बना हुआ कपड़ा (ठा ३, ३; ५, ३—पत्र १३८; कस)। २ शास्त्र-विशेष; 'जोगतिगस्सवि भंगियसुत्ते किरिया जओ भणिया' (चेइय २४५)।

भंगिल्ल वि [भङ्गवत्] प्रकारवाला, भेद-पतित; 'पढमभंगिल्ला' (संबोध ३२)।

भंगी स्त्री [भङ्गी] देखो भंगि (हे ४, ३३९; गा ६१३; विचार ४९)।

भंगी स्त्री [भृङ्गी] वनस्पति-विशेष:—१ भाँग, विजया। २ अतिविषा, अतिस का गाछ (पराण १—पत्र ३६; पराण १७—पत्र ५३१)।

भंगुर वि [भङ्गुर] १ स्वयं भाँगनेवाला, विनश्वर, विनाश-शील; 'तडिदंडाडंबरभंगुराइं हो विसयसोक्खाइं' (उप ६ टी; पण्ह १, ४; सुर १०, १८; स ११४; धर्मसं ११७१; विवे ११४)। २ कुटिल, वक्र; 'कुडिलं वंकं भंगुरं' (पाअ)।

भंछा देखो भत्था (राज)।

भंज सक [भञ्ज्] १ भाँगना, तोड़ना। २ पलायन कराना, भगाना। ३ पराजय करना। ४ विनाश करना। भंजइ, भंजए (हे ४, १०६; षड्; पि ५०६)। भवि. भंजिस्सइ (पि ५३२)। कर्म. भज्जइ (भग; महा)। वकृ. भंजंत (गा १६७; सुपा ५६०)। कवकृ. भज्जंत, भज्जमाण (से ६, ४४; सुर १०, २१७; स ६३)। संकृ. भंजिअ, भंजिउ, भंजिऊण, भंजिऊणं, भंजेऊण (नाट; पि ५७६; महा; पि ५८५; महा), भञ्जिउ (अप) (हे ४, ३९५)। हेकृ. भंजित्तए (णाया १, ८), भंजणहं (अप) (हे ४, ४४१ टि)।

भंजअ, भंजग } वि [भञ्जक] भाँगनेवाला, भंग करनेवाला (गा ५५२; पण्ह १, ४)। २ पुं. वृक्ष, पेड़; 'भंजगा इव संनिवेसं नो चयंति' (आचा)।

भंजण न [भञ्जन] १ भंग, खण्डन (पव ३८; सुर १०, ६१)। २ विनाश (सुपा ३७९; पण्ह १, १)। ३ वि. भंजन करने-वाला, तोड़नेवाला, विनाशक; 'भवभंजण' (सिरि ५४६), 'रिउसंगभंजणेण' (कुमा)। स्त्री. °णी (गा ७४५)।

भंजणा स्त्री [भञ्जना] ऊपर देखो, 'विणओवयारम-( ?र मा- ) णस्स भंजणा पूयणा गुरुजणस्स' (विसे ३४६९; निचू १)।

भंजाविअ } वि [भञ्जित] १ भँगाया हुआ,
भंजिअ } तुड़वाया हुआ; (स ५४०)। २ भगाया हुआ (पिंग)। ३ आक्रान्त (तंदु ३८)।

भंजिअ देखो भग्ग = भग्न (कुमा ६, ७०; पिंग; भवि)।

भंड सक [भाण्डय्] भँडारा करना, संग्रह करना, इकट्ठा करना। भंडेइ (सुख २, ४५)।

भंड सक [भण्ड्] भाँड़ना, भर्त्सना करना, गाली देना। भंडइ (सण)। वकृ. भंडंत (गा ३७९)। संकृ. भंडिउं (वव १)।

भंड पुं [भण्ड] १ विट, भड़ुआ (पव ३८)। २ भाँड, बहुरूपिया, मुख आदि के विकार से हँसाने का काम करनेवाला, निर्लज्ज (आव ६)।

भंड न [दे] १ वृन्ताक, बैंगन, भंटा (दे ६, १००)। २ पुं. मागध, स्तुति-पाठक। ३ सखा, मित्र। ४ दौहित्र, पुत्री का पुत्र (दे ६, १०९)। ५ पुंन. मण्डन, आभूषण, गहना (दे ६, १०९; भग; औप)। ६ वि. छिन्न, मूर्धा, सिर-कटा (दे ६, १०९)। ७ न. क्षुर, छुरा। ८ छुरे से मुण्डन (राज)।

भंड } पुंन [भाण्ड] १ बरतन, बासन, पात्र;
भंडग } 'दुग्गइदुहभंडे घडइ अक्खंडे' (संवेग १४; दे ३, २१; श्रा २७; सुपा १९९)। २ क्रयाणक, पण्य, बेचने की वस्तु (णाया १, १—पत्र ६०; औप; पण्ह १, १; उवा; कुमा)। ३ गृह, स्थान (जीव ३)। ४ वस्त्र-पात्र आदि घर का उपकरण (ठा ३, १; कप्प; ओघ ६६६; णाया १, ५)।

भंडण न [दे. भण्डन] १ कलह, वाक्-कलह, गाली-प्रदान (दे ६, १०१; उव; महा; णाया १, १६—पत्र २१३; ओघ २१४; गा ६९९; उप ३३९; तंदु ५०)। २ क्रोध, गुस्सा (सम ७१)।

भंडणा स्त्री [भण्डना] भाँड़ना, गाली-प्रदान (उप ३३९)।

भंडय देखो भंड = मण्ड (हे ४, ४२२)।

भंडय देखो भंडग; 'पायसघयदहियाणं भरि-ऊणं भंडए गरुए' (महा ८०, २४; उत्त २६, ८)।

भंडवेआलिअ वि [भाण्डवैचारिक] करि-याना बेचनेवाला (अणु १४९)।

भंडा स्त्री [दे] सम्बोधन-सूचक शब्द (संक्षि ४७)।

भंडाआर } पुं [भाण्डागार] भंडार, कोठा
भंडागार } या कोठार, वखार (मुद्रा १४१; स १७२; सुपा २२१; २६)।

भंडागारि } पुंस्त्री [भाण्डागारिन्, °क]
भंडागारिअ } भंडारी, भंडार का अध्यक्ष (णाया १, ८; कुप्र १०८)। स्त्री. °रिणी (णाया १, ८)।

भंडार देखो भंडागार (महा)।

भंडार पुं [भाण्डकार] वर्तन बनानेवाला शिल्पी (राज)।

भंडारि } देखो भंडागारि (स २०७; सुर
भंडारिअ } ४, ६०)।

भंडिअ पुं [भाण्डिक] भंडारी, भंडार का अध्यक्ष (सुख २, ४५)।

भंडिआ स्त्री [भाण्डिका] स्थाली, थलिया (ठा ८—पत्र ४१७)।

भंडिआ } स्त्री [दे] १ गंत्री, गाड़ी (बृह ३;
भंडी } दे ६, १०९; आवम; निचू ३; वव ६)। २ शिरीष वृक्ष। ३ अटवी, जंगल। ४ असती, कुलटा (दे ६, १०९)।

भंडीर पुं [भण्डीर] वृक्ष-विशेष, शिरीष वृक्ष (कुमा)। °वडिंसय; °वडेंसय न [°ावतंसक] मथुरा नगरी का एक उद्यान; 'महुराए णयरीए भंडि (? डीर)वडेंसए उज्जाणे' (राज; णाया २—पत्र २५३)। °वण न [°वन] १ मथुरा का एक वन (ती ७)। २ मथुरा का एक चैत्य (आवम)।

भंडु न [दे] मुण्डन (दे ६, १००)।

भंडुल्ल देखो भंड = भाण्ड (भवि)।

भंत वि [भ्रान्त] १ घुमा हुआ; 'भंतो जसो मेइणीए (ए)' (पउम ३०, ९८)। २ भ्रान्ति-युक्त, भ्रमवाला, भूला हुआ (दे १, २१)। ३ अपेत, अनवस्थित (विसे ३४४८)। ४ पुं. प्रथम नरक का तीसरा नरकेन्द्रक—नरकावास-विशेष (देवेन्द्र ३)।

भंत वि [भगवत्] भगवान्, ऐश्वर्य-शाली (ठा ३, १; भग, विसे ३४४८—३४५६)।

भंत वि [भदन्त] १ कल्याण-कारक। २ सुख-कारक। ३ पूज्य (विसे ३४३९; कप्प; विपा १, १; कस; विसे ३४७४)।

भंत वि [भजत्] सेवा करता (विसे ३४४६)।

भंत वि [भात्, भ्राजत्] चमकता, प्रकाशता (विसे ३४४७)।

भंत वि [भवान्त] भव का—संसार का अन्त करनेवाला, मुक्ति का कारण (विसे ३४४९)।

भंत वि [भयान्त] भय-नाशक (विसे ३४४९)।

भंति स्त्री [भ्रान्ति] भ्रम, मिथ्या ज्ञान (धर्मसं ७२१; ७२३; सुपा ३१२; भवि)।

भंति (अप) स्त्री [भक्ति] भक्ति, प्रकार (पिंग)।

भंभल वि [दे] १ अप्रिय, अनिष्ट (दे ६, ११०)। २ मूर्ख, अज्ञान, पागल, बेवकूफ (दे ६, ११०; सुर ८, १९६)।

भंभसार पुं [भम्भसार] भगवान् महावीर के समकालीन और उनके परम भक्त एक मगधाधिपति, ये श्रेणिक और बिम्बसार के नाम से भी प्रसिद्ध थे (णाया १, १३; औप)। देखो भिंभसार, भिंभिसार।

भंभा स्त्री [दे. भम्भा] १ वाद्य-विशेष, भेरी (दे ६ १००; णाया १, १७; विसे ७८ टी; सुर ३, ६९; सम्मत्त १०६; राय; भग ७, ९)। २ 'भां' 'भां' की आवाज (भग ७, ९—पत्र ३०५)।

भंभी स्त्री [दे] १ असती, कुलटा (दे ६, ९९)। २ नीति-विशेष (राज)।

भंस अक [भ्रंश्] १ नीचे गिरना। २ नष्ट होना। ३ स्खलित होना। भंसइ (हे ४, १७७)।

भंस पुं [भ्रंश] १ स्खलना। २ विनाश (सुपा ११३; सुर ४, २३०), 'संपाडइ संपयाभंसं' (कुप्र ४१)।

भंसग वि [भ्रंशक] विनाशक (वव १)।

भंसण न [भ्रंशन] ऊपर देखो; 'को गुणु उवाओ जिणधम्म-भंसणे होज्ज एईए' (सुपा ११३; सुर ४, १५)।

भंसणा स्त्री [भ्रंशना] ऊपर देखो (पण्ह २, ४ श्रावक ९५)।

भक्ख सक [भक्षय्] भक्षण करना, खाना। भक्खेइ (महा)। कर्म. भक्खिज्जइ (कुमा)। वकृ. भक्खंत (सं १०२)। हेकृ. भक्खिउं (महा)। कृ. भक्ख, भक्खेय, भक्खणिज्ज

(पउम ८४, ४; सुपा ३७०; णाया १, १०; सुर १४, ३४; श्रा २७)।

भक्ख पुं [भक्ष] भक्षण, भोजन; 'भो कीर खीरसक्करदक्खाभक्खं करहि ताव' (सुपा २९७)।

भक्ख देखो भक्ष = भक्षय्।

भक्ख पुंन [भक्ष्य] खण्ड-खाद्य, चीनी का बना हुआ खाद्य द्रव्य, मिठाई (सुज्ज २० टी)।

भक्खग वि [भक्षक] भक्षण करनेवाला (कुप्र २९)।

भक्खण न [भक्षण] १ भोजन (पराग २८)। २ वि. खानेवाला; 'सव्वभक्खणो' (श्रा २८)।

भक्खणया स्त्री [भक्षणा] भक्षण, भोजन (उवा)।

भक्खर पुं [भास्कर] १ सूर्य, रवि (उत्त २३, ७८; लहुअ १०)। २ अग्नि, वह्नि। ३ अर्क-वृक्ष (चंड)।

भक्खराभ न [भास्कराभ] १ गोत्र-विशेष, जो गौतम गोत्र की शाखा है। २ पुंस्त्री. उस गोत्र में उत्पन्न (ठा ७—पत्र ३९०)।

भक्खावण न [भक्षण] खिलाना (उप १५० टी)।

भक्खि वि [भक्षिन्] खानेवाला (ग्रौप)।

भक्खिय वि [भक्षित] खाया हुआ (भवि)।

भक्खेय देखो भक्ख = भक्षय्।

भग पुंन [भग] १ ऐश्वर्य। २ रूप। ३ श्री। ४ यश, कीर्त्ति। ५ धर्म। ६ प्रयत्न; 'इस्सरियरूवसिरिजसधम्मपयत्ता मया भगा-भिक्खा' (विसे १०४८; चेइय २८८)। ७ सूर्य, रवि। ८ माहात्म्य। ९ वैराग्य। १० मुक्ति, मोक्ष। ११ वीर्य। १२ इच्छा (कप्प— टी)। १३ ज्ञान (प्रामा)। १४ पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र (अणु)। १५ स्त्री. योनि, उत्पत्ति-स्थान (पण्ह १, ४—पत्र ६८; सुज्ज १०, ८)। १६ देव-विशेष, पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र का अधिष्ठाता देव, ज्योतिष्क देव-विशेष (ठा २, ३; सुज्ज १०, १२)। १७ गुदा और अण्ड-कोश के बीच का स्थान (वृह ३)। °दत्त पुं [°दत्त] नृप-विशेष (हे ४, २९९)। °व देखो °वंत (भग; महा)। °वई स्त्री [°वती] १ ऐश्वर्यादि-सम्पन्ना, पूज्या (पडि)। २ भगवती-सूत्र, पाँचवाँ जैन अंग-ग्रन्थ (पंच ५, १२५)। °वंत वि [°वत्] ऐश्वर्यादि-गुण-सम्पन्न। २ पुं. परमेश्वर, परमात्मा (कप्प; विसे १०४८; प्रामा)।

भगंदर पुं [भगन्दर] रोग-विशेष—गुदा के भीतरी भाग में होनेवाला एक प्रकार का फोड़ा (णाया १, १३; विपा १, १)।

भगंदरि वि [भगन्दरिन्] भगन्दर रोगवाला (श्रा १६; संबोध ४३)।

भगंदरिअ वि [भगन्दरिक] ऊपर देखो (विपा १, ७)।

भगंदल देखो भगंदर (राज)।

भगिणी देखो बहिणी (णाया १, ८; कप्प; कुप्र २३६; महा)।

भगिरहि } पुं [भगीरथि] सगर चक्रवर्ती
भगीरहि } का एक पुत्र, भगीरथ (पउम ५, १७६; २१५।

भग्ग वि [भग्न] १ खण्डित, भाँगा हुआ (सुर २, १०२; दं ४६; उवा)। २ पराजित। ३ पलायित, भागा हुआ; 'जइ भग्गा पारक्कडा' (हे ४, ३७९; ३५४; महा; वव २)। °इ पुं [°जित्] क्षत्रिय परिव्राजक-विशेष (ग्रौप)।

भग्ग वि [दे] लिप्त, पोता हुआ (दे ६, ९९)।

भग्ग न [भाग्य] नसीब, दैव (सुर १३, १०५)।

भग्गव पुं [भार्गव] १ ग्रह-विशेष, शुक्र ग्रह (पउम १७, १०८)। २ ऋषि-विशेष (समु १८१)।

भग्गवेस न [भार्गवेश] गोत्र-विशेष (सुज्ज १०, १६ टी; इक)।

भग्गिअ (अप)। देखो भग्ग = भग्न (पिंग)।

भच्च पुं [दे] भागिनेय, भानजा (षड्)।

भच्छिअ वि [भर्त्सित] तिरस्कृत (दे १, ८०; कुमा ३, ८६)।

भज देखो भय = भज्। वकृ. भजंत, भजेंत, भजमाण, भजेमाण (षड्)।

भज्ज सक [भ्रस्ज्] पकाना, भुनना। भज्जंति, भज्जेंति (सूअनि ८१; विपा १, ३)। वकृ. भज्जंत, भज्जेंत (पिंड ५७४; विपा १, ३)।

भज्ज देखो भंज (आचा २, १, १, २)।

भज्ज देखो भय = भज्।

भज्जंत देखो भंज।

भज्जण } न [भ्रज्जन] १ भुनन, भुनना
भज्जणय } (पण्ह १, १; अनु ५)। २ भुनने का पात्र (सूअनि ८१; विपा १, ३)।

भज्जमाण देखो भंज।

भज्जा स्त्री [भार्या] पत्नी, स्त्री (कुमा; प्रासू ११६)।

भज्जि स्त्री [भर्जिका] देखो भज्जिआ।

भज्जिअ देखो भग्ग = भग्न; 'तरुणियं वा छिवाडि अभिक्कंतभज्जियं पेहाए' (आचा २, १, १. २)।

भज्जिअ वि [भृष्ट, भर्जित] भुना हुआ, पकाया हुआ (गा ५५७; आचा २, १, १, ३; विपा १, २, उवा)।

भज्जिआ स्त्री [भर्जिका] १ भाजी, शाक-भेद, पत्राकार तरकारी (पव २५९)। २ पथ्यदन, मार्ग-भोजन (कल्पभाष्य गा० ३६१८)।

भज्जिम वि [भ्रज्जिम] भुनने योग्य (आचा २, ४, २, १५)।

भज्जिर वि [भङ्क्तृ] भाँगनेवाला, 'फारफल-भारभज्जिरसाहासयसंकुलो महासाही' (धर्मवि ५५; सण)।

भज्जेंत देखो भज्ज = भ्रस्ज्।

भट्ट पुं [भट्ट] १ मनुष्य-जाति-विशेष, स्तुति-पाठक की एक जाति, भाट; 'जयजयसद्दक-रंतभुभट्ट' (सिरि १५५; सुपा २७१; उप पृ १२०)। २ वेदाभिज्ञ पण्डित, ब्राह्मण, विप्र (उप १०३१ टी)। ३ स्वामित्व, मालिकपन, मालकियत (प्रति ७)।

भट्टारग } पुं [भट्टारक] १ पूज्य, पूजनीय
भट्टारय } (आव ३; महा)। २ नाटक की भाषा में राजा (प्राकृ ९५)।

भट्टि देखो भत्तु = भर्तृ (ठा ३, १; सम ८६; कप्प; स १४४; प्रति ३; स्वप्न १५)।

भट्टिअ पुं [दे] विष्णु, श्रीकृष्ण (हे २, १७४; दे ६, १००)।

भट्टिणी स्त्री [भर्त्री] स्वामिनी, मालिकिन (स १३४)।

भट्टिणी स्त्री [भट्टिनी] नाटक की भाषा में वह रानी जिसका अभिषेक न किया गया हो (प्रति ७)।

भट्टु (शौ) देखो भट्टारय (प्राकृ ६५)।

भट्ठ वि [भ्रष्ट] १ नीचे गिरा हुआ। २ च्युत, स्खलित (महा; द ४३)। ३ नष्ट (सुर ४, २१५; णाया १, ६)।

भट्ठ पुंन [भ्राष्ट्र] भर्जन-पात्र, भुनने का वर्तन (दे ५, २०); 'भट्ठट्ठियचणगो विव सयणीए कीस तडफडसि' (सुर ३, १४८)।

भट्ठि } स्त्री [दे] धूलि-रहित मार्ग (ओघ
भट्ठी } २३; २४ टी; भग ७, ६ टी—पत्र ३०७)।

भड पुं [भट] १ योद्धा, लड़ाका (कुमा)। शूर, वीर (से ३, ६; णाया १, १)। ३ म्लेच्छों की एक जाति। ४ वर्ण-संकर जाति-विशेष, एक नीच मनुष्य-जाति। ५ राक्षस (हे १, १९५)। °खइआ स्त्री [°खादिता] दीक्षा-विशेष (ठा ४, ४)।

भडक्क पुंस्त्री [दे] आडम्बर, तड़क-भड़क, टीम-टाम, ठाठमाठ (सट्ठि ४४ टी)। स्त्री. °क्का (उव)।

भडग पुं [भटक] १ अनार्य देश-विशेष। २ उस देश में रहनेवाली एक म्लेच्छ-जाति (पराह १, १—पत्र १४; इक)। देखो भड।

भडारय (अप) देखो भट्टारय (भवि)।

भडित्त न [भटित्र] शूल-पक्व मांसादि, कवाब (स २६२; कुप्र ४३२)।

भडिल वि [दे] संबोधन-सूचक शब्द (संक्षि ४७)।

भण सक [भण्] कहना, बोलना, प्रतिपादन करना। भणइ, भणेइ (हे ४, २३९; कुमा)। कर्म. भएणइ, भएणए, भणिज्जइ (पि ५४८, पड्; पिंग)। भूका. भणीअ (कुमा)। भवि. भणिहि, भणिस्सं (कुमा)। वकृ. भणंत, भणमाण, भणेमाण (कुमा; महा; सुर १०, ११४)। कवकृ. भण्णंत, भणिज्जंत, भणिज्जमाण, भणीअंत, भण्णमाण (कुमा; पि ५४८; गा १४५)। संकृ. भणिअ, भणिउं, भणिऊण (कुमा; पि ३४९)। हेकृ. भणिउं, भणिउं (पउम ९४, १३; पि ५७६)। कृ. भणिअव्व, भणेयव्व (अजि ३८; सुपा ६०८)। कवकृ. भन्नंत, भन्नमाण (सुर २, १९१; उप पृ २३; उप १०३१ टी)।

भणग वि [भण, °क] प्रतिपादन करनेवाला (णंदि)।

भणण न [भणन] कथन, उक्ति (उप ५५३; सुपा २८३; संबोध ३)।

भणाविअ वि [भाणित] कहलाया हुआ (सुपा ३५८)।

भणिअ वि [भणित] कथित (भग)।

भणिइ स्त्री [भणिति] उक्ति, वचन (सुर ९, १४५; सुपा २१४; धर्मवि ५८)।

भणिर वि [भणितृ] कहनेवाला, वक्ता (गा २९७; कुमा; सुर ११, २४४; श्रा १६)। स्त्री. °री (कुमा)।

भणेमाण देखो भण।

भण्ण सक [भण्] कहना, बोलना। भएणइ (धात्वा १४७)।

भण्णमाण देखो भण = भण्।

भत्त पुंन [भक्त] १ आहार, भोजन। २ अन्न, नाज (विपा १, १; ठा २, ४; महा)। ३ ओदन, भात (प्रामा)। ४ लगातार सात दिनों का उपवास (संबोध ५८)। ५ वि. भक्ति-युक्त, भक्तिमान्; 'सा सुलसा वालप्पभिति चेव हरिणेगमेसीभत्तया यावि होत्था' (अंत ७; उप पृ ६६; महा; पिंग)। °कहा स्त्री [°कथा] आहार-कथा, भोजन-संबन्धी वार्त्ता (ठा ४, ४)। °च्छंद, °छंद पुं [°च्छन्द] रोग-विशेष, भोजन की अरुचि; 'कच्छू जरो खासो सासो भत्तच्छंदो अक्खिदुक्खं' (महा; महा—टि)। °पच्चक्खाण न [°प्रत्याख्यान] आहार-त्याग-रूप अनशन, अनशन का एक भेद, मरण का एक प्रकार (ठा २, ४—पत्र ९४; औप ३०, २)। °परिण्णा; °परिन्ना स्त्री [°परिज्ञा] १ वही पूर्वोक्त अर्थ (भत्त १६६, १०; पव १५७)। २ ग्रंथ-विशेष (भत्त १)। °पाणय न [°पानक] आहार-पानी, खान-पान (विपा १, १)। °वेला स्त्री [°वेला] भोजन-समय (विपा १, १)।

भत्त वि [भूत] उत्पन्न, संजात (हे ४, ६०)।

भत्ति देखो भत्तु (पिंग)।

भत्ति स्त्री [भक्ति] १ सेवा, विनय, आदर (णाया १, ८—पत्र १२२; उव; औप; प्रासू २९)। २ रचना (विसे १६३१; औप; सुपा ५२)। ३ एकाग्र-वृत्ति-विशेष (श्राव २)। ४ कल्पना, उपचार (धर्मसं ७४२)। ५ प्रकार, भेद (ठा ९)। ६ विच्छित्ति-विशेष (औप)। ७ अनुराग (धर्म १)। ८ विभाग। ९ अवयव। १० श्रद्धा (हे २, १५९)। °मंत, °वंत वि [°मत्] भक्तिवाला, भक्त (पउम ९३, २८; उव; सुपा १९०, हे २, १५९; भवि)।

भत्तिज्ज पुं [भ्रातृव्य] भतीजा, भाई का पुत्र (सिरि ७१६; धर्मवि १२७)।

भत्ती नीचे देखो।

भत्तु पुं [भर्तृ] १ स्वामी, पति, भर्तार (णाया १, १६—पत्र २०७); 'णववहू उवरतभत्तुया' (णाया १, ९; पाअ; स्वप्न ५६)। २ अधिपति, अध्यक्ष। ३ राजा, नरेश। ४ वि. पोषक, पोषण करनेवाला। ५ धारण करनेवाला (हे ३, ४४; ४५)। स्त्री—भत्ती (पिंग)।

भत्तोस न [भक्तोष] १ भुना हुआ अन्न (पंचा ५, २९; प्रभा १५)। २ सुखादिका, खाद्य-विशेष (पव ३८)।

भत्थ पुंस्त्री [दे] भाथा, तूणीर, तरकस; 'अह आरोवियचावो पिट्ठे दढबन्धभत्थओ अभओ' (धर्मवि १४६)।

भत्था स्त्री [भस्त्रा] चमड़े की धौंकनी, भाथी (उप ३२० टी; धर्मवि १३०)।

भत्थिअ वि [भर्त्सित] तिरस्कृत (सम्मत्त १८९)।

भत्थी स्त्री [भस्त्री] भाथी, चमड़े की धौंकनी; 'भत्थि व्व अनिलपुन्ना वियसियमुदरं' (कुप्र २९६)।

भद सक [भद्] १ सुख करना। २ कल्याण करना (विसे ३४३९)। वकृ. भदंत; नीचे देखो।

भदंत वि [भदन्त] १ कल्याण-कारक। २ सुख-कारक। ३ पूज्य, पूजनीय (विसे ३४३९; ३४७४)।

भद्द न [दे] आमलक, आँवला-फल-विशेष (दे ६, १००)।

भद्द } न [भद्र] १ मंगल, कल्याण; 'भद्दं
भद्दअ } मिच्छादंसणसमूहमइअस्स अमयसारस्स जिणवयणस्स भगवओ' (सम्मत्त

१६७; प्रासू १६)। २ सुवर्ण, सोना। ३ मुस्तक, मोथा, नागरमोथा (हे २, ८०)। ४ दो उपवास (संबोध ५८)। ५ देव-विमान विशेष (सम ३२)। ६ शरासन, मूठ (णाया १, १ टी—पत्र ४३)। ७ भद्रासन, आसन-विशेष (आवम)। ८ वि. साधु, सरल, भला, सज्जन। ९ उत्तम, श्रेष्ठ (भग; प्रासू १६; सुर ३, ४)। १० सुख-जनक, कल्याण-कारक (णाया १. १)। ११ पुं. हाथी की एक उत्तम जाति (ठा ४, २—पत्र २०८; महा)। १२ भारतवर्ष का तीसरा भावी बलदेव (सम १५४)। १३ अंगविद्या का जानकार द्वितीय रुद्र पुरुष (विचार ४७३)। १४ तिथि-विशेष—द्वितीया, सप्तमी और द्वादशी तिथि (सुज्ज १०, १५)। १५ छन्द-विशेष (पिंग)। १६ स्वनाम-ख्यात एक जैन आचार्य (महानि ६; कप्प)। १७ व्यक्ति-वाचक नामक (निर १, ३; आव १; धम्म)। १८ भारतवर्ष का चौवीसवां भावी जिनदेव (पव ७)। °गुत्त पुं [°गुप्त] स्वनाम-प्रसिद्ध एक जैनाचार्य (णंदि; सार्ध २३)। °गुत्तिय न [°गुप्तिक] एक जैन मुनि-कुल (कप्प)। °जस पुं [°यशस्] १ भगवान् पार्श्वनाथ का एक गणधर (ठा ८—पत्र ४२९)। २ एक जैन मुनि (कप्प)। °जसिय न [°यशस्क] एक जैन मुनि-कुल (कप्प)। °नंदि पुं [°नन्दिन्] स्वनाम-ख्यात एक राज-कुमार (विपा २, २)। °बाहु पुं [°बाहु] स्वनाम-प्रसिद्ध प्राचीन जैनाचार्य और ग्रन्थकार (कप्प, णंदि)। °मुत्था स्त्री [°मुस्ता] वनस्पति-विशेष, भद्रमोथा (पण्ण १)। °वया स्त्री [°पदा] नक्षत्र-विशेष (सुर १०, २२४)। °साल न [°शाल] मेरु पर्वत का एक वन (ठा २, ३, इक)। °सेण पुं [°सेन] १ धरणेन्द्र के पदाति-सैन्य का अधिपति देव (ठा ५, १; इक)। २ एक श्रेष्ठी का नाम (आव ४)। °स न [°श्व] नगर-विशेष (इक)। °सण न [°सन] आसन-विशेष, सिंहासन (णाया १, १; पण्ह १, ४; पाअ; औप)।

भद्दारु न [भद्रदारु] देवदारु, देवदार की लकड़ी (उत्तनि ३)।

भद्दव° } पुं [भाद्रपद] मास-विशेष, भादों
भद्दवय } का महीना (वज्जा ८२; सुर ३, १३८)।

भद्दसिरी स्त्री [दे] श्रीखण्ड, चन्दन (दे ६, १०२)।

भद्दा स्त्री [भद्रा] १ रावण की एक पत्नी (पउम ७४, ९)। २ प्रथम बलदेव की माता (सम १५२)। ३ तीसरे चक्रवर्ती की जननी (सम १५२)। ४ द्वितीय चक्रवर्ती की स्त्री (सम १५२)। ५ मेरु के पूर्व रुचक पर्वत पर रहनेवाली एक दिक्कुमारी देवी (ठा ८)। ६ एक प्रतिमा, व्रत-विशेष (ठा २, ३—पत्र ६४)। ७ राजा श्रेणिक की एक पत्नी (अंत २५)। ८ तिथि-विशेष—द्वितीया, सप्तमी और द्वादशी तिथि (संबोध ५४)। ९ छन्द-विशेष (पिंग)। १० कामदेव श्रावक की भार्या का नाम। ११ चुलनीपिता नामक उपासक की माता का नाम (उवा)। १२ एक सार्थवाहक स्त्री का नाम (विपा १, ४)। १३ गोशालक की माता का नाम (भग १५)। १४ अहिंसा, दया (पण्ह २, १)। १५ एक वापी (दीव)। १६ एक नगरी (आचू १)। १७ अनेक स्त्रियों का नाम (णाया १, ८; १६, आवम)।

भद्दाकरि वि [दे] प्रलम्ब, अति लम्बा (दे ६, १०२)।

भद्दिआ स्त्री [भद्रिका, भद्रा] १ शोभना, सुन्दर (स्त्री) (ओघभा १७)। २ नगरी-विशेष (कप्प)।

भद्दिज्जिया स्त्री [भद्रीया, भद्रीयिका] एक जैन मुनि-शाखा (कप्प)।

भद्दिलपुर न [भद्दिलपुर] भारतवर्ष का एक प्राचीन नगर (अंत ४; कुप्र ८४; इक)।

भद्दुत्तरवडिंसग न [भद्रोत्तरावतंसक] एक देव-विमान (सम ३२)।

भद्दुत्तर° } स्त्री [भद्रोत्तरा] प्रतिमा-
भद्दोत्तर° } विशेष, प्रतिज्ञा का एक भेद,
भद्दोत्तरा } एक तरह का व्रत (औप; अंत ३०; पव २७१)।

भद्र देखो भद्द (हे २, ८०, प्राकृ १७)।

भन्नंत } देखो भण=भण्।
भन्नमाण }

भप्प देखो भस्स = भस्मन् (हे २,५१; कुमा)।

भम सक [भ्रम्] भ्रमण करना, घूमना। भमइ (हे ४, १६१; प्राकृ ६९)। वकृ. भमंत, भममाण (गा २०२; ३८७; कप्प; औप)। संकृ. भमिआ, भमिऊण (पड्; गा ७४९)। कृ. भमिअव्व (सुपा ४३८)।

भम पुं [भ्रम] १ भ्रमण (कुप्र ४)। २ भ्रान्ति, मोह, मिथ्या-ज्ञान (से ३, ४८; कुमा)।

भमग न [भ्रमक] लगातार एकतीस दिनों का उपवास (संबोध ५८)।

भमड देखो भम=भ्रम्; 'भवम्मि भमडइ एगुचिय' (विवे १०८; हे ४, १६१)।

भमडिअ वि [भ्रान्त] १ घूमा हुआ, फिरा हुआ (स ४७३)। २ भ्रान्ति-युक्त (कुमा)। देखो भमिअ।

भमण न [भ्रमण] घूमना, चकराना। (दे ४६; कप्प)।

भममुह पुं [दे] आवर्त्त (दे, १०१)।

भमया स्त्री [भ्रू] भौंह, नेत्र के ऊपर की केश-पंक्ति (हे २, १६७; कुमा)।

भमर पुं [भ्रमर] १ मधुकर, भौंरा (हे १, २४४; कुमा; जी १८; प्रासू ११३)। २ पुं. छन्द-विशेष (पिंग)। ३ विट, रंडीबाज (कप्पू)। °रुअ पुं [°रुच] अनार्य देश-विशेष (पव २७४)। °विलि स्त्री [°विलि] १ छन्द-विशेष (पिंग)। २ भ्रमर-पंक्ति (राय)।

भमरटेंटा स्त्री [दे] १ भ्रमर की तरह अक्षि-गोलकवाली। २ भ्रमर की तरह अस्थिर आचरणवाली। ३ शुष्क व्रण के दाग़वाली (कप्पू)।

भमरिया स्त्री [भ्रमरिका] जन्तु-विशेष, बर्रे (जी १८)। देखो भमलिया।

भमरी स्त्री [भ्रमरी] स्त्री-भ्रमर, भौंरी (दे)। नीचे देखो।

भमलिया } स्त्री [भ्रमरीका, °री] १ पित्त
भमली } के प्रकोप से होनेवाला रोग-विशेष, चक्कर; 'भमली पित्तुदयाओ भमंतमहिदंसणं' (चेइय ४३५; पडि)। २ वाद्य-विशेष (राय)।

भमस पुं [दे] तृण-विशेष, ईख की तरह का एक प्रकार का घास (दे ६, १०१)।

भमाइअ वि [भ्रमित] घुमाया हुआ, फिराया हुआ (से ३, ६१)।

भमाड सक [भ्रमय्] घुमाना, फिराना। भमाडेइ (हे ४, ३०), भमाडेसु (सुपा ११४)। वकृ. भमाडेंत (पउम १०६, ११)।

भमाड देखो भम=भ्रम्। भमाडइ (हे ४, १६१; भवि)।

भमाड पुं [भ्रम] भ्रमण, घूमना, चक्कर (ओघभा २६ टी; ८३ टी)।

भमाडण न [भ्रमण] घुमाना (उप पृ २७८)।

भमाडिअ देखो भमडिअ (कुमा)।

भमाडिअ वि [भ्रमित] घुमाया हुआ, फिराया हुआ (पउम १६, २५)।

भमाव देखो भमाड=भ्रमय्। भमावइ, भमावेइ (पि ५५३; हे ४, ३०)।

भमास [दे] देखो भमस (दे ६, १०१; पाअ)।

भमि स्त्री [भ्रमि] १ आवर्त, पानी का चक्राकार भ्रमण (अच्चु ६३)। २ चित्त-भ्रम करने की शक्ति (विसे १६५३)। ३ रोग-विशेष, चक्कर, 'भमिपरिब्भमियसरीरो' (हम्मीर २८)।

भमिअ देखो भमडिअ (जी ४८; भवि)। ३ न. भ्रमण; 'भमिअभमणिक्कंतदेहलीदेसं' (गा ५२५)।

भमिअ देखो भमाइअ (पाअ)।

भमिअव्व } देखो भम=भ्रम्।
भमिआ }

भमिर वि [भ्रमितृ] भ्रमण करनेवाला (हे २, १४५; सुर १, ५५, ३, १८)।

भमुह न [भ्रू] नीचे देखो; 'दीहाइं भमुहाइं' (आचा २, १३, १७)।

भमुहा स्त्री [भ्रू] भौं, आँख के ऊपर की रोम-राजी (पउम ३७, ५०; औप; आचा; पाअ)।

भम्म } देखो भम=भ्रम। भम्मइ (प्राकृ
भम्मड } ६६), भम्मसु (गा ४१५; ४४७)। भम्मडइ (हे ४, १६१)। भम्मडेइ (कुमा)।

भम्मर (अप) देखो भमर (पिंग)।

भय देखो भद। वकृ. देखो भयंत=भदंत।

भय श्रक [भज्] १ सेवा करना। २ विकल्प से करना। ३ विभाग करना। ४ ग्रहण करना। भयइ, भअइ (सम्म १२४; कुमा), भए, भएज्जा (बृह १), भयंति (विसे १६६०); 'तम्हा भय जीव वेरग्गं' (श्रु ६१)। वकृ. भयंत, भयमाण (विसे ३४४६; सूअ १, २, २, १७)। कवकृ. 'सव्वत्तुभदमाणसुहेहिं' (कप्प)। संकृ. भइत्ता (ठा ६)। कृ. भइअ, भइअव्व, भएयव्व, भज्ज, भयणिज्ज (विसे ६१८; २०४९; उत्त ३६, २३, २४; २५; कम्म ५, ११; विसे ६१५; उप ६०४; विसे ३२०२; ७४८; ६८१; जीवम १४५; पंच ५, ८; विसे ६१६; जीवस १४७)।

भय न [भय] डर, त्रास, भीति (आचा; णाया १, १; गा १०२; कुमा; प्रासू १६; १७३)। °अर वि [°कर] भय-जनक (से ५, ४४; ११, ७५)। °जणणी स्त्री [°जननी] १ त्रास उत्पन्न करनेवाली (बृह १)। २ विद्या-विशेष (पउम ७, १४१)। °वाह पुं [°वाह] राक्षस-वंश का एक राजा, एक लंका-पति (पउम ५, २६३)।

भय देखो भव (उव; कुमा; सण; सुपा ४२०; गउड)।

भय देखो भग (औप; पिंग)।

भयंकर वि [भयंकर] १ भय-जनक, भीषण (हे ४, ३३१, सण; भवि)। २ प्राणि-वध, हिंसा (पण्ह १, १)।

भयंत देखो भय=भज्।

भयंत देखो भंत=भगवत् (सूअ १, १६, ६)।

भयंत देखो भदंत (ओघ ४८; उत्त २०, ११; औप)।

भयंत देखो भंत=भयान्त (विसे ३४४६; ३४५३; ३३५४)।

भयंत देखो भंत=भवान्त (विसे ३४५४; औप)।

भयंत वि [भयत्र] भय से रक्षा करनेवाला (औप; सूअ १, १६, ६)।

भयंतु वि [भयत्रातृ] भय से रक्षा करनेवाला 'धम्ममाइक्खणे भयंतारो' (सूअ १, ४, १, २५)।

भयंतु वि [भक्तृ] सेवक, सेवा करनेवाला (औप)।

भयक } पुं [भृतक] १ नौकर, कर्मकर
भयग } (ठा ४, १; २)। २ वि. पोषित (पण्ह १, २; णाया १, २)।

भयण न [भजन] १ सेवा (राज)। २ विभाग (सम्म ११३)। ३ पुं. लोभ (सूअ १, ६, ११)।

भयण देखो भवण (नाट—चैत ४०)।

भयणा स्त्री [भजना] १ सेवा (निचू १)। २ विकल्प (भग; सम्म १२४; दं ३१; उव)।

भयप्पइ } देखो वहस्सइ (हे २, १३७;
भयप्फइ } षड्)।

भयवग्गाम पुं [दे] मोढेरक, गुजरात का एक गाँव (दे ६, १०२)।

भयाणय वि [भयानक] भयंकर, भय-जनक (स १२१)।

भयालि पुं [भयालि] भारतवर्ष के भावी अठारहवें जिनदेव का पूर्व-भवीय नाम (सम १५४)। देखो सयालि।

भयालु वि [भीरु] भीरु, डरपोक (दे ६, १०७; नाट)।

भयावण (अप) देखो भयाणय (भवि)।

भयावह वि [भयावह] भय-जनक, भय-कारक (सूअ १, १३, २१)।

भर सक [भृ] १ भरना। २ धारण करना। ३ पोषण करना। भरइ (भवि; पिंग), भरसु (कम्म ४, ७६)। वकृ. भरंत (भवि)। कवकृ. भरंत, भरेंत, भरिज्जंत (से १, ५८; ४, ८; १, ३७)। संकृ. भरेऊणं (श्राक ६)। कृ. भरणिज्ज, भरणीअ, भत्तव्व, भरेअव्व (प्राप्र; नाट राज; से ६, ३)।

भर सक [स्मृ] स्मरण करना, याद करना। भरइ (हे ४, ७४; प्राप्र)। वकृ. भरंत (गा ३८१; भवि)। संकृ. भरिअ, भरिऊणं (कुमा)। प्रयो, वकृ. भरावंत (कुमा)।

भर पुंन [भर] १ समूह, प्रकर, निकर; 'जइअव्वं तह एगागिणावि भीमारिदुट्ठभरे'

